# मुद्राराक्षसम्

## भूमिका

### १. पूर्व कथा

प्राचीन काल मे मगध राज्य एक बडा भारी जनस्थान था। इस देश की राजधानी पाटलिपुत्र अथवा पुष्पपुर थी। यहाँ जरासध आदि अनेक पुरुवशी राजा हो गये है। कालान्तर मे नन्दवश ने पौरवो को निकाल कर वहाँ अपनी जयपताका फहराई। नन्दवश का प्रताप सारे भारतवर्ष मे व्याप्त हो गया। इसी वश मे महानन्द का जन्म हुआ। वह बडा वीर और प्रतापी था।

महानन्द के दो मत्री थे। मुख्य मत्री का नाम शकटार और दूसरे का राक्षस था। शकटार शूद्र था और राक्षस ब्राह्मण। दोनो बडे प्रतिभा-सपन्न थे। किन्तु शकटार उद्धत था। इसी से उससे अप्रसन्न होकर महानन्द ने उसे कैदी बना दिया।

शकटार यद्यपि कारागार से छुट गया तथापि अपनी प्रतिष्ठा की हानि और परिवार का नाश उसके मन मे सदा खटकता रहा। प्रतिहिसा की अग्नि सदा उसके हृदय मे धधकती रही। एक दिन वह बाहर भ्रमण करने गया। मार्ग मे उसने एक काले ब्राह्मण को देखा कि वह कुशो को खन खन कर उनकी जडो मे मट्ठा डाल रहा है। शकटार ने उस ब्राह्मण से ऐसा करने का कारण पूछा। उस ब्राह्मण ने अपना परिचय देते हुए कहा कि मै ब्राह्मण हूँ। मेरा नाम विष्णुगुप्त चाणक्य है। मै किसी कार्य से बाहर जा रहा था। ये कुश मेरे पैर मे गड गये जिससे मेरा काम रुक गया। अत मै इन कुशो को उखाड कर इनकी जड मे मट्ठा दे रहा हूँ ताकि इनका सर्वनाश हो जाय।

यह बात सुनकर शकटार ने सोचा कि अगर यह ब्राह्मण किसी प्रकार महानन्द से रुष्ट हो जाय तो उसका सर्वनाश कर सकता है। वह अवसर की प्रतीक्षा करने लगा। महानन्द के यहाँ एक श्राद्ध था। शकटार ने चाणक्य को श्राद्ध मे निमत्रित

किया और स्वयं कहीं चला गया। क्योकि वह जानता था कि महानन्द काले ब्राह्मण को देखकर नाराज हो जायगा और उसे श्राद्ध के आसन से हटा देगा और ऐसा ही हुआ भी। जब राजा ने श्राद्धभवन मे एक अनिमत्रित काले ब्राह्मण को देखा तो क्रोध से आगबबूला हो गया और उसको वहाँ से निकाल देने की आज्ञा दे दी। इस अपमान से रुष्ट होकर चाणक्य ने नन्द वंश का नाश करने की प्रतिज्ञा की और राजभवन से चल दिया।

महानन्द के नव पुत्र थे। उनमे एक चन्द्रगुप्त भी था जो एक शूद्रा से पैदा हुआ था। उस शूद्रा का नाम मुरा था। इसी से चन्द्रगुप्त को मौर्य और वृषल भी कहते है। चन्द्रगुप्त बडा बुद्धिमान् था। एक तो यह शूद्रा-पुत्र था दूसरे यह प्रतिभाशाली भी था। इसी कारण उसके आठो भाई उससे भीतर ही भीतर जलते थे और महानन्द भी पुत्रो का पक्ष लेकर चन्द्रगुप्त से कुढता था। ज्येष्ठ होने के कारण चन्द्रगुप्त अपने को राज्य का अधिकारी समझता था और इसी से राज-परिवार से उसका पूरा वैमनस्य था। चाणक्य और शकटार ने निश्चय किया कि राज्य का लोभ देकर चन्द्रगुप्त को अपनी ओर मिला ले और नन्दो का नाश करके इसी को राजा बनावे।

जब यह बात निश्चय हो गई तो चाणक्य अपनी कुटी मे जाकर रहने लगा और शकटार महानन्द की एक दासी विचक्षणा और चन्द्रगुप्त को मिलाकर अपनी ओर फोडने लग गया। इधर चाणक्य ने कुछ ऐसे विषैले पकवान तैयार किये जो परीक्षा करने मे न पकडे जायँ पर उनके खाते ही प्राणान्त हो जाय। विचक्षणा ने किसी प्रकार महानन्द को पुत्रो समेत यह विष भरा पकवान खिला दिया जिससे वे सबके सब एक साथ परलोकगामी हो गये। शकटार तो कुछ दिनो बाद मर गया और चाणक्य चन्द्रगुप्त को राजा बनाने का उपाय सोचने लगा। वह पर्वतक नामक एक राजा को आधा राज देने का लालच दिलाकर पटने पर चढाई करने के लिए ले आया। पर्वतक का पुत्र मलयकेतु और भाई वैरोचक था। पर्वतक अपनी सहायता के लिये पाँच और म्लेच्छ राजाओ को साथ ले आया।

इधर राक्षस मत्री राजा के मरने से दु खी होकर उसके भाई सर्वार्थसिद्धि को सिहसान पर बैठाकर राजकाज चलाने लगा। सर्वार्थसिद्धि कुछ दिनो बाद वन मे चला गया और वहाँ चाणक्य ने उसे मरवा डाला। यह देखकर राक्षस मत्री बहुत दु खी हुआ और पर्वतक को मिलाने का प्रयत्न करने लगा। उसको

मिलाकर उसने चन्द्रगुप्त को मारना चाहा। चाणक्य को यह बात मालूम हो गई। उसने एक विषकन्या भेजी। कामी पर्वतक उससे ससर्ग करते ही मर गया और उसका पुत्र मलयकेतु भी भयवश अपने देश को चला गया। अब राक्षस चन्द्रगुप्त का अनिष्ट करने मे पूर्णरूप से उद्यत हो गया। इसके पीछे की घटना का इस नाटक मे वर्णन है। नाटक का आरम्भ तब होता है जब मलयकेतु और राक्षस के आक्रमण का शोर मच रहा था।

## २. कथावस्तु का मूलाधार

विष्णुपुराण, भागवत और अन्य पुराणो मे यह कथा मिलती है। इनमे यही कहा गया है कि कौटिल्य (चाणक्य) द्वारा नन्द का वध किया गया और उसके स्थान पर चन्द्रगुप्त राजा बनाया गया। यह भी लिखा मिलता है कि कामन्दक चाणक्य के एक शिष्य ने अभिचार के द्वारा नन्द का नाश किया। दशरूपक मे जो दशवी शताब्दी ई० मे लिखा गया है, यह कहा गया है कि मुद्राराक्षस का कथानक मूलरूप से बृहत्कथा पर आधारित है। बृहत्कथा मे लिखा है—

**तत्र बृहत्कथामूल मुद्राराक्षसम्**
**चाणक्यनाम्ना तेनाथ शकटारगृहे रहः।**
**कृत्या विधाय सहसा सपुत्रो निहितो नृपः**
**योगानन्दे यश. शेषे पूर्वनन्दसुतस्ततः।**
**चन्द्रगुप्तः कृतो राज्ये चाणक्येन महौजसा ।।**

यह ग्रथ (बृहत्कथा) अब उपलब्ध नही है। कहा जाता है कि कथासरित्सागर उसका अनुवाद है परन्तु कथासरित्सागर मे भी इतना बृहत् वर्णन नही है। इसमे तो मत्री राक्षस की भी चर्चा नही है। अत यह कहा जा सकता है कि नाटक की घटनाएँ कवि के दिमाग की सूझ है।

## ३. संक्षिप्त कथावस्तु

मुद्राराक्षस मे सात अङ्क है। नाटक की कथावस्तु बडी सफलता तथा बुद्धिमानी से सगठित की गई है। चाणक्य इसका नायक है और उसका विपक्षी राक्षस प्रतिनायक है। इसमे जो सघर्ष वर्णन है वह विचित्र ही है। राक्षस तो हत्या का बदला लेने का उपाय करता है परन्तु चाणक्य अपनी सारी बुद्धि इसमे लगाता है कि वह किस प्रकार राक्षस को चन्द्रगुप्त का समर्थक बनावे। चाणक्य हृदय से

चाहता है कि यदि राक्षस चन्द्रगुप्त का मत्री बन जाय तो बडा उत्तम हो। चाणक्य की सारी कार्यवाही इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिये है।

**प्रथम अङ्क**

नान्दी के बाद सूत्रधार आकर सूचना देता है कि सामत बटेश्वर दत्त के पौत्र और महाराज पृथु के पुत्र विशाखदत्त कवि का बनाया हुआ नाटक अभिनीत किया जायगा। ऐसा कहकर वह नाटक मे भाग लेने के लिए अपनी पत्नी को बुलाने के लिये अपने घर जाता है। वहाँ उसे पता चलता है कि चन्द्रग्रहण के उपलक्ष्य मे उसकी स्त्री ने ब्राह्मण-भोजन का आयोजन किया है। इतने मे नेपथ्य मे शब्द होता है कि मेरे रहते चन्द्र को कौन बल से ग्रस सकता है। यह शब्द चाणक्य का है। प्रस्तावना के बाद नट और नटी चले जाते है। और अपनी खुली हुई शिखा को फटकारता हुआ चाणक्य रगमच पर प्रवेश करता है। वह राक्षस मत्री को धन्यवाद देता है कि नन्दवशियो के समाप्त हो जाने पर भी वह उनका भक्त बना है। इसी से वह राक्षस को अपनी ओर मिलाना चाहता है। लोगो मे यह किवदन्ती फैला दी गई है कि पर्वतक को राक्षस ने मरवाया है। भागुरायण के द्वारा मलयकेतु को यह समझा दिया गया है कि तुम्हारे पिता को चाणक्य ने मरवाया है अत वह भाग जाता है। चाणक्य ने विष्णुशर्मा नामक ब्राह्मण को जैन सन्यासी बनाकर कुसुमपुर मे भेज दिया है जो राक्षस का विश्वासपात्र बनकर उसके सारे कार्यो का भेद ले रहा है।

इसके बाद यम का चित्र हाथ मे लिये योगी के वेश मे चाणक्य का गुप्तचर निपुणक प्रवेश करता है। वह चाणक्य को बताता है कि चन्द्रगुप्त के विरोधी तथा राक्षस के सहायक तीन व्यक्ति है, वे है—जीवसिद्धि क्षपणक, अमात्य राक्षस का मित्र शकटदास और तीसरा सेठ चन्दनदास जो राक्षस के परिवार को अपने यहाँ शरण दे रहा है। इसके प्रमाणस्वरूप वह राक्षस की अँगूठी चाणक्य को देता है जिसे पाकर चाणक्य प्रसन्न होता है।

इसी बीच चाणक्य को यह सूचना मिलती है कि चन्द्रगुप्त पर्वतक का श्राद्ध करना चाहता है और ब्राह्मणो को दक्षिणा देना चाहता है। यह सूचना पाकर चाणक्य तीन ब्राह्मणो को दान लेने के लिये नियुक्त करता है।

इसके बाद चाणक्य चन्दनदास को बुलवाता है और उससे कहता है कि राक्षस

के परिवार को तुमने अपने यहाँ टिकाया है उसे हमे सौप दो। चन्दनदास कहता है कि राक्षस का परिवार हमारे यहाँ नही है और अगर होता भी तो मै न सौपता। यह उत्तर पाकर चाणक्य बडा अप्रसन्न होता है और उसे कैद करने की आज्ञा देता है और यह भी आदेश देता है कि चन्दनदाम की सम्पत्ति जब्त कर ली जाय।

इतने मे नेपथ्य के कोलाहल से सूचना मिलती है कि शकटदास को वधस्थान से सिद्धार्थक भगा ले गया है। चाणक्य यह सुन कर बडा प्रसन्न होता है। क्योकि उसी के कहने से सिद्धार्थक ऐसा करता है ताकि वह शकटदास को राक्षस के पास ले जाकर यह सिद्ध करे कि उसी ने शकटदास को बचाया है और राक्षस का विश्वासपात्र बनकर उसका भेद लेता रहे।

**द्वितीय अङ्क**

सर्वप्रथम इस अङ्क मे एक सॅपेरा रगमच पर आता है। इसका नाम जीर्णविष है। यह राक्षस का गुप्तचर विराधगुप्त है। यह राक्षस से मिलना चाहता है।

इसके वाद अपने भवन मे चारपाई पर आसीन चिन्ताग्रस्त राक्षस दिखाई पडता है। वह अनेक बातो को मोच रहा है। इमी बीच मलयकेतु का कञ्चुकी जाजलि राक्षस के पास आता है। वह कहता है कि कुमार मलयकेतु ने अपने आभूषण आपके पहनने के लिये भेजा है, आप उसे पहन ले। राक्षस आभूषणो को स्वीकार करता है। जाजलि चला जाता है।

इसके बाद सॅपेरा आकर अपना परिचय देकर कुसुमपुर का सारा समाचार राक्षस को वताता है। उसके द्वारा यह पता चलता है कि चन्द्रगुप्त को मारने के लिये जो विषकन्या भेजी गई थी उससे पर्वतक मारा गया और चन्द्रगुप्त के धोखे मे बेचारा वैरोचक मारा गया। दारुवर्मा भी मारा गया। फिर राक्षस पूछता है कि वैद्य अभयदत्त का क्या हुआ। विराधगुप्त कहता है उसने ओषधि मे विष तो मिला दिया पर चाणक्य को कुछ सदेह हुआ। इससे उसने वह ओषधि चन्द्रगुप्त को नही पीने दी, प्रत्युत वही ओषधि पिलाकर अभयदत्त को मार डाला। विराधगुप्त ने यह भी बताया कि प्रमोदक और बीभत्सादिक आपके गुप्तचर सभी मारे गये। वह चन्दनदास का पकडा जाना और शकटदास का वध-स्थान मे भेजा जाना तथा जीवसिद्धि क्षपणक का देश से निकाला जाना सब कुछ बताता है।

इसी बीच शकटदास को लेकर सिद्धार्थक आता है। शकटदास बताता है कि

सिद्धार्थक:को ही कृपा से मेरे प्राण बचे। अब सिद्धार्थक राक्षस का विश्वासपात्र बन कर उसके पास रहने लगता है। राक्षस विराधगुप्त को इसी वेश मे कुसुमपुर भेजता है और आदेश देता है कि तुम किसी प्रकार चाणक्य और चन्द्रगुप्त मे फूट पैदा कर दो। तदनन्तर तीन आभूषण खरीदे जाते है और राक्षस करभक को कुछ आदेश देकर कुसुमपुर भेजता है।

**तृतीय अङ्क**

कचुकी आकर घोषणा करता है कि महाराज चन्द्रगुप्त ने कौमुदी-महोत्सव पर कुसुमपुर को सजाने की आज्ञा दी है। चन्द्रगुप्त अपने महल की छत पर से नगर की शोभा देखना चाहता है पर नगर मे कोई चहलपहल नही। वह चाणक्य को बुलवाता है और चाणक्य से कौमुदी-महोत्सव न मनाने का कारण पूछता है। इसी प्रश्न को लेकर पूर्व निश्चय के अनुसार दोनो मे बनावटी झगडा हो जाता है। राक्षस का गुप्तचर स्तनकलश उसको सच्चा झगडा समझता है। चन्द्रगुप्त भी अपने कञ्चुकी वैहीनरि से कहता है कि जाकर यह घोषणा कर दो कि आज से चन्द्रगुप्त अपना राजकाज स्वय देखेगा। कञ्चुकी भी नही समझ पाता कि यह झगडा बनावटी है।

**चतुर्थ अङ्क**

घबडाया हुआ करभक आता है। वह मत्री राक्षस से मिलना चाहता है। द्वारपाल कहता है कि "स्वामी, राक्षस रात को ज्यादा जगे थे अत उनका सर दर्द कर रहा है। कुछ समय तक रुको" मौका पाकर द्वारपाल करभक के आने की सूचना राक्षस को देता है। राक्षस करभक को भीतर बुलाता है। उसी समय राक्षस की सिर की पीडा का हाल सुनकर कञ्चुकी, भागुरायण तथा मलयकेतु भी आ जाते है। यह भागुरायण चाणक्य का गुप्तचर है। इसी से रास्ते मे वह कुछ ऐसी बाते करता है जिससे राक्षस और मलयकेतु मे फूट हो जाय।

इस प्रकार भागुरायण और मलयकेतु जब राक्षस के समीप पहुँचते है तो वे छिपकर करभक और राक्षस की बाते सुनते है। करभक राक्षस से कौमुदी-महोत्सव के अवसर पर जो कलह चाणक्य और चन्द्रगुप्त मे हुआ उसका वर्णन करता है। राक्षस को इस बात पर विश्वास नही होता परन्तु शकटदास उसे विश्वास दिलाता है कि यह बात हो सकती है और बहुत सम्भव है कि चाणक्य वन मे तपस्या करने चला जाय।

इन सब बातो का गलत अर्थ लगाकर भागुरायण मलयकेतु के मन मे राक्षस के प्रति सन्देह उत्पन्न करने का प्रयत्न करता है और कहता है कि राक्षस चन्द्रगुप्त से प्रेम करता है। वह इसी प्रतीक्षा मे है कि चाणक्य यदि चला जायगा तो चन्द्रगुप्त का अमात्य बनकर राक्षस सारा कार्य करेगा।

इसके बाद मलयकेतु राक्षस के सामने आता है। वह राक्षस से सिरदर्द का हाल पूछता है। राक्षस कहता है कि "जब तक आप को महाराज पद से सुशोभित नही कर लेता हूँ तब तक चैन कहाँ।" मलयकेतु पूछता है कि अब युद्ध करने मे क्या देर है। इस पर राक्षस कहता है कि इस समय चन्द्रगुप्त और चाणक्य मे अनबन हो गई है और चन्द्रगुप्त सचिव-सकट मे है। अत इस समय चढाई करना ठीक है। इतना सुनकर मलयकेतु भागुरायण के साथ चला जाता है।

उसी समय जीवसिद्धि क्षपणक प्रवेश करता है। राक्षस उससे चढाई करने का शुभ मुहूर्त्त पूछता है। क्षपणक मुहूर्त्त बताता है। पर राक्षस कहता है कि और भी ज्योतिषियो से पूछ लो, क्योकि जो तिथि तुम बता रहे हो वह चढाई करने के लिये ठीक नही है। इस पर क्षपणक रुष्ट होकर चला जाता है और राक्षस के यह पूछने पर कि क्या आप अप्रसन्न हो गये क्षपणक उत्तर देता है मै अप्रसन्न नही हूँ। बल्कि आप से भगवान् ही अप्रसन्न है (न कुपितो युष्माक भदन्त। भगवान् कृतान्त)। इतने मे सूर्यास्त का समय हो जाता है।

**पञ्चम अङ्क**

सिद्धार्थक जो चाणक्य का गुप्तचर है और राक्षस की सेवा मे रह रहा है मुहर की हुई गहने की पेटी व पत्र हाथ मे लेकर प्रवेश करता है। क्षपणक से उसकी मुलाकात हो जाती है। सिद्धार्थक क्षपणक से पूछता है कि आज बाहर जाने का कैसा मुहूर्त्त है। क्षपणक कहता है कि मुहूर्त्त तो आगे पीछे तुम बिना भागुरायण की मुहर लिये मलयकेतु के कटक से बाहर नही जा सकते। सिद्धार्थक के यह पूछने पर कि यह नियम कब से हुआ वह बताता है कि जब से कुसुमपुर के पास आये है तब से यह नियम हुआ है। इस पर सिद्धार्थक कहता है कि हम तो राक्षस के आदमी है हमे कौन रोक सकता है। फिर वह क्षपणक से काम सिद्ध होने का आशीर्वाद चाहता है। क्षपणक भी आशीर्वाद देकर कहता है कि मै भी पटना जाने के लिये भागुरायण की मुहर लेने जाता हूँ। इसके बाद दोनो चले जाते है। यह प्रवेशक की कथा है।

जिस समय क्षपणक भागुरायण के पास पहुँचता है उसी समय मलयकेतु भी भागुरायण से मिलने के लिये वहाँ पहुँचता है। वह छिपकर भागुरायण और क्षपणक की बात सुनता है। क्षपणक कहता है कि राक्षस ने मेरे द्वारा विषकन्या भेजकर पर्वतेश्वर की हत्या कराई। फिर भागुरायण कहता है कि मै तुमको मुहर तो देता हूँ पर यह बात तुम स्वय कुमार मलयकेतु से कह दो। मलयकेतु यह सब सुनकर बडा क्रोध करता है परन्तु भागुरायण यह स्मरण करके कि आर्य चाणक्य की आज्ञा है "कि राक्षस के प्राणो की सर्वथा रक्षा की जाय" वह मलयकेतु को समझाता है कि जब तक आपको राज्य न मिल जाय आप शान्त रहे।

इसी बीच सिद्धार्थक पकडकर लाया जाता है। उसके पास राक्षस के मुहर का पत्र और वे आभूषण जो मलयकेतु ने राक्षस को भेजा था निकलते है। सिद्धार्थक मलयकेतु से कहता है कि राक्षस ने मुझे इस पत्र के साथ और पेटी के साथ चन्द्रगुप्त के पास भेजा है। मलयकेतु का सदेह अब राक्षस के प्रति बढ जाता है। वह समझता है कि राक्षस वास्तव मे चन्द्रगुप्त से मिला है।

इसके बाद मलयकेतु राक्षस को बुलवाता है। राक्षस मलयकेतु के पास उन आभूषणो मे से एक को पहन कर जाता है जिन्हे उसने खरीदा था। मलयकेतु के पास जब राक्षस पहुंचता है तो शिष्टाचार के बाद वह राक्षस से पूछता है कि युद्ध की योजना आपने क्या की है। राक्षस उसको अपनी योजना बताता है। उसकी योजना सुनकर मलयकेतु को यह सन्देह हो जाता है कि जो मेरे मारने के लिये नियुक्त है वही हमारे रक्षक बनाये गये है। ऐसा सन्देह उसे इसलिये होता है कि सिद्धार्थक ने (जो चाणक्य का गुप्तचर था) उससे यह बताया था कि राक्षस ने चन्द्रगुप्त को गुप्त आदेश दिया है कि आप अमुक अमुक राजाओ को खूब पुरस्कार दे।

फिर मलयकेतु उस पत्र के बारे मे पूछता है जिस पर राक्षस की मुहर पडी थी और उन आभूषणो के विषय मे पूछता है जो राक्षस पहने था। राक्षस के शरीर पर जो आभूषण था वह पर्वतेश्वर का था। राक्षस बहुत सफाई देता है कि मैने उसे खरीदा था पर मलयकेतु को विश्वास नही पडता। फिर मलयकेतु जीवसिद्धि की बात बताता है कि वह कहता है कि विषकन्या का प्रयोग करके तुमने मेरे पिता को मरवाया है। यह सुनकर राक्षस स्तब्ध रह जाता है और

सोचता है कि क्या यह भी चाणक्य का गुप्तचर था। वह शोक प्रकट करके कहता है कि शत्रु ने हमारे हृदय पर भी अधिकार कर लिया। (कथ जीवसिद्धिरपि चाणक्यप्रणिधि हन्त हृदयमपि मे रिपुभि स्वीकृतम्) इसके बाद मलयकेतु शिखरसेन से (जो चाणक्य का ही गुप्तचर था) उन पाँच राजाओ को मरवा डालता है जो वास्तव मे उसकी सहायता करने वाले थे। इसके बाद मलयकेतु राक्षस से कहता है कि जाओ सब तरह से चन्द्रगुप्त का आश्रय लो। (गच्छ समाश्रीयता सर्वात्मना चन्द्रगुप्त ) बेचारा राक्षस चित्रवर्मा आदि का भी वध सुनता है। सुनकर दु खी होता है और अपने मित्र चन्दनदास को छुडाने की बात सोचता है।

**षष्ठ अङ्क**

कपडा व गहना पहने हुए सिद्धार्थक आता है। उसका मित्र सुसिद्धार्थक भी दिखाई पडता है। दोनो आपस मे बात करते हैं। सिद्धार्थक उसको बताता है कि मलयकेतु ने राक्षस को अलग कर दिया है और चित्रवर्मादिक पाँचो राजाओ को मरवा डाला है और चाणक्य के गुप्तचर भद्रभट, पुरुषदत्त, हिगुरात, बलगुप्त आदि ने मलयकेतु को कैद कर लिया है। राक्षस मलयकेतु के शिविर से निकलकर अपने मित्र चन्दनदास की रक्षा के लिये कुसुमपुर आया है। उसके साथ चाणक्य का गुप्तचर उदुम्बर लगा हुआ है। सिद्धार्थक यह भी बताता है कि चन्दनदास को वध-स्थान मे ले जाकर उसे मार डालने की आज्ञा चाणक्य ने दी है। यह प्रवेशक की कथा समाप्त हुई।

हाथ मे फाँसी लिये हुए एक व्यक्ति जो चाणक्य का गुप्तचर है राक्षस के सामने आकर फाँसी लगाने का अभिनय करता है। राक्षस एक स्थान पर बैठा हुआ अपनी तथा नन्द वश की सारी बातो को सोचता है। इतने मे उसकी निगाह उस व्यक्ति के ऊपर पडती है। वह जाकर उससे पूछता है कि तुम्हे क्या कष्ट है जो फाँसी लगा रहे हो। वह बताता है कि सेठ जिष्णुदास हमारे मित्र है और जिष्णुदास के मित्र चन्दनदास है। राक्षस के परिवार को चन्दनदास ने अपने यहाँ छिपाया और चन्द्रगुप्त के माँगने पर भी उनको नही दिया। अत चन्द्रगुप्त ने चन्दनदास को फाँसी देने की आज्ञा दी है। इसलिये मित्र-विनाश के शोक मे जिष्णुदास आग मे जलकर मरना चाहते है और उनके मरने के पूर्व ही मै अपना प्राण दे देना चाहता हूँ क्योकि मित्र का विनाश मै नही सह सकता। यह सुनकर

राक्षस कहता है कि तुम जाकर जिष्णुदास को मरने से रोको। मैं भी चन्दनदास के प्राण बचाने का उपाय करूँगा। यह समझ कर कि शस्त्र-बल से चन्दनदास को बचाना कठिन है, राक्षस अपना शरीर बेचकर उसे बचाना चाहता है—राक्षस का कथन है (औदासीन्य न युक्त प्रियसुहृदि गते मत्कृते चातिघोरा व्यापत्ति ज्ञातमस्य स्वतनुमहमिमा निष्क्रय कल्पयामि)।

**सप्तम अङ्क**

एक चाण्डाल यह कहता हुआ कि "हटो, दूर हो। जो अपना प्राण, धन व कुल बचाना चाहते हो तो दूर रहो। राजा का विरोध मत करो" आता है। कधे पर सूली रक्खे, मृत्यु का कपडा पहने चन्दनदास, उसकी स्त्री और पुत्र तथा दूसरा चाडाल आते है। वधस्थान मे पहुँच कर चन्दनदास अपनी स्त्री को वापस जाने के लिये आदेश देता है। चन्दनदास अपने लडके से अन्तिम बार मिलता है। उसकी स्त्री चिल्लाती है "लोगो, बचाओ रे बचाओ–(आर्या परित्रायध्वम् परित्रायध्वम्)। इतने मे वेग से राक्षस आता है और जल्लादो से कहता है कि चन्दनदास को मत मारो और दुष्ट चाणक्य से कह दो कि अमात्य राक्षस पकडा गया। वह वध्यशाला मे है।

यह समाचार पाकर चाणक्य आता है। वह राक्षस के पैर छूकर प्रणाम करता है। राक्षस कहता है कि मै चाण्डालो से छू गया हूँ, इससे मुझे मत छुओ। इस पर चाणक्य उसे बताता है कि ये चाण्डाल नही है। एक तो आपका सेवक सिद्धार्थक है, दूसरा राजपुरुष है जिसका नाम सुसिद्धार्थक है और इन्ही दोनो के द्वारा विश्वास उत्पन्न करके उस दिन शकटदास को धोखा देकर मैंने वह पत्र लिखवाया था। इतने मे नौकरो के साथ चन्द्रगुप्त भी वहाँ आता है और राक्षस को प्रणाम करता है। वह उसे विजयी होने का आशीर्वाद देता है। फिर चाणक्य राक्षस से कहता है कि अगर चन्दनदास का प्राण बचाना चाहते हो तो शस्त्र ग्रहण करो। लाचार होकर राक्षस खड्ग ग्रहण करता है। (भो विष्णुगुप्त उपानय खड्गम्। नम सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे सुहृत्स्नेहाय। का गति, एष सज्जोऽस्मि) इतने मे कैदी की दशा मे मलयकेतु लाया जाता है। राक्षस के कहने पर वह मुक्त कर दिया जाता है और अपने पिता के राज्य पर प्रतिष्ठित किया जाता है। सेठ चन्दनदास सब नगरो का जगत् सेठ बनाया जाता है। हाथी घोडो को छोडकर

सभी बँधे हुए को बन्धनमुक्त किया जाता है। राक्षस अमात्य बनकर आशीर्वाद देता है। चाणक्य भी पूर्णप्रतिज्ञ होकर अपनी शिखा बाँध लेता है।

## ४. मुद्राराक्षस की विशेषता

सस्कृत के नाटक साहित्य मे "मुद्राराक्षस" का नाम नही भूला जा सकता। सस्कृत मे बडे-बडे नाटककार हो गये है, जैसे भास, कालिदास और शूद्रक आदि। परन्तु इनके नाटको की विशेषताएँ मुद्राराक्षस को प्रभावित नही कर पायी। मुद्राराक्षस मे जो विशेषताएँ है वे अपनी है जो अन्य नाटको मे नही है।

सर्वप्रथम विशेषता यह है कि यद्यपि इसका लिखने वाला नाट्यशास्त्र का ज्ञाता था फिर भी नाट्यशास्त्र के नियमो का अक्षरश अनुसरण नही करता, बल्कि उस पर अपनी व्यक्तिगत नाट्यप्रतिभा की छाप छोड जाता है। नाट्य-शास्त्र की पुरानी प्रथा के अनुसार नाटक का नायक ख्यात वश मे उत्पन्न कोई राजा होता था पर इस नाटक का नायक भारतीय इतिहास मे सर्वप्रथम सर्वप्रसिद्ध सम्राट् का निर्माता और उसके वश के साम्राज्य का स्थापित करने वाला है। पुरानी प्रणाली के अनुसार नाटको मे रामायण, महाभारत या पुराणो से कथा लेकर नाटक की रचना की जाती थी पर इस नाटक का इतिवृत्त मौर्य साम्राज्य की स्थापना और प्राण-प्रतिष्ठा पर निर्भर है।

इसकी दूसरी विशेषता इतिवृत्त (plot) की वस्तुरचना है। इस नाटक का लिखने वाला एक ऐसा कुशल नाट्य-कलाकार है जिसने नाना प्रकार की घटनाओ से सम्बद्ध एक ऐसी इतिवृत्त-रचना कर दिखाई है जिसमे प्रत्येक घटना मुख्य वृत्त से निकलती और उसी मे अन्त होती हुई दिखाई देती है। इस नाटक के इतिवृत्त-सस्थान की बराबरी सम्भवत किसी भी नाटक का इतिवृत्त नही कर सकता। और नाटको मे इतिवृत्त तो चरित से स्वतत्र भी अपना अस्तित्व रखता है। उदाहरणार्थ "उत्तररामचरित" का इतिवृत्त भवभूति द्वारा उसमे चित्रित राम के चरित से अलग भी अवस्थित है, परन्तु मुद्राराक्षस का इतिवृत्त ऐसा है जो उसके प्रमुख चरित की प्रेरणा से जन्म लेता तथा जीवित-जागृत खडा दिखायी देता है।

तीसरी विशेषता यह है कि यद्यपि इस नाटक मे सर्वत्र युद्ध की चर्चा है और युद्ध के प्रति उत्साह है फिर भी कही युद्ध नही, कही रक्तपात नही और न कही

ऐसा अवसर ही आया है कि युद्ध की लिप्सा को शान्त किया जा सके। अत इस नाटक का वीररस सग्राम मे नही, युद्ध स्थल मे नही बल्कि बडे-बडे सग्रामो को जन्म देने वाली राजनीतिज्ञो की प्रतिभा मे है। नायक चाणक्य और प्रति-नायक राक्षस की लडाई शस्त्रबल की नही बल्कि बुद्धिबल की है।

चरित्रचित्रण की विशदता, असकीर्णता, महाप्राणता इस नाटक की चौथी विशेषता है। मुद्राराक्षस का चरित्रचित्रण आदर्श और यथार्थ की सीमाओ का सम्मेलन है। इस नाटक के पात्र साधारण होते हुए भी विशिष्ट है, आदर्श होते हुए भी यथार्थ है। नाटकीय होते हुए भी वास्तविक है।

इसकी पाँचवी विशेषता यह है कि यह हर प्रकार से नाटक है। इसमे ऐसा नही प्रतीत होता कि कवि कुछ अपनी ओर से कह रहा है जिसे हम सुनने को रुक जायें। नाटककार ने "मुद्राराक्षस" के कथोपकथन के नाटकीय औचित्य की वृद्धि के लिये काव्य-कल्पना का बलिदान तक कर दिया है। और कवियो ने अपने नाटक को काव्यमय बना दिया है, पर इस नाटक मे यह बात नही पाई जाती।

पाँचवी विशेषता इस नाटक की यह है कि इसमे कोई नायिका नही है। इसके पहले का या बाद का कोई ऐसा नाटक नही है जिसमे नायिका न हो। परन्तु इस नाटक मे न तो कोई नायिका है न कोई प्रेम की वार्ता है। इसमे स्त्री पात्र भी नहीं है। जो स्त्री पात्र है भी उनका कोई महत्त्व नही है।

यद्यपि अन्तिम अङ्क मे चन्दनदास की स्त्री रगमच पर आती है, पर वह भी नीरस, कठोर, कर्त्तव्यपालनोन्मुखी तथा स्वार्थत्यागिनी के रूप मे प्रदर्शित है। उसके पास भी करुण रस नही फटकने पाया, तब शृगार की कहाँ पूछ होती है। नाटककार ने लिख ही दिया है (कलत्रमितरे सम्पत्सु चापत्सु च) अर्थात् राजनीतिज्ञ के लिये स्त्रियाँ सुख-दुःख दोनो मे भार सी प्रतीत होती है। इस प्रकार के राजनीति-धुरधर नाटककार के लिखे गये राजनीति विषयक नाटक मे माधुर्य या सौन्दर्य का खोजना व्यर्थ है।

छठवी विशेषता यह है कि इस नाटक का मुख्य विषय राजनीतिक है। इसमे न तो प्रम का वर्णन है और न वियोग का। इसकी सभी घटनाये, सभी पात्र हमको एक लक्ष्य की ओर ले जाते हुए प्रतीत होते है। वह लक्ष्य है कि किसी भी

प्रकार राक्षस चन्द्रगुप्त का मत्री बनना स्वीकार कर ले। और अन्त मे चाणक्य की नीति सफल होती है। राक्षस ऐसी परिस्थिति मे पड जाता है कि उसे चन्द्रगुप्त का मत्रित्व स्वीकार ही करना पडता है।

एक विशेषता इसमे यह भी है कि भास और कालिदास के नाटको मे अक का विभाजन दृश्यो मे नही किया गया है। उनमे मुख्य पात्र अङ्क के आरम्भ से लेकर अत तक रगमच पर रहते है। पर मुद्राराक्षस मे अङ्क का दृश्यो मे विभाजन स्पष्ट प्रतीत होता है। उदाहरणार्थ तृतीय अङ्क मे अनेक दृश्य-परिवर्तनो का स्पष्ट आभास मिलता है।

## ५. मुद्राराक्षस का मूल्यांकन

यह नाटक सात अङ्को मे है और नाटचकला के सभी लक्षण इसमे पूर्ण रूप से वर्तमान है। इस नाटक मे वीररस प्रधान है। यद्यपि आश्चर्य की मात्रा भी प्रचुर रूप से वर्तमान है पर कर्मवीरत्व या उद्योग ही का प्राधान्य सारे नाटक मे परिलक्षित होता है। प्रथम अङ्क मे चाणक्य का मौर्यराज्य की स्थिरता के लिये राक्षस को चन्द्रगुप्त का मत्री बनाने की दृढ इच्छा प्रकट करना बीज है। राक्षस के मुहर की प्राप्ति और शकटदास से पत्र लिखाकर मुहर करना तथा उसे कपट रूप से मलयकेतु को दिखाना विन्दु है। इसी विन्दु तथा कार्य से नाटक का नामकरण हुआ। विराधगुप्त का राक्षस से उसके प्रयत्नो का निष्फल होने का सदेह करना पताका है। चाणक्य और चन्द्रगुप्त के मिथ्या कलह की बात राक्षस के पास लाना प्रकरी है। राक्षस का मत्रीपद ग्रहण करना कार्य है।

नाटक की कथावस्तु का निर्वाह भी विवेचनीय है। इसका प्रासगिक कथा-वस्तु सर्वदा गौण तथा आधिकारिक कथावस्तु की सौदर्यवृद्धि मे सहायक रहा। इसके दृश्य और घटनाक्रम ऐसी बुद्धिमानी और कुशलता से सगठित किये गये है कि वे कही उखडे-से या असम्बद्ध नही मालूम पडते। प्रथम अङ्क मे चाणक्य का आकर कुछ पहले का इतिहास कहना और नाटक का उद्देश्य बतलाना तथा उसी के साथ ही राक्षस की मुद्रा की प्राप्ति से उसे फँसाने का प्रबध करना, दिखलाकर दर्शको को नाटक की घटना का पूरा ज्ञान करा दिया जाता है। इसके बाद दूसरे अङ्क मे राक्षस के उपायो का निष्फल होना, चौथे मे चाणक्य और चन्द्रगुप्त का बनावटी झगडा दिखाना उद्देश्य पूर्ति का यत्न है। चौथे और पॉचवे अङ्क मे

मलयकेतु का राक्षस के प्रति सन्देह होने से लेकर अन्त मे उन दोनो का सत्यकलह दिखलाना प्राप्त्याशा है। छठे मे राक्षस का वधस्थान को जाना नियताप्ति और सातवे मे मन्त्रित्व ग्रहण करना फलागम है।

इस प्रकार विवेचना करने पर स्पष्ट होता है कि मुद्राराक्षस रूपक का प्रथम भेद नाटक है और नाट्यकला के अनुसार नाटक के सभी लक्षणो से युक्त है।

मुद्राराक्षस की वाक्यरचना-शैली चाहे गद्य की हो अथवा पद्य की न तो हमारे कानो मे संगति सी लगती है न हमारी आँखो मे चित्र सी झलकती है प्रत्युत ऐसी प्रतीत होती है मानो हमारी ही शैली हो और भिन्न भिन्न भावावेशो मे हमारे ही व्यक्तित्व की अभिव्यजना हो। इस नाटक का नाटककार अपने नाट्य जगत् के छोटे से छोटे और बडे से बडे व्यक्ति को समान स्नेहभाव से देखता है और निष्पक्ष भाव से मानता है। इस नाटक का नायक जितना महान् है प्रतिनायक उससे कम नही है। नायक की अन्तिम विजय मे यदि नाटककार अति प्रसन्न होता है तो प्रतिनायक की हार से वह कम दुखित नही होता।

मुद्राराक्षस समग्र सस्कृत साहित्य मे अपने ढग का एक ही नाटक है। यह रसप्रधान न होकर घटनाप्रधान नाटक है। राजनीति की कुटिल चालो और कूटनीति के दाव-पेचो का इसमे बडा ही सजीव और सफल चित्रण हुआ है। अपने पात्रो का चरित्र-चित्रण करने मे विशाखदत्त ने विशेष कौशल दिखाया है। वे नाटक के पात्रो को इस तुलनात्मक ढग से चित्रित करते है कि उनकी विशेषताएँ बिलकुल स्पष्ट हो जाती है। चाणक्य और राक्षस का तुलनात्मक चित्रण पूर्ण सफल हुआ है। चाणक्य यदि स्थिरचित्त, प्रतिक्षण जागरूक, कठोर, शाठ्य-नीति-निपुण और कभी न झुकने वाला है तो राक्षस अस्थिरचित्त, विस्मरणशील, उदार, सज्जन और अन्त मे झुक जाने वाला है।

## ६. मुद्राराक्षस मे सामाजिक दशा का ज्ञान

विलसन महोदय ने लिखा है—

"Mudra Rakshasam represents a curious state of public morals in which fraud and assassination are the simple means by which inconvenient obligations are aquitted, and trouble-some friends or open enemies removed"

किन्तु आज यदि विलसन साहेब जीते होते तो वे देखते कि सारे ससार मे

राजनीति प्रत्येक काल मे राजनीति ही है, आजकल भी बीमारो की जहाजो पर और ग्रामीण क्षेत्रो मे रात को सोते हुए व्यक्तियो पर बम छोडे जाते है। शत्रुपक्ष के पीने का जल विषाक्त कर दिया जाता है। अणुबम तथा टैको का प्रयोग बेखटके किया जाता है। फिर भी इतना तो विलसन महोदय कहते है—

A redeeming feature of Hindu treachery is devoted fidelity to an employer Although some of the personages cannot help expressing a disgust for the duty they have to discharge, they never intimate any relaxation of purpose, although treated with indignity or blows

नाटककार के समय मे वर्ण-भेद उतना ही प्रबल था जितना मनु के काल मे। विशाखदत्त शूद्रो से घृणा करते थे। शूद्र का कोई आदर नही था। यहाँ तक कि राजा चन्द्रगुप्त शूद्र होने के नाते हमेशा "वृषल" शब्द से सम्बोधित किया जाता है। चाणक्य हमेशा उसे वृषल ही कहता है। (तत् स्थाने खल्वस्य वृषल देवश्चन्द्रगुप्त, अङ्क ३।) वह किसी दूसरे नाम से चन्द्रगुप्त को नही सम्बोधित करता। वृषल चन्द्रगुप्त का नाम नही है जैसा कि कुछ कोषकारो ने लिखा है। कुछ भी हो विशाखदत्त वृषल शब्द व्यक्तिवाचक नही मानने। वह हमेशा शूद्र अर्थ मे ही इस शब्द का प्रयोग करते है।

इस नाटक मे वैश्यो का उल्लेख नही है। श्रेष्ठिन् शब्द बडे-बडे साहूकारो और धनियो के लिये प्रयुक्त हुआ है वह चाहे जिस भी वर्ण के हो। मृच्छकटिक मे श्रेष्ठी चारुदत्त ब्राह्मण है। यदि यह मान लिया जाय कि इस नाटक का श्रेष्ठी वैश्य है तो यह मानना पडेगा कि उनका पतन हो चुका था। वे प्राकृत भाषा का प्रयोग करते है न कि सस्कृत का, जो द्विजातियो को बोलना चाहिये (पाठ्य तु सस्कृत नृणामनीचानाम् कृतात्मनाम्—दशरूपक)। सभवत बहुत काल से व्यापार से सबधित होने के कारण वे कृतात्मा न रहकर अकृतात्मा हो गये।

क्षत्रियो मे अधिक परिवर्तन नही होता। प्राचीन काल के क्षत्रियो जैसे वे अब मृगया और युद्ध के प्रेमी है।

विशाखदत्त कायस्थो को ज्यादा सम्मान समाज मे देते है। कायस्थ मुशी तथा हिसाब-किताब रखने वाले का काम अब भी करते है। चाणक्य स्वय शकटदास को कायस्थ शकटदास कहता है न कि वृषल शकटदास। चन्दनदास का एक मित्र श्रेष्ठी चन्दनदास को राक्षस के सामने केवल चन्दनदास कहता है और कोई आदर-

सूचक शब्द उसके साथ नही लगाता। परन्तु शकटदास के विषय मे बात करते समय वह "आर्य शकटदास" कहता है। (आर्य शकटदासो वधस्थानमानायित.। श्रेष्ठिचन्दनदासस्य वध )।

कायस्थ शकटदास सस्कृत भाषा का प्रयोग करता है जो केवल द्विजातियो (ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य) की ही भाषा है। परन्तु कायस्थ केवल लिखा पढी करते थे। उनका विशेष महत्त्व नही था। चाणक्य उनको "लघ्वी मात्रा" वाला कहता है।

ब्राह्मणो का इस काल मे वह आदर नही था जो कालिदास के काल मे था। राक्षस ब्राह्मण था तो भी मलयकेतु उसे एक बार मार डालना चाहता था किन्तु (रक्षितव्या राक्षसस्य प्राणा ) के कारण उसका वध नही हुआ। इस नाटक मे अनेक उदारहण ऐसे है जो यह बताते है कि प्रजा और राजा का, मित्र-मित्र का, पति-पत्नी का कितना सुन्दर सबध था। समाज मे कर्त्तव्य-पालन का आदर्श था।

## ७. मुद्राराक्षस राजनीतिशास्त्र का रूपान्तर है

सक्रिय राजनीनि विषय पर लिखा गया यह नाटक अपने ढग का अनूठा ही है। इसमे राजनीति एक कठिन खेल के रूप मे चित्रित की गई है, इसे एक सर्प के रूप मे ही कहा गया है। द्वितीय अङ्क मे प्रारम्भ मे ही आहितुण्डिक नामक सँपेरे का वेष धारण किया हुआ विराधगुप्त कहता है—

**'ननु खेलत्येवार्योऽहिना ।'**

राक्षस तथा चाणक्य दोनो के लिए अपने लक्ष्य का जितना महत्त्व है, उतना साधन का नही। राजनीति मे इसी प्रकार की स्थिति अपेक्षित भी होती है। यहाँ कर्तव्य-अकर्तव्य, पुण्य-पाप आदि का कोई स्थान नही है, अपितु किस प्रकार लक्ष्यसिद्धि हो—इस योजना का और उसके साफल्य का स्थान अत्यधिक महत्त्व का है।

## ८. पात्रों का चरित्रचित्रण

कवि विशाखदत्त ने अपने पात्रो का चरित्रचित्रण बडी अच्छी तरह से किया है। इस नाटक के प्रधान पात्र कुटिल राजनीति धुरधर चाणक्य का उपनाम कौटिल्य है। इसका प्रतिद्वन्द्वी नन्दवश का मत्री राक्षस है और चन्द्रगुप्त, मलय-

केतु, चन्दनदास, शकटदास और भागुरायण उल्लेखनीय है। चाणक्य और चन्द्रगुप्त ऐतिहासिक पुरुष है। राक्षस और मलयकेतु की ऐतिहासिकता सभवतः हमारे ऐतिह्यविद् यदि अभी नही सिद्ध कर पाये तो भविष्य मे कर ही दिखायेगे। अन्य पात्र कल्पित है।

सस्कृत के नाटच साहित्य मे जितने भी नायक-चरित चित्रित है उनमे एक भी ऐसा नही जो कि मुद्राराक्षस के चाणक्य के समान प्रभावोत्पादक और शक्तिशाली हो। चाणक्य ही इस नाटक के घटनाचक्र का एकमात्र नियन्ता है। परन्तु वह जो कुछ करता है अपने लिये नही, अपने स्वार्थभाव से नही, अपितु चन्द्रगुप्त के लिए करता है। यह वीतराग निरीह और लोकोत्तर व्यक्ति है। यद्यपि वह इतने बडे साम्राज्य का महामत्री है, फिर भी वह अपने सुख की परवाह नही करता। सादा जीवन बिताने वाला, झोपडी मे रहने वाला, विरागपूर्ण जीवन बिताने वाला व्यक्ति चाणक्य के समान दूसरा न मिलेगा। चन्द्रगुप्त का कञ्चुकी स्वयम् कहता है।

**अहो राजाधिराजमत्रिणो गृहविभूतिः। कुतः—**
**उपलशकलमेतद्भेदक गोमयानाम्**
**वटुभिरुपहृताना वर्हिषा स्तोम एषः।**
**शरणमपि समिद्भिः शुष्यमाणाभिराभि-**
**विनमितपटलान्तम् दृश्यते जीर्णकुड्यम्॥ (३-१५)**
**निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषयः॥ (२-१६)**

वह बुद्धिमान् है। उसे अपनी बुद्धि पर विश्वास है। वह कहता है—

**नन्दोन्मूलनदृष्टवीर्यमहिमाबुद्धिस्तु मागान्मम॥ (१ २६)**

वह अपने पौरुष और पुरुषार्थ मे अटूट और अदम्य विश्वास रखता है। वह दैव मे विश्वास नही करता है। जब वह यह सुनता है कि नन्दवश का नाश दैव ने किया। (नन्दकुलविद्वेषिणा दैवेन) तो वह रुष्ट होकर कहता है—(दैवमविद्वास प्रमाणयन्ति)। वह मूर्त्तिमान् आत्मविश्वास है।

उसमे पक्षपात नाम का भी नही है। वह अपने शत्रु के गुणो की प्रशसा करने मे नही चूकता। वह गुणग्राही है। वह राक्षस की प्रशसा करता हुआ कहता है—

**(अहो राक्षसस्य नन्दवशे निरतिशयो भक्तिगुणः। साधु अमात्य राक्षस साधु, साधु श्रोत्रिय, साधु मत्रिबृहस्पते)**

उसमे क्रोध, हठ की मात्रा और उग्रता पूर्ण रूप से वर्तमान है—चाणक्य निरन्तर आत्म-निरीक्षण करता और लोकहित के लिये आत्मशुद्धि से भरा रहता है। वह अपने शिष्य से कहता है—

**"वत्स कार्याभिनियोग एव अस्मानाकुलयति" इत्यादि।**

**राक्षस**

राक्षस चाणक्य का प्रतिपक्ष है। मुद्राराक्षस का नाटककार राक्षस के जिस व्यक्तित्व का चित्रण करता है उसकी अपनी विशेषताएँ हैं। यदि राक्षस के ऐसा प्रतिनायक मुद्राराक्षस मे न चित्रित होता तो इस नाटक मे कोई आनन्द न मिलता। मुद्राराक्षस के निर्वहण मे राक्षस की जो मुद्रा उसके निग्रह का कारण बनती है वही, उपक्रम मे उसकी प्रबल शक्ति की सूचना देती है। चाणक्य के लिये राक्षस एक महान् शक्ति है।

राक्षस ब्राह्मण-कुलावतस, नन्दो का प्रधानमत्री है। उसमे स्वामिभक्ति कूटकूट कर भरी है। वह चन्द्रगुप्त को राजा नही बनने देना चाहता। "जब तक नन्द वश का एक भी व्यक्ति उसे मिलेगा वह उसी को राजा बनायेगा" ऐसी प्रतिज्ञा राक्षस की है। चाणक्य स्वय उसकी स्वामिभक्ति देखकर कहता है—(अहो राक्षसस्य नन्दवशे निरतिशया भक्ति । स खलु कस्मिश्चिदपि जीवति नन्दान्वयावयवे वृषलस्य साचिव्य ग्राहयितु स शक्यते।) राक्षस की वास्तविक महत्ता का जितना पता चाणक्य को है उतना सभवत उसको (राक्षस) को भी नही है। राक्षस की राजनीतिक महत्त्वाकाक्षा उसी प्रकार नि स्वार्थ है जिस प्रकार चाणक्य की राजनीतिक महत्त्वाकाक्षा। चाणक्य को पता है कि राक्षस का व्यक्तित्व साम्राज्य की कैसी शक्ति है और इस शक्ति को अपने पक्ष मे कर लेने से क्या हो सकता है। चाणक्य की यह चिन्ता (अत एवास्माक त्वत्सग्रहे यत्न कथमसौ वृषलस्य साचिव्यग्रहणेन सानुग्रह स्यादिति) राक्षस के व्यक्तित्व की महत्ता की छाप है।

चाणक्य यदि राक्षस से बुद्धि मे बडा दिखाई देता है तो राक्षस पराक्रम मे चढा-वढा है। राक्षस मे सैन्यसग्रह-शक्ति और स्वय सैन्य-सचालन-शक्ति है। इसी से चाणक्य राक्षस को सग्राम मे जीतने की बात न सोचकर दावपेच मे उसे फँसाकर वश मे करना चाहता है।

राक्षस भावुक व सरलहृदय है। वह मनुष्यो का जल्दी विश्वास कर लेता है। वह जीवसिद्धि और सिद्धार्थक को अपना विश्वासपात्र और प्रिय सुहृत् समझता है। परन्तु चाणक्य केवल अपने पर ही विश्वास करता है। राक्षस के हृदय की भावुकता ही उसके पराजय का कारण होती है।

राक्षस शकुन व अपशकुन का मानने वाला और दैव मे विश्वास करने वाला है। जब चतुर्थ अङ्क मे द्वारपाल करभक के आने की सूचना देता है उस समय राक्षस की बाई आँख फडकती है। उस पर वह कहता है (दुरात्मा चाणक्य-वटुर्जयति अभिसधातु शक्य स्यादमात्य इति वागीश्वरी वामाक्षिस्पन्दनेन प्रस्तावगता प्रतिपादयति)। फिर प्रियवदक के द्वारा यह जानकर कि जीवसिद्धि क्षपणक आया है तो राक्षस कहता है—(स्वगतमनिमित्त सूचयित्वा कथ प्रथममेव क्षपणकदर्शन)। फिर कहता है "अबीभत्सदर्शन कृत्वा प्रवेशय" (अङ्क ४)। जब मलयकेतु को राक्षस के ऊपर सदेह हो जाता है और वह नकली पत्र तथा गहनो की पेटी खोलकर राक्षस से पूछता है कि यह किसने किया तो राक्षस कहता है—दैवेन। देखिए अङ्क ५

**मलयकेतु —इदमिदानी किम्।**

**राक्षस —(सवाष्पम्) विधेर्विलसितमिदम्।**

**मलयकेतु —केन तर्हि व्यापादितस्तात।**

**राक्षस.—दैवमत्र प्रष्टव्यम्—**

चाणक्य मार्ग की कठिनाइयो को कुचलता हुआ उन्नतमस्तक होकर चलता है पर राक्षस दैव को दोष देकर मन को शान्त कर लेता है। वह कहता है—

**दैवं हि नन्दकुलशत्रुरसौ न विप्रः।** (६-७)
**दैवेनोपहतस्य बुद्धिरथवा पूर्वं विपर्यस्यति॥** (६-८)

राक्षस अपने मित्र का स्नेही है। मित्र के प्राणो की रक्षा वह अपने को बन्धन मे डालकर भी करता है। जब उसे यह पता चलता है कि चन्दनदास को फाँसी होने वाली है तो वह आत्मसमर्पण करने की बात सोचता है। सोचता ही नही अपितु आत्मसमर्पण कर भी देता है। वह वधस्थान पर यकायक पहुँच कर वधिको से कहता है वध्यमाला मुझको पहना दो।

**तस्येयं मम मृत्युलोकपदवी वध्यस्रगाबध्यताम्॥** (७-४)

चन्दनदास के यह कहने पर कि अमात्य क्या कर रहे हो, वह उत्तर देता है —

**त्वदीयसुचरितैकदेशस्यानुकरणम् ।**

वह चाणक्य से डरता नही । वधस्थान मे आकर वह वधिको से कहता है—(अयमर्थो निवेद्यताम् तावद् दुरात्मने चाणक्याय) । वह चाणक्य से दया नही चाहता । वह चाणक्य को फटकारता ही रहता है—'(भो भो विष्णुगुप्त न मा श्वपाकस्पर्शदूषित स्प्रष्टुमर्हसि ।) वह अपने मित्र के प्राणरक्षार्थ ही चाणक्य के कहने से शस्त्र ग्रहण करता है—(अपीष्यते चन्दनदासस्य जीवितम्) ।

**राक्षसः—भो विष्णुगुप्त कुतः सन्देह. ।**
**चाणक्यः—यदि सत्यमेव चन्दनदासस्य जीवितमिष्यते ततो गृह्यतामिद शस्त्रम् ।**
**राक्षसः—शस्त्रम् मित्रशरीररक्षणकृते व्यापारणीय मया । (१-१६)**

राक्षस का यह उद्गार कितना मर्मस्पर्शी है ।

वह अपने साथ उपकार करने वालो का कृतज्ञ भी है । जब मलयकेतु बन्दी की अवस्था मे चन्द्रगुप्त के सामने लाया जाता है तो राक्षस कहता है कि हम मलयकेतु के आश्रय मे कुछ समय तक रह चुके है । इसलिये उसके प्राणो की रक्षा की जाय । (राजन् विदितमेव यथा वयम् मलयकेतौ किञ्चित् कालान्तरमुषिता तत् परिरक्ष्यन्तामस्य प्राणा ।) राक्षस बाह्य परिस्थितियो की थपेड मे पडा अपने अतीत मे रहना चाहता है, क्योकि वर्तमान उसके लिये बडा कटु है । राक्षस की विषम परिस्थिति मे उसका कवि हृदय ही उसकी एकमात्र सान्त्वना है । यही कारण है कि वह अनुभव करते हुए भी —

**पौरैरङ्गुलिभिर्नवेन्दुवदहं निर्दिश्यमानः शनैः**
**यो राजेव पुरा पुरान्निरगम राज्ञा सहस्रैर्वृत. ।**
**भूय सम्प्रति सोऽहमेव नगरे तत्रैव वन्ध्यश्रमो ।**
**जीर्णोद्यानकमेष तस्कर इव त्रासाद्विशामि द्रुतम् ।। (६-१०)**

अपने आपको स्वस्थ कर पाता है और भविष्य मे अज्ञात दशाओ का सामना करने को भी तैयार हो जाता है ।

### राक्षस और चाणक्य की तुलना

इस नाटक मे इन दोनो पात्रो के जीवन का केवल वही अश दिखाया गया है जो राज्य के षड्यत्रो मे व्यतीत होता था । दोनो ही स्वार्थ-रहित है । चाणक्य

ने इतने परिश्रम से, केवल अपनी प्रतिज्ञा को पूरी करने के लिये चन्द्रगुप्त को राज्य का अधिकारी बनाया और अत मे उस राज्य को दृढकर मन्त्रिपद न ग्रहण किया, वरन् अपने प्रतिपक्षी राक्षस को मत्री बनाकर चैन लिया। राक्षस भी नि स्वार्थ भाव से ही अपने गत स्वामिवश का बदला लेने को प्राणपण से लगा था। चाणक्य दूरदर्शी, दृढप्रतिज्ञ और कुटिल नीति मे पारगत था। उसे अपने ऊपर विश्वास था। उसकी मेधा शक्ति बलवती थी। उसमे मनुष्यो के पहचानने की शक्ति थी। इसी से वह अपने प्रयत्नो मे सफल होता था। इसके विपरीत राक्षस को अपने ही लोगो से धोखा खाना पडा। राक्षस वीर सैनिक था पर राजनीति के कुटिल मार्गो का पूर्ण ज्ञाता न था। जिससे कभी-कभी भूलकर जाता था। (आ कार्यव्यग्रत्वात् मनस प्रभूतत्वाच्च प्रणिधीना विस्मृतम्, इदानी स्मृतिरुपलब्धा।)

यह स्वभाव से मृदुल होने के कारण सब पर विश्वास कर लेता था पर चाणक्य मे यह वात न थी। जहाँ तक घटनाओ का सम्बन्ध है कोई भी घटना उसकी इच्छा के विपरीत नही होती थी, मानो वह घटनाओ का नियन्ता था। इससे चाणक्य की दूरदर्शिता का पता चलता है। परन्तु राक्षस की सोची हुई सभी वाते उसकी इच्छा के विपरीत होती है।

**चन्द्रगुप्त**

चन्द्रगुप्त इस नाटक का नायक नही, इसलिये इसका व्यक्तित्व नाटककार ने इस दृष्टि से चित्रित किया है कि नायक चाणक्य की महत्ता पर कोई आँच न आ सके। मुद्राराक्षस का चन्द्रगुप्त चाणक्य की राजनीति का सच्चा होता हुआ स्वप्न है। साम्राज्य की प्रतिष्ठा के लिये चन्द्रगुप्त अपनी भावनाओ का दमन करते हुए चित्रित किया गया है। चाणक्य की कुटिल नीति के कारण उसको अपना पौरुष दिखाने का अवसर नही मिलता। राक्षस भी समझता है कि न तो चन्द्रगुप्त स्वय ही राज्यकार्य सँभालकर मेरी सेना के आक्रमण को रोक सकता है और न दूसरे पर राज्यभार दे सकता है। (चन्द्रगुप्तस्तु दुरात्मा नित्य सचिवायत्तसिद्धावेव स्थितश्चक्षुर्विकल इवाप्रत्यक्षलोकव्यवहार कथमिव स्वय प्रतिविधातु समर्थ स्यात्)। चाणक्य उसको सचिवायत्तसिद्ध कहता है। इसी कारण से चाणक्य उसे हेय दृष्टि से देखता है और उसे "वृषल" कह करके ही सम्बोधित करता है।

इतना होने पर भी चन्द्रगुप्त चाणक्य को आदर की दृष्टि से देखता है और उसके नियत्रण मे रहना चाहता है। उसमे प्रजा को प्रसन्न रखने का सब गुण वर्तमान है। मुद्राराक्षस का चन्द्रगुप्त विजयी मौर्य सम्राट् के रूप मे भले ही न दिखाई दे किन्तु मौर्य साम्राज्य के कुशल शासक के रूप मे दिखाई ही देता है।

**मलयकेतु**

मलयकेतु के व्यक्तित्व का नाटककार ने ऐसा चित्रण किया है जिससे चन्द्रगुप्त के व्यक्तित्व की विशेषता का ज्ञान स्पष्ट रूप से हो सके। चन्द्रगुप्त गम्भीर और शान्त प्रकृति का है पर मलयकेतु उद्धत और अशान्त प्रकृति का है। वह बिना विचारे काम करता है। राक्षस के ऊपर वह व्यर्थ ही सन्देह करता है और अन्त मे कुछ व्यक्तियो के कहने से उसे निकाल भी देता है। मलयकेतु मे साहस और पराक्रम की कमी नही है। मलयकेतु का धीरोद्धत स्वभाव उसकी इस उक्ति से झलकता है—

**विष्णुगुप्त च मौर्य च सममप्यागतौ त्वया।**
**उन्मूलयितुमीशोऽह त्रिवर्गमिव दुर्नय॰॥** (६-२२)

किन्तु उसकी विवेकशून्यता इतनी भयङ्कर है कि उसका पतन अवश्यभावी है और होकर रहता है (अहो विवेकशून्यता म्लेच्छस्य)।

## ६. मुद्राराक्षस मे उल्लिखित स्थानों तथा जातियों का विवरण

**काश्मीर**—पजाब के उत्तर हिमालय पर्वतमाला से घिरा हुआ प्रान्त जो अपनी प्राकृतिक शोभा के लिए प्रसिद्ध है। इस प्रान्त का यह नाम बहुत प्राचीन है। इस देश का प्राचीन इतिहास कल्हणकृत राजतरगिणी मे मिलता है।

**काम्बोज**—यह निषध पर्वत के दक्षिण मे बतलाया जाता है। यहाँ अर्जुन राजसूय यज्ञ के अवसर पर दिग्विजय करने गये थे। वर्तमान मे इस देश की स्थिति अफगानिस्तान, जो अश्वस्थान का अपभ्रश है, बतलायी जाती है। वहाँ घोडे अधिक होते हैं।

**किरात**—एक प्राचीन जगली जाति विशेष। इसका उल्लेख महाभारत (आदिपर्व, सर्ग १७७ श्लोक ३), किरातार्जुनीय तथा रघुवश सर्ग ४ श्लोक ७६) मे है। किरातो का देश हिमालय का पूर्व का पार्वत्य प्रान्त था, जिसके

अन्तर्गत आधुनिक नेपाल का कुछ पूर्वीय अश, सिक्किम तथा भूटान माना जाता है।

**कुलूत**—यह जालन्धर दो-आव के उत्तर-पूर्व और सतलज के दाहिने तट पर स्थित है। इसका आधुनिक नाम कुलू है।

**खस**—यह भी एक पार्वत्य जाति है। इसका निवास-स्थान गारो तथा खसिया पहाडियाँ लिखा है जो आसाम प्रान्त मे ब्रह्मपुत्र के बाएँ तट की ओर है।

**गान्धार**—यह देश काबुल के किनारे-किनारे कुनार और सिन्ध नदी के बीच मे है। इसकी राजधानी का नाम पुरुषपुर (आधुनिक पेशावर) था।

**चेदि**—यह शिशुपाल के राज्य का नाम था। इस राज्य मे आधुनिक बुन्देल-खड का दक्षिणी भाग और जबलपुर का उत्तरी भाग सम्मिलित था।

**पारस**—फारस या परसिया देश जो हिन्दुस्तान के पश्चिम मे स्थित है।

**मगध**—बिहार प्रान्त का एक भाग। इसकी प्राचीन राजधानी का नाम गिरिव्रज या राजगृह था। मुद्राराक्षस मे मगध का तात्पर्य मगधवासी से है।

**मलय**—प्रो० के० एच० ध्रुव ने ह्वेनसाग के यात्रा-विवरण के अनुसार निश्चित किया है कि काश्मीर की पूर्वीय सीमा और कुलूत के मध्य मे मलय जाति का स्थान था।

**मालवा**—मध्य भारत का एक प्रसिद्ध प्रदेश।

**यवन**—यूनान देश के निवासी।

**वाल्हीक**—व्यास और सतलज के बीच का प्रान्त जो केकय देश के उत्तर मे है। वलख को ही वाल्हीक कहते है, जो तुर्किस्तान मे है।

**शक**—भारत की उत्तर-पश्चिमी सीमा पर रहने वाली एक ऐतिहासिक जाति का नाम। सीदियन नाम से इस जाति का परिचय परवर्ती इतिहासकारो ने दिया है।

**सिन्ध**—सिन्ध नदी और झेलम नदी के बीच मे बसा हुआ प्रदेश। आधुनिक पाकिस्तान का एक प्रान्त।

**हूण**—एक म्लेच्छ जाति जिसने भारत की पश्चिमोत्तर सीमा पर कई बार आक्रमण किया था और जिसे एक बार विक्रमादित्य ने बुरी तरह हराया भी था।

## १०. विशाखदत्त—नाटककार

प्राचीन काल के विद्वान् आत्मविज्ञापन करने से दूर रहते थे। वे अपने विषय मे कुछ नही लिखते थे। सभवत प्राचीन काल के लेखक अपने ऊपर अधिक

महत्त्व न देकर ग्रथ को ज्यादा महत्त्वपूर्ण समझते थे। यही कारण है कि कालिदास, भास तथा विशाखदत्त आदि अपने व्यक्तित्व के परिचय के सबध मे उदासीन दिखाई देते हैं। मुद्राराक्षस के रचयिता के नाम तथा उनके पिता और पितामह आदि के नाम-ज्ञान के लिये साहित्यप्रेमियो को नाटचकला के उन आचार्यो को अनेकानेक धन्यवाद देना चाहिये जिन्होने यह आवश्यक नियम बना दिया है कि प्रस्तावना मे कवि परिचय अवश्य दिया जाय। मुद्राराक्षस के नाटककार ने प्रस्तावना मे जो अपना परिचय दिया है उससे पता चलता है कि इनका नाम विशाखदत्त है, उनके पिता का नाम महाराज पृथु और पितामह का नाम सामत वटेश्वरदत्त था। जर्मनदेशीय प्रोफेसर हिलब्राड ने भारत मे भ्रमण कर मुद्राराक्षस की सभी प्रतियो का मिलान किया है, जिनमे कुछ प्रतियो मे विशाखदत्त के पिता का नाम भास्करदत्त भी मिला है।

सस्कृत के नाटक-साहित्य का ऐतिहासिक काल-निर्णय करने वाले विद्वानो न विशाखदत्त के कार्यकाल के सबध मे अनेक कल्पनाएँ की है। कुछ विद्वानो ने "विशाखदत्त" के आगे 'दत्त' शब्द और साथ ही साथ सामन्त वटेश्वरदत्त के आगे भी दत्त शब्द देखकर यह विचार प्रकट किया है कि इनका वश "दत्तवश" था किन्तु इसका कोई ऐतिहासिक उल्लेख नही मिलता।

प्रोफेसर विलसन ने महाराज पृथु को चौहानवशीय राय पिथौरा या पृथ्वीराज साबित करने का प्रयत्न किया था पर वे स्वय उनकी पदवियो तथा उनके पिताओ के नामो की विभिन्नता का किसी प्रकार मण्डन न कर सके। प्रोफेसर हिल ब्राड की खोज से पृथु का पाठान्तर भास्करदत्त मिलने से यह प्रयत्न निर्मूल हो गया और अब वह उपेक्षणीय है। अत इनके पिता भास्करदत्त थे, इसमे कोई सन्देह नही।

इस नाटककार के कालनिर्णय से सम्बद्ध सभी कल्पनाएँ इस भरत-वाक्य पर केन्द्रित है—

**वाराहीमात्मयोनेस्तनुमतनुबलामास्थितस्यानुरूपां**
**यस्य प्राग् दन्तकोटि प्रलयपरिगतां शिश्रिये भूतधात्री।**
**म्लेच्छैरुद्वेज्यमाना भुजयुगमधुना संश्रिता राजमूर्त्ते.**
**स श्रीमद्बन्धुभृत्यश्चिरमवतु महीं पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः॥**

अर्थात् जिस महाराज चन्द्रगुप्त का निर्देश है उन्ही का समकालीन यह नाटककार भी होगा। किन्तु इस श्लोक मे कही-कही चन्द्रगुप्त के बदले "पार्थिवो दन्तिवर्मा", "पार्थिवोऽवन्तिवर्मा" इत्यादि पाठ मिलते है, पहले पाठ के आधार पर प्रोफेसर शारदारजन राय का कहना है कि "मुद्राराक्षस" मे विशाखदत्त ने गुप्त सम्राट् चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य (३७५-४१३) की ओर सकेत किया है। वे अपने नाटक मे प्रकारान्तर से चन्द्रगुप्त मौर्य के शासनकाल का चित्रण करके अपने आश्रयदाता चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य की प्रशसा करते है। मुद्राराक्षस का घटना-स्थल पाटलिपुत्र है, जो उस समय एक समृद्ध नगर रहा होगा। फाहियान ने पाटलिपुत्र को मगध की राजधानी बतलाया है। ह्वेनसाग ने उसे भग्नावशेष पाया। इसके अतिरिक्त "मुद्राराक्षस" मे जो बौद्धधर्म की ओर सकेत (७–५) है, उससे प्रतीत होता है कि उस समय बौद्धधर्म का अभ्युदय था। उपर्युक्त श्लोक इस प्रकार है—(बुद्धानामपि चेष्टित सुचरितै क्लिष्ट विशुद्धात्मना—(अङ्क ७ श्लोक ५ तीसरा चरण)। यह दशा फाहियान के भारत आने के समय थी। इन प्रमाणो के आधार पर कुछ विद्वान् "मुद्राराक्षस" को पाँचवी शताब्दी की रचना मानते है। दूसरे 'पार्थिवो दन्तिवर्मा' पाठ के आधार पर मुद्राराक्षस की रचना पल्लव राजा दतिवर्मा (७७९-८३० ई०) के समय मे मानी जा सकती है। किन्तु दक्षिण मे हूणो का (जिनका उल्लेख मुद्राराक्षस मे स्पष्ट है) आतक नही फैला था, अत यह मत मान्य नही है।

तेलग महोदय "पार्थिवोऽवन्तिवर्मा" को प्रामाणिक मानते है। उनके मतानुसार ये अवन्तिवर्मा, राजा हर्ष (६०७-६४८) ई० के बहनोई ग्रहवर्मा के पिता मौखरि राजा अवन्तिवर्मा थे। इस मत के अनुसार मुद्राराक्षस की रचना सातवी शताब्दी मे हुई।

कुछ विद्वान् इस पाठ को नही मानते। प्रोफेसर शारदारजन राय का कथन है कि 'पार्थिव चन्द्रगुप्त' ही पाठ ठीक है। यह भरत-वाक्य राक्षस के मुख से निकला है। जब राक्षस ने चन्द्रगुप्त का मन्त्रित्व स्वीकार कर लिया और चन्द्रगुप्त राजा हो गया और म्लेच्छ मलयकेतु वैभवहीन हो गया तो राक्षस के मुँह से 'पार्थिव चन्द्रगुप्त' का ही निकलना ठीक प्रतीत होता है। इससे यह सिद्ध होता है कि विशाखदत्त का आश्रयदाता चन्द्रगुप्त ही रहा होगा। उनका कथन है, जैसा कि ऊपर कह आये है कि यह चन्द्रगुप्त वही राजा है, जिसने म्लेच्छो और हूणो को

परास्त किया। यह चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य है, जो मगध का राजा था और जिसकी राजधानी पाटलिपुत्र थी तथा राज्यकाल पाँचवी शताब्दी था।

अत यह कहा जा सकता है कि विशाखदत्त पाँचवी शताब्दी मे हुए थे और चन्द्रगुप्त द्वितीय, जो मगध का राजा था, के आश्रय मे बगाल के एक छोटी-सी रियासत पर राज्य करते थे।

## ११. जन्म-स्थान

इसके अतिरिक्त नाटककार के जन्म-स्थान, जन्म तथा मृत्यु-काल का भी कुछ पता नही। महामहोपाध्याय प० हरप्रसाद शास्त्री की सम्मति है कि गौडीय रीति की बहुलता से कवि गौडदेशीय ज्ञात होता है। कवि ने गौड देश की ललनाओ के कपोलो का और केशो का जो वर्णन किया है उससे वह गौडदेशीय ही जान पडते है।

**गौडाना लोध्रधूलीपरिमलबहलान् धूम्रयन्त कपोलान्**
**क्लिश्नन्त कृष्णिमान भ्रमरकुलरुच कुञ्चितस्यालकस्य।**
**पांशुव्यूहा बलाना तुरगखुरपुटक्षोदलब्धात्मलाभाः**
**शत्रूणामुत्तमाङ्गे गजमदसलिलच्छिन्नमूला पतन्तु॥ (५-२३)**

प्रस्तावना मे कवि ने लिखा है—

**चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषि।**
**न शाले स्तम्बकरिता वप्तुर्गुणमपेक्षते। (१-३)**

इससे प्रतीत होता है कि विशाखदत्त ऐसे स्थान मे पैदा हुए थे जहाँ चावल की खेती अधिक होती थी और चावल विहार और बङ्गाल मे अधिक होता है तथा कुसुमपुर (पाटलिपुत्र) गौडदेश (बगाल) के बहुत समीप है। अत उनको उत्तर भारत का (बगाली) मानना असगत न होगा जैसा कि प्रोफेसर शारदारजन राय लिखते है। प्रोफेसर विधुभूषण गोस्वामी ने भी उनको उत्तरी भारत का निवासी मानते हुए लिखा है कि नाटक मे एक को छोड कर सभी स्थान उत्तरापथ के है।

## १२ विशाखदत्त का शास्त्र-ज्ञान

मुद्राराक्षस के अध्ययन करने वाले विद्वानो ने विशाखदत्त को न्यायशास्त्र तथा नाट्यशास्त्र का पण्डित माना है। मुद्राराक्षस के चतुर्थ अङ्क के तृतीय श्लोक

के (कार्योपक्षेपमादौ तनुमपि रचयन्) के आधार पर तथा पञ्चम अङ्क के दसवें श्लोक (साध्ये निश्चितमन्वयेन) के आधार पर उनको न्यायशास्त्र का पण्डित माना गया है।

विशाखदत्त एक सामत सरदार के पौत्र तथा महाराज के पुत्र होने के नाते कुटिल राजनीति के ज्ञाता थे और स्वय भी उसी प्रकार के समाज मे रहने के कारण राजनीतिक विषय ही पर लेखनी उठायी। वह राजनीति के पूरे ज्ञाता थे। चाणक्य के ही समान वे भी राजनीति के पण्डित थे। राजायत्त, सचिवायत्त, उभयायत्त इन तीन प्रकार की सिद्धियो का भी विवेचन उन्होने किया है। विरक्त व्यक्तियो के अनुग्रह और निग्रह के विषय मे चाणक्य और चन्द्रगुप्त के बीच जो वार्तालाप हुआ, वह भी इन्हे नीतिशास्त्र का विद्वान् सिद्ध करता है। प्रथम अङ्क मे "नानाव्यञ्जना प्रणिधय" कहकर उन्होने गुप्तचरो का लक्षण बताया है। अच्छे और बुरे मत्री का भी उन्होने वर्णन किया है —

**अप्राज्ञेन च कातरेण च गुणः स्याद्भक्तियुक्तेन कः**
**प्रज्ञाविक्रमशालिनोऽपि हि भवेत् किं भक्तिहीनात् फलम्।**
**प्रज्ञा विक्रमभक्तयः समुदिता येषा गुणा भूतये**
**ते भृत्या नृपते कलत्रमितरे सम्पत्सु चापत्सु च।। (१-१५)**

**अत्युच्छ्रिते मत्रिणि पार्थिवे च**
**विष्टभ्य पादावुपतिष्ठते श्री.।**
**सा स्त्री स्वभावादसहा भरस्य**
**तयोर्द्वयोरेकतरं जहाति।।**

यह श्लोक भी विशाखदत्त के नीतिशास्त्र का ज्ञाता होना बताता है। विशाखदत्त नाट्यशास्त्र के भी पण्डित थे। यह बात तो यह नाटक ही बता देता है। विशाखदत्त ने नाट्यशास्त्र के सम्प्रदाय के अनुसरण और अपनी वैयक्तिक नाट्यकला-प्रतिभा की स्फूर्ति के सघर्ष की जो अभिव्यञ्जना की है, वह कोई भूल नही सकता।

**कार्योपक्षेपमादौ तनुमपि रचयंस्तस्य विस्तारमिच्छन्**
**बीजाना गर्भितानां फलमतिगहनं गूढमुद्भेदयंश्च।**
**कुर्वन् बुद्धचा विमर्शं प्रसृतमपि पुन· संहरन् कार्यजातम्**
**कर्ता वा नाटकानामिममनुभवति क्लेशमस्मद्विधो वा।। (४-३)**

वह ज्योतिषशास्त्र के भी पण्डित थे। प्रस्तावना मे सूत्रधार कहता है—

**क्रूरग्रहः स केतु. चन्द्रमसम्पूर्णमण्डलमिदानीम्**
**अभिभवितुमिच्छति बलात् रक्षत्येन तू बुधयोगः।**

आदि वाक्य बताते है कि वे गणित और ज्योतिष के विद्वान् थे। फलित ज्योतिष का ज्ञान भी उनको था। मलयकेतु जब आकर राक्षस से पूछता है कि चढाई का कौन-सा समय रक्खा है तो क्षपणक बताता है—(उपासक, निरूपितो मुहूर्त्त आमध्याह्नात् निवृत्त सप्तशकला शोभना तिथि सम्पूर्णचन्द्र। युष्माकमुत्तरस्या दिशो दक्षिणा दिश प्रस्थितानाम् दक्षिणद्वारिकम् नक्षत्रम्। गमन बुधस्य नक्षत्रे')।

**एकगुणा भवति तिथि. चतुर्गुणं भवति नक्षत्रम्।**
**चतुःषष्टि गुण लग्नमेतद्दृश्यते ज्योतिषमत्रसिद्धान्ते।।**

प्रस्तावना मे सूत्रधार कहता है 'आर्ये कृतश्रमोऽस्मि चतु षष्ट्यङ्गे ज्योति - शास्त्रे। चन्द्रोपराग प्रति केनापि विप्रलब्धा।' ये सभी इस बात के प्रमाण है कि विशाखदत्त ज्योतिष के भी विद्वान् थे। इन सभी प्रमाणो से हमे यह मालूम होता है कि विशाखदत्त अनेक शास्त्रो के ज्ञाता और बहुमुखी प्रतिभासम्पन्न व्यक्ति थे।

## १३. विशाखदत्त की अन्य कृतियाँ

विशाखदत्त के बनाये हुए चार नाटक कहे जाते है —

१—देवीचन्द्रगुप्तनाटकम् है। इसका भी इतिवृत्त राजनीतिक है और चरित्रचित्रण भी राजनीति के दाव-पेचो वाला है। नाट्यदर्पण मे देवीचन्द्रगुप्त नाटक का पाँचवाँ श्लोक उद्धृत है —

**एसो सिअकर सत्थप्पणासि आसेस वैरितिमिरोहो**
**पि णि अविहवएण चन्दो गअणं गहलाघिओ विसई।**

२—दूसरा अभिसारिकावञ्चितक या अभिसारिकाबधितक नाटक है।

३—प्रोफेसर ध्रुव ने "सदुक्ति कर्णामृत" मे विशाखदत्त के नाम से निम्नलिखित श्लोक उद्धृत किया है —

**रामोऽसौ भुवनेषु विक्रमगुणैर्यातः प्रसिद्धि परा-**
**मस्मद्भाग्यविपर्ययाद् यदि परं देवो न जानाति तम्।**
**बन्दी वैष यशांसि गायति मरुद् यस्यैकबाणाहत-**
**श्रेणीभूतविशालतालविवरोद्गीर्णै स्वरैः सप्तभिः।।**

इस श्लोक के आधार पर यह अनुमान किया जाता है कि विशाखदत्त का रामचरित-सम्बन्धी कोई अन्य भी नाटक होगा, किन्तु यह केवल अनुमान ही है। सभवत यह राघवानन्द नाटक है, पर यह उपलब्ध नही है।

४—मुद्राराक्षस—यह विशाखदत्त की अन्तिम और सर्वोत्कृष्ट रचना है। इसका विषय राजनीति है। इस नाटक के नाम की व्युत्पत्ति इस प्रकार है—(मुद्रया गृहीत राक्षसमधिकृत्य कृतो ग्रन्थ, मुद्राराक्षसम्)। ऐसा प्रतीत होता है कि महाकवि शूद्रक के नाटक "मृच्छकटिक" और महाकवि कालिदास के" अभिज्ञान शाकुन्तल" नाम ने विशाखदत्त की कल्पना को अपने नाटक के नामकरण के लिये प्रेरित किया है। इस नाटक मे मुद्रा के द्वारा राक्षस के निग्रह की घटना एक ऐसी घटना है, जिस पर इस नाटक के नायक चाणक्य की समस्त कूटनीति केन्द्रित होती हुई प्रतीत होती है। इससे यह नाम सार्थक है।

## १४. विशाखदत्त की शैली

मुद्राराक्षस के वस्तुचरित रसभावादि की दृष्टि से विशाखदत्त की रचना-शैली की जितनी प्रशसा की जाय थोडी है। मुद्राराक्षस की शैली प्रवाह, प्रासादिकता और ओज लिये हुए है। इसके वाक्य छोटे-छोटे और मुहावरेदार हैं। दीर्घ-समासबहुल पदावलि का प्रयोग कम हुआ है। अलकारो का प्रयोग सीमित मात्राओ मे ही किया गया है।

विशाखदत्त ने नाटक की रचना की है और नाटकीय औचित्य की दृष्टि से या तो काव्यकल्पनाओ को दूर ही रक्खा है या नाटक के रग मे रँग दिया है—उदाहरण के लिये मलयकेतु के कञ्चुकी की यह उक्ति—

**काम नन्दमिव प्रमथ्य जरया चाणक्यनीत्या यथा**
**धर्मो मौर्य इव क्रमेण नगरे नीत· प्रतिष्ठां मयि।**
**तं सम्प्रत्युपचीयमानमपि मे लब्धान्तरः सेवया**
**लोभो राक्षसवज्जनाय यतते जेतुं न शक्नोति च॥** (२-६)

ऐसी है कि जिसमे नाटककार की कविकल्पना की कोई रूप-रेखा भले ही न दिखायी दे किन्तु नाटकीय वृत्त और चरित की अभिव्यजना बडी सुन्दर प्रतीत होती है। इसी प्रकार शकटदास की यह भावाभिव्यक्ति—

**दृष्ट्वा मौर्यमिव प्रतिष्ठितपदं शूलं धरित्र्यास्तले**
**तल्लक्ष्मीमिव चेतस· प्रमथनीमुन्मुच्य वध्यस्रजम्।**

**श्रुत्वा स्वाम्युपरोधरौद्रविषमानाध्माततूर्यस्वनान्**
**न ध्वस्तं प्रथमाभिधातकठिन मन्ये मदीय मन ।। (२–२१)**

नाटककार की काव्यकल्पना की उडान का उदाहरण भले ही न हो किन्तु उसके नाटकीय औचित्य की सतर्कता का एक उदाहरण अवश्य है। विशाखदत्त ने पद्यो के वाहुल्य से अपनी नाटकीय शैली को कृत्रिम नही बनाया है। उनका शब्द-विन्यास बडा सशक्त और प्रभावशाली है। पद्य की अपेक्षा उनका गद्य अधिक ओज पूर्ण है। उसमे भावुकता के स्थान पर प्रभविष्णुता अधिक है। कही कही व्यग्यपूर्ण हास्य का भी पुट दिया गया है। नाटककार की भाषा नाटक के व्यक्तित्वो के भावावेग मे कभी स्वभावोक्ति से भरी है तो कभी वक्रोक्ति की ओर उन्मुख है। भाषा यहाँ भावो पर आधिपत्य नही जमाती अपितु भाव ही भाषा पर अपना अधिकार रखते प्रतीत होते है।

नपे-तुले शब्दो मे जोरदार भाषा प्रयुक्त हुई है। कुछ उदाहरण देखिये। (अयमपरो गण्डस्योपरि स्फोट । न प्रयोजनमन्तरा चाणक्य स्वप्नेऽपि चेष्टते। तन्मयास्मिन् वस्तुनि न शयानेन स्थीयते। कीदृश पुन तृणानामग्निना सह विरोध । सर्वज्ञतामुपाध्यायस्य चोरयितुमिच्छसि)।

मुद्राराक्षस मे नाटककार ने श्लेष का अपेक्षाकृत अधिक प्रयोग किया है। यह श्लेष अधिकतर व्यग्यार्थ मे ही प्रयुक्त हुआ है। "पताकास्थानक" का भी श्लेष-गर्भित प्रयोग किया गया है। पताकास्थानक की रचना करने मे विशाखदत्त बडे पटु है। पाश्चात्त्य नाटच साहित्य मे जिसे Dramatic Irony कहते है उसी के लिये भारतीय नाटच-साहित्य मे पताकास्थानक की योजना हुआ करती है— पताकास्थानक-पटुता का उदाहरण देखिये—

**कूरग्रहः　　　　　　सकेतुश्चन्द्रमसम्पूर्णमण्डलमिदानीम्**
**अभिभवितुमिच्छति बलात्.... . ...............**
**आः क ए ष मयि स्थिते चन्द्रमभिभवितुमिच्छति बलात्**
**.....................रक्षत्येनं तु बुधयोगः ।। (१-६)**

मुद्राराक्षस मे "भग्यतर कथन" का भी आश्रय अनेक स्थानो पर लिया गया है। कवि किसी एक ही बात को गद्य मे कहकर उसे पुन पद्य मे दोहराता है। अङ्क दो श्लोक ३ और उसके पहले गद्याश (तदेवमनयो बुद्धिशालित सुसचिवयो विरोधे सशयितेव नन्दकुललक्ष्मी )

**विरुद्धयोर्भृशमिह मंत्रिमुख्ययो-**
**र्महावने वनगजयोरिवान्तरे। (इत्यादि २-३)**

विशाखदत्त के गद्य मे जहाँ ओज है वहाँ उनके पद्यो मे स्थल-स्थल पर लालित्यमय प्रवाह है। देखिये—

**आस्वादितद्विरदशोणितशोणशोभाम्**
**सन्ध्यारुणामिव कलाम् शशलांछनस्य।**
**जृम्भाविदारितमुखस्य मुखात् स्फुरन्ती**
**को हर्तुमिच्छति हरेः परिभूय दंष्ट्राम्॥ (१-८)**

चाणक्य की राजनीति की विचित्रता देखिये—

**मुहुर्लक्ष्योद्भेदा मुहुरधिगमाभावगहना**
**मुहुः सम्पूर्णाङ्गी मुहुरतिकृशा कार्यवशतः।**
**मुहुर्नश्यद्बीजा मुहुरपि बहुप्रापितफले-**
**त्यहो चित्राकारा नियतिरिव नीतिर्नयविदः॥ (५-३)**

मुद्राराक्षस मे सरल पद्यो मे शिक्षाप्रद बाते भी मिलती है—

**शासनमर्हताम् प्रतिपद्यध्वम् मोहव्याधिवैद्यानाम्।**
**ये प्रथममात्रकटुकं पश्चात्पथ्यमुपदिशन्ति॥ (४-१६)**

उनके कथोपकथन और पद्य नाटकीय गुणो से परिपूर्ण है। कथोपकथन स्वाभाविक और रोचक है। देखिये।

**मलयकेतुः—एतदार्यम् पृच्छामि।**
**राक्षसः—कुमार य आर्यस्तं पृच्छ, वयमिदानीमनार्याः संवृत्ताः।**
**मलयकेतुः—इदमिदानी किम्।**
**राक्षसः—विधेर्विलसितमिदम्।**
**मलयकेतुः—केन तर्हि व्यापादितस्तातः।**
**राक्षसः—दैवमत्र प्रष्टव्यम्।**
**मलयकेतुः—दैवमत्र प्रष्टव्यम् न क्षपणको जीवसिद्धिः?**

कभी-कभी तो एक शब्द के प्रयोग मात्र से ही नाटककार अधिकाधिक अभिप्राय प्रकाशित करने मे समर्थ दिखाई देता हे। उदाहरणार्थ राक्षस की इस उक्ति मे (सत्य नगरान्निष्क्रामतो मम हस्नाद् ब्राह्मण्या उत्कण्ठाविनोदार्थ गृहीता)

ब्राह्मण्या शब्द ग्राम्य प्रतीत होने पर राक्षस के हृदय की समस्त करुणा और वेदना का घनीभूत निष्यन्द सा ही लगता है।

नाटककार ने जो छन्दो योजना की है वह किसी औचित्य की दृष्टि से और किसी औचित्य की सिद्धि के लिये। शार्दूलविक्रीडित का २८ बार प्रयोग, स्रग्धरा का १७ बार प्रयोग किया गया है। जो भाव कवि उन-उन छन्दो के द्वारा प्रकट करना चाहता है वे भाव दूसरे छन्द द्वारा प्रकट नही हो सकते। विषय की दृष्टि से उनका प्रयोगौचित्य सर्वथा श्लाघनीय है।

सक्षेप मे यह कहना असगत न होगा कि विशाखदत्त की नाटक-प्रबध-रचना की सफलता एकमात्र उनकी औचित्य दृष्टि और उसकी प्रबल शक्ति पर निर्भर है।

## १५. नाटक के संबंध मे कुछ ज्ञातव्य बातें

**नाटक की परिभाषा**—सस्कृत साहित्यकारो ने काव्य के दो मुख्य भाग बतलाये है। दृश्य काव्य और श्रव्य काव्य। दृश्य वह है जो रगमच पर खेलकर दिखाया जाय या जिसका अभिनय हो सके। श्रव्य काव्य वह है जो सुना जा सके। साहित्यदर्पण मे लिखा है —

**दृश्यश्रव्यत्वभेदेन पुन· काव्य द्विधा मतम्**
**दृश्य तत्राभिनेयं तद्रूपारोपात्तु रूपकम्।**
**नाटकं सप्रकरण भाणः प्रहसनं डिम.**
**व्यायोगसमवाकारौ वीथ्यङ्केहामृगा दश**
**वस्तुनेता रसस्तेषा · भेदकः॥**

दृश्य काव्य अभिनय के लिए होता है। उसमे नट लोग अनेक राजाओ तथा देवताओ का रूप धारण करके उनके चरित का अभिनय दिखाते है। उस समय हम उनको उसी राजा या देवता के ही रूप मे मानते है। इस आरोप के कारण इस काव्य रचना को रूपक कहते है। सस्कृत मे "रूपक" और "नाटक" दोनो शब्दो का पृथक्-पृथक् अर्थ है। रूपक तो व्यापक अर्थ रखता है—"रूप्यन्तेऽभिनीयन्ते इति रूपकाणि नाटकादीनि" और इसके नाटक, प्रकरण, भाण, व्यायोग, डिम, ईहामृग, अक, वीथी तथा प्रहसन ये प्रमुख १० भेद है। किन्तु नाटक इन्ही दस प्रकार के रूपको मे सर्वप्रथम तथा सर्वोत्कृष्ट प्रकार है। सत्य और कल्पना दोनो नाट्य के आधार है।

प्रसिद्धकल्पितकृतानुकरणम् नाट्यम् ।

सत्य और काल्पनिक जगत् की अनुकृति नाटच है। नाटक की कथावस्तु कोई प्रसिद्ध पौराणिक या ऐतिहासिक होती है और उसका नायक लोकप्रसिद्ध होता है। रूपक की अधिकाश रचनाएँ इसी भेद का लक्षण लेकर लिखी गई है।

मातृगुप्ताचार्य के अनुसार नाटक की परिभाषा यह है —

प्रख्यातवस्तुविषयं धीरोदात्तादिनायकम् ।
राजर्षिवंशचरितं तथा दिव्याश्रयान्वितम् ।।
शृङ्गारवीरान्यतरप्रधानरससंश्रयम् ।
प्रकृत्यवस्थासंध्यङ्गसन्ध्यन्तरविभूषितम् ।।
सुखदुःखोत्पत्तिकृतं चरितं यच्च भूभृताम् ।
इतिवृत्तम् कथोद्भूतम् किञ्चिदुत्पाद्यवस्तु च ।
नाटकं नाम तज्ज्ञेयं रूपकं नाट्यवेदिभिः ।।

साहित्यदर्पणकार ने नाटक का लक्षण इस प्रकार लिखा है —

नाटकं ख्यावृत्तं स्यात् पंचसंधिसमन्वितम्
विलासमृद्धिर्यादि गुणवद्युक्त नानाविभूतिभिः ।
सुखदुःखसमुद्भूतिनानारसनिरन्तरम् ।
पञ्चाधिकाः दशपरास्तत्राङ्काः परिकीर्तिताः
प्रख्यातवशो राजर्षिर्धीरोदात्तः प्रतापवान् ।
दिव्योऽथ दिव्यादिव्यो वा गुणवान्नायको मतः
एक एव भवेदङ्गी शृङ्गारो वीर एव वा ।
अङ्गमन्ये रसाः सर्वे कार्यो निर्वहणोऽद्भुतः
चत्वारः पञ्च वा मुख्याः कार्यव्यापृतपूरुषा·
गोपुच्छाग्रसमग्र तु बन्धन तस्य कीर्तितम् ।।

नाटक उसे कहते है जिसका कथानक प्रसिद्ध हो और जिसमे पाँचो सधियाँ हो। इसमे विलास, समृद्धि आदि गुण तथा अनेक प्रकार के ऐश्वर्यो का वर्णन होना चाहिए। सुख और दु ख की उत्पत्ति दिखायी जाय और वह अनेक रसो से पूर्ण होना चाहिए। इसमे पाँच से लेकर दस तक अङ्क होते है। इसका नायक प्रसिद्ध वश मे उत्पन्न धीरोदात्त, प्रतापी, गुणवान् राजर्षि होता है। वह दिव्य हो अथवा दिव्य और अदिव्य दोनो प्रकार के गुणो से युक्त हो। इसमे वीर या

शृङ्गार एक रस प्रधान होता है और रस उसके अङ्गभूत होते हैं। निर्वहण सधि मे इसे अद्भुत होना चाहिए। इसमे चार या पाँच कार्यरत पुरुष प्रधान हो और गौ की पूँछ के अग्रभाग की तरह इसकी रचना हो।

## १६. नाटक की उत्पत्ति

सस्कृत नाटको की उत्पत्ति कब और कैसे हुई, यह एक अत्यन्त विवादग्रस्त विषय है। परम्परानुसार "नाट्यवेद" की रचना ब्रह्मा ने की थी तथा भरत मुनि ने उसका प्रचार पृथिवी पर किया। भरत मुनि अपने नाट्यशास्त्र मे लिखते है कि ब्रह्मा जी ने ऋग्वेद से सवाद, सामवेद से सगीत, यजुर्वेद से अभिनय तथा अथर्ववेद से रस के तत्त्वो को लेकर "नाट्यवेद" का निर्माण किया।

**जग्राह पाठ्यमृग्वेदात् सामभ्यो गीतमेव च ।**
**यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि ॥**

इसी से इसको पचम वेद भी कहते है। इसका प्रथम प्रयोग इन्द्रध्वज-नामक उत्सव के अवसर पर भरतमुनि ने अपने शिष्यो तथा अप्सराओ की सहायता से किया। इस अभिनय मे देवताओ के द्वारा दानवो का पराजय दिखलाया गया था, जिससे दैत्य अप्रसन्न होकर प्रयोग मे विघ्न डालने के लिये उद्यत हो गये। तब ब्रह्मा ने विश्वकर्मा के द्वारा रङ्गस्थान का निर्माण किया। एक तिकोना, दूसरा चौकोना, तीसरा गोलाकार—इन तीनो का उपयोग भिन्न भिन्न प्रकार के रूपको के अभिनय के लिये किया जाने लगा। भरत मुनि के इस वर्णन से स्पष्ट है कि भारतीय नाटक का उदय वेदो के ही उपकरणो को लेकर हुआ है तथा वह भरत की निजी प्रतिभा का विकास है। हम कह सकते है कि वैदिक साहित्य मे एक प्रकार से नाटक के मूल तत्त्व प्रस्तुत थे और इस अर्थ मे यह कहा जा सकता है कि सस्कृत नाटक की उत्पत्ति वैदिक काल मे हुई। पर वास्तविक नाटक के विकसित रूप का आभास वेदो मे कही लक्षित नही होता।

रामायण-महाभारत काल मे नाटक का कुछ और भी स्पष्ट उल्लेख मिलता है। विराट्पर्व मे रगशाला का उल्लेख पाया जाता है। नट शब्द का भी प्रयोग मिलता है जिसका अर्थ श्रीधर स्वामी के अनुसार "नवरसाभिनयचतुर" है। रामायण मे भी नट, नर्तक, नाटक एव रङ्ग अर्थात् रङ्गमञ्च का कई स्थलो पर वर्णन मिलता है। उसमे "कुशीलव" शब्द का प्रयोग भी नट या अभिनेता

के अर्थ मे हुआ है। यह मत निराधार है कि सस्कृत नाटको की उत्पत्ति कठपुतलियो के खेल से हुई।

पाणिनि ने अपने "पाराशर्यशिलालिभ्याम् भिक्षनटसूत्रयो" इस सूत्र मे "नटसूत्र" अर्थात् नाटचशास्त्र का उल्लेख किया है। स्पष्ट है कि पाणिनि के समय मे या उनके पूर्व ही अनेक नाटक रचे जा चुके होगे। जिनके आधार पर इन नट सूत्रो का निर्माण हुआ, क्योकि लक्षणग्रन्थ की रचना लक्ष्यग्रन्थ के उपरान्त ही होती है।

इसके बाद सस्कृत नाटको की सख्या मे उतरोत्तर वृद्धि और परिष्कार होता गया। चौथी पॉचवी शताब्दी ई० पू० मे जाकर नाटको की बहुसख्यक रचना होने लगी थी जैसा कि भास के उपलब्ध नाटको से प्रकट है। पतजलि के महाभाष्य मे कसवध और बलिबन्ध नामक दो नाटको का स्पष्ट उल्लेख है। सस्कृत नाटको का सर्वश्रेप्ठ परिमार्जन एव परिष्कार प्रथम शताब्दी ई० पू० के कालिदास के नाटको मे जाकर उपलब्ध होता है।

सस्कृत नाटको मे रगमच के पर्दो के लिये कही कही यवनिका शब्द का प्रयोग हुआ है। इसके आधार पर कुछ विद्वान् कहते है कि सस्कृत नाटको की उत्पत्ति ग्रीक नाटको के प्रभाव से हुई। किन्तु यह मत सर्वथा भ्रान्त और आधार-रहित प्रमाणित हो चुका है। "यवनिका" शब्द का प्रयोग केवल इसलिये होता था कि यवन (Ionia) देश से आये हुए वस्त्रो से वे परदे बनाये जाते थे। सस्कृत नाटको की उत्पत्ति तथा विकास स्वतत्र रूप से हुआ है।

उपर्युक्त समीक्षा के आधार पर यह कहा जा सकता है कि सस्कृत नाटक ने अपने क्रमिक विकास मे कुछ तत्त्व वैदिक साहित्य से लिये, कुछ इतिहास पुराणो से तथा कुछ लोकगीतो से। धार्मिक एव सामूहिक उत्सवो से भी उसे प्रेरणा मिली। पतजलि के समय मे तो उसका पूर्ण विकसित रूप मे अभिनय भी होने लगा था। इस प्रकार भारत मे सस्कृत नाटक का पूर्ण विकास कई शताब्दियो मे हुआ और उसकी उत्पत्ति तथा अभ्युदय मे अपने तत्त्वो या उपादानो का उपयोग हुआ।

## १७. संस्कृत नाटकों की विशेषताएँ

सस्कृत के नाटक रस प्रधान होते है। उनमे वास्तविकता अथवा कथावस्तु की यथार्थता की ओर उतना ध्यान नही दिया गया, जितना दर्शको अथवा पाठको

के हृदय मे किसी रस-विशेष का सचार करने की ओर। कवि की विदग्धता केवल रसाभिव्यक्ति की पूर्णता मे ही मानी जाती थी। रस ही नाटयकला का प्रधान लक्ष्य माना गया। प्रधान रस शृगार अथवा वीर इन्ही दो मे से कोई एक होता था। पाश्चात्त्य नाटको की तरह चरित्रचित्रण इसका मुख्य अग नही समझा गया। अत नाटको मे प्राय ऐसी ही कथा का आश्रय लिया गया जो प्रसिद्ध होने के कारण प्रेक्षको के मनोनूकूल हो।

सस्कृत नाटको मे पात्रो की सख्या नियत नही रहती। पात्र लौकिक, दिव्य अथवा अर्धदिव्य होते है। कवियो ने व्यक्तिमूलक (individual) पात्रो की अवतारणा की ओर उतना ध्यान नही दिया जितना समुदायगत (typical) चरित्रो की सृष्टि की ओर। कालिदास, शूद्रक प्रभृति कुछ महान् कलाकारो की कृतियो मे भले ही पात्र अपना विशिष्ट व्यक्तित्व रखते हो, किन्तु साधारणतया सस्कृत नाटककारो ने परम्परायुक्त चरित्रो का ही निर्माण किया है। पात्र अपनी स्थिति के अनुसार भिन्न-भिन्न भाषाओ का प्रयोग करते है। सस्कृत का प्रयोग केवल नायक अथवा उच्च वर्ग के पात्रो द्वारा होता है, निम्न श्रेणी के लोग और स्त्री पात्र प्राकृत मे ही बोलते है।

सस्कृत नाटको मे समय और स्थान की अन्विति (unities of time and place) भी नही पाई जाती। पाश्चात्त्य नाटको की भाँति सस्कृत नाटको के अको का विभाजन विभिन्न दृश्यो मे नही होता। भाषा गद्य-पद्यमय होती है। नाटक के अन्तर्गत पत्रलेखन, अभिज्ञान (पहचान की निशानी) विदूषक आदि के उपयोगो मे सस्कृत तथा पाश्चात्त्य नाटको मे समानता है।

सस्कृत नाटक प्राय सुखान्त होते है किन्तु यह नही कहा जा सकता कि सस्कृत मे दु खान्त नाटको का नितान्त अभाव है, यदि दु खान्त नाटक का अर्थ नायक के शोक, पराभव और मृत्यु का चित्रण करना है तो इस दृष्टि से कर्णभार, ऊरुभग, वेणीसहार दु खान्त नाटक माने जाने चाहिए। ऊरुभग मे दुर्योधन की मृत्यु रगमच पर हो जाती है और वेणीसहार मे उसकी मृत्यु की सूचना हमे द्वारपाल के द्वारा मिलती है।

प्रत्येक सस्कृत नाटक का आरम्भ "प्रस्तावना" से होता है। प्रस्तावना मे सूत्रधार, नटी, विदूषक अथवा पारिपार्श्वक के साथ बातचीत करता हुआ नाटक की कथावस्तु और कवि का सक्षिप्त परिचय देकर नाटक का आरम्भ कराता है।

अङ्क की समाप्ति तक रगमच कभी खाली नही रहता। प्रथम अङ्क के आरम्भ मे अथवा दो अङ्को के बीच मे "विष्कम्भक" का प्रयोग होता है जिसमे सवाद या स्वागत-भाषण द्वारा दर्शको को ऐसी घटनाओ की सूचना दी जाती है जिनका रगमच पर दिखाना आवश्यक नही किन्तु कथा-सूत्र के निर्वाह के लिए जिनका जानना अनिवार्य है। नाटक की समाप्ति "भरतवाक्य" से होती है। सस्कृत नाटक मे कम से कम पाँच और अधिक से अधिक दस अङ्क होते है।

सस्कृत नाटको मे प्रकृति के साथ घनिष्ठ सम्बन्ध दीख पडता है। प्रकृति की रमणीयता नाटक की सुन्दरता को बढा देती है। उपवन के वृक्ष, लताये, नदियाँ, पशु-पक्षी आदि सभी नाटक के सजीव अग है। भरतमुनि ने कहा है कि नाटक दु ख, परिश्रम अथवा शोक से ग्रस्त लोगो के लिए विश्राम और विनोद का साधन है :—

**दु.खार्तानां श्रमार्ताना शोकार्तानां तपस्विनाम् ।**
**विश्रामजननं लोके नाटचमेतद्भविष्यति ॥**

कालिदास ने भी नाटक को भिन्न रुचि वाले लोगो का एक सामान्य मनोविनोद बतलाया है —

**देवानामिदमामनन्ति मुनयः कान्तं क्रतुं चाक्षुषम्**
**रुद्रेणेदमुमाकृतव्यतिकरे स्वाङ्गे विभक्तं द्विधा ।**
**त्रैगुण्योद्भवमत्र लोकचरितं नानारसं दृश्यते**
**नाटचं भिन्नरुचेर्जनस्य बहुधाप्येकं समाराधनम् ॥ (१४)**

भवभूति ने अच्छे नाटको के लक्षण इस प्रकार बताये है —

**भूम्नां रसानां गहनाः प्रयोगाः सौहार्दहृद्यानि विचेष्टितानि ।**
**औद्धत्यमायोजितकामसूत्रं चित्राः कथा वाचि विदग्धता च ॥**
(मा० मा० १६)

विभिन्न रसो का प्रचुर एव गहन प्रयोग, प्रीतिपूर्ण रुचिर तथा सुन्दर कार्यो का अभिनय, पराक्रम और प्रणय का चित्रण विभिन्न कथावस्तु तथा निपुण सवाद ऐसे लक्षणो से युक्त नाटक ही उत्कृष्ट माने जाते है।

## १८. नायक के भेद

साधारण तौर से नायक चार प्रकार के होते है —धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित और धीरशान्त। जो नायक शूरवीर हो, उदार हो, चरित्र-बल-युक्त

हो और दृढ हो तथा अन्य साधारण गुणो से युक्त हो वह **धीरोदात्त** कहलाता है। राम और जीमूतवाहन आदि ऐसे नायक है। शक्ति और वीरता के कारण अभिमान, शक्ति की इच्छा, आत्मश्लाघा तथा स्पर्धा इत्यादि गुण जिसमे पाये जायँ वह **धीरोद्धत** नायक है। रावण, परशुराम और भीमसेन आदि ऐसे नायक है। जो नायक चिन्तारहित हो, सुन्दर कलाओ का प्रेमी हो वह **धीरललित** नायक है। जैसे वत्सराज या रत्नावली का नायक। **धीरशान्त नायक** साधारण प्रकृति का नम्रतायुक्त, उदार चित्त का और मृदु होता है, जैसे मालतीमाधव मे माधव। दशरूपक मे नायक का भेद इस प्रकार है —

**महासत्त्वोऽतिगभीरः क्षमावानविकत्थन ।**
**स्थिरो निगूढाहंकारो धीरोदात्तो दृढव्रतः ।।**
**दर्पमात्सर्यभूयिष्ठो मायाच्छद्मपरायण· ।**
**धीरोद्धतस्त्वहकारी चलश्चण्डो विकत्थनः ।।**
**निश्चिन्तो धीरललित· कलासक्तः सुखी मृदु. ।**
**सामान्यगुणयुक्तस्तु धीरशान्तो द्विजादिकः ।।**

सामान्य गुण की परिभाषा दशरूपक मे इस प्रकार दी गई है —

**नेताविनीतो मधुरस्त्यागी दक्षः प्रियवदः ।**
**रक्तलोक. शुचिर्वाग्मी रुढवशः स्थिरो युवा ।।**
**बुद्ध्युत्साहस्मृतिप्रज्ञाकलामानसमन्वित. ।**
**शूरो दृढश्च तेजस्वी शास्त्रचक्षुश्च धार्मिकः ।।**

नायक का एक अन्य प्रकार से भी विभाजन हो सकता है। शृङ्गार नायक के आधार पर भी चार भेद नायक के होते है। **अनुकूल नायक** अर्थात् जो केवल एक ही स्त्री से अनुराग रखता है। **दक्षिण नायक** वह है जो कई पत्नियो के साथ एक-सा व्यवहार करता है। **धृष्ट नायक** वह है जो उस स्त्री से प्रेम करना चाहता है जो दूसरे मे अनुरक्त है। **शठ नायक** वह है जो गुप्त रूप से दुष्कर्म करता है। यह भेद आगे के श्लोक से स्पष्ट हो जाता है —

**एकायत्तोऽनुकूल. स्यात् तुल्योऽनेकत्र दक्षिण ।**
**व्यक्ताागा गतभीर्धृष्ट. गूढविप्रियकृच्छठ· ।।**

राम अनुकूल नायक के उदाहरण है। उत्तर रामचरित का निम्नलिखित श्लोक अनुकूल नायक की परिभाषा के लिए उद्धृत किया जाता है।

अद्वैतं सुखदु:खयोरनुगत सर्वास्ववस्थासु य-
द्विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः ।
कालेनावरणात्ययात्परिणते यत्स्नेहसारे स्थितम्
भद्रं तस्य सुमानुषस्य कथमप्येक हि तत्प्रार्थ्यते ।। (१३९)

वत्सराज और अग्निमित्र दक्षिणकोटि के नायक है। मालविकाग्निमित्र का निम्नलिखित श्लोक दक्षिण नायक का परिचय देने के लिए दशरूपक मे उद्धत है—

उचितः प्रणयो वर विहन्तुम् बहव· खण्डनहेतवो हि दृष्टाः ।
उपचारविधिर्मनस्विनीनां ननु पूर्वाभ्यधिकोऽपि भावशून्यः ।। (३-३)

धृष्ट नायक का उदाहरण —

लालालक्ष्मललाटपट्टमभित· केयूरमुद्रा गले
वक्त्रे कज्जलकालिमा नयनयोस्ताम्बूलरागोऽपर· ।
दृष्ट्वा कोपविधायि मण्डनमिदं प्रातश्चिरं प्रेयसो
लीलातामरसोदरे मृगदृशः श्वासाः समाप्ति गताः ।।

शठ नायक के लिए अमरुशतक का निम्नलिखित श्लोक दर्शनीय है —

शठान्यस्याः काञ्चीमणिरणितमाकर्ण्य सहसा
यदा श्लिष्यन्नेव प्रशिथिलभुजग्रथिरभवः ।
तदेतत्क्वाचक्षे घृतमधुमयत्वद्बहुवचो—
विषेणाघूर्णन्ती किमपि न सखी मे गणयति ।।

मालविकाग्निमित्र का नायक दक्षिण नायक है। देखिए —

दाक्षिण्यं नाम बिम्बोष्ठि बैम्बिकाना कुलव्रतम् ।
तन्मे दीर्घाक्षि ये प्राणास्ते त्वदाशानिबंधनाः ।। (४-४१)

## १९. नाटकों मे प्रयुक्त होने वाले कुछ शब्दों की परिभाषा

### नान्दी·

आशीर्वचनसयुक्ता स्तुतिर्यस्मात्प्रयुज्यते ।
देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति सज्ञिता ।।
मङ्गल्यशखचन्द्राब्जकोककैरवशंसिनी ।
पदैर्युक्ता द्वादशभिरष्टाभिर्वा पदैरुत ।।

नाटक के आरम्भ मे देवता, ब्राह्मण तथा राजा आदि की आशीर्वादयुक्त जो स्तुति की जाती है वह नान्दी कहलाती है। इसमे माङ्गलिक वस्तु, शङ्ख, चन्द्र, चक्रवाक और कुमुद आदि का वर्णन होना चाहिये और यह बारह या आठ पदों से युक्त होनी चाहिये।

नान्दी दो प्रकार की होती है। एक तो नटकल्पिता, दूसरी नाटककार-रचिता। भास के नाटक मे (नान्द्यन्ते तत प्रविशति सूत्रधार ) इस सकेत से 'पूर्वरगनान्दी' 'नटकृता नान्दी' समझना चाहिये। कालिदास के नाटक मे (ततः प्रविशति सूत्रधार ) इस सकेत से कविकृत नान्दी समझना चाहिये। पत्रावली उस नान्दी को कहते है जिसमे बीज तथा वर्णनीय वस्तु का विन्यास हो। जैसा कि नाट्यदर्पण मे लिखा है —

**यस्यां बीजस्य विन्यासो ह्यभिधेयस्य वस्तुनः ।**
**श्लेषेण वा समासोक्त्या नान्दी पत्रावली तु सा ॥**

## सूत्रधार

**नाट्योपकरणादीनि सूत्रमित्यभिधीयते ।**
**सूत्रं धारयतीत्यर्थे सूत्रधारो निगद्यते ॥**

बीज सहित नाटक के अनुष्ठान को सूत्र कहते है। उसका सचालन करने वाले तथा रगमच के अधिष्ठाता देव की पूजा करने वाले को सूत्रधार (Stage Manager) कहते है।

मातृगुप्ताचार्य ने सूत्रधार की परिभाषा निम्न प्रकार से दी है —

**चतुरातोद्यनिष्णातोऽनेकभूषासमावृतः ।**
**नानाभाषणतत्त्वज्ञो नीतिशास्त्रार्थतत्त्ववित् ॥**
**नानागतिप्रचारज्ञो रसभावविशारदः ।**
**नाट्यप्रयोगनिपुणो नानाशिल्पकलान्वितः ॥**
**छन्दोविधानतत्त्वज्ञः सर्वशास्त्रविशारदः ।**
**तत्तद्गीतानुगलयकलातालावधारण ॥**
**अवधाय प्रयोक्ता च योक्तॄणामुपदेशकः ।**
**एवं गुणगणोपेतः सूत्रधारोऽभिधीयते ॥**

## प्रस्तावना (Prologue) आमुख

स्थापना, प्रस्तावना और आमुख ये सब पर्यायवाची है। प्रस्तावना मे सूत्रधार

नटी या किसी सहायक पात्र से अभिनय की जाने वाली वस्तु के विषय मे वार्तालाप करके दर्शको को सूचित करता है कि कौन सा नाटक खेला जाने वाला है अथवा अभिनेय वस्तु का ज्ञान कराता है।

**सूत्रधारो नटी ब्रूते मारिषं वा विदूषकम् ।**
**स्वकार्यप्रस्तुताक्षेपि चित्रोक्त्या यत्तदामुखम् (प्रस्तावना वा) ।।**

कोई कोई प्रस्तावना की परिभाषा निम्न तौर पर करते है —

**विदूषकनटीमार्षैः प्रस्तुताक्षेपिभाषणम् ।**
**सूत्रधारस्य वक्रोक्तिस्पष्टोक्तैर्यत्तदामुखम् ।।**

अर्थात् नाटक की सूक्ष्म सूचना देने के लिये सूत्रधार का नटी अथवा मारिष अर्थात् पारिपार्श्वक के साथ यथावसर जो आलाप-सलाप है उसे "आमुख" या "प्रस्तावना" कहा जाता है। दो प्रकार से नाटक की सूचना दी जाती है स्पष्ट रूप से अथवा किसी विचित्रता के साथ नाटकान्तर्गत पात्र के प्रवेश से। पहले का जो नाटक भाग है वह तो प्रस्तावना अथवा "आमुख" है और बाद का "नाटच" अथवा "नाटक"।

प्रस्तावना मे ही प्ररोचना भी अन्तर्भूत है। प्ररोचना की परिभाषा है (पूर्वरङ्गे गुणस्तुत्या सभ्यौन्युख्य प्ररोचना) अर्थात् रगमच पर अवतरित किये जाने वाले नाटक की प्रशसा, नटो की अभिनय-कला की प्रशसा या नाटक के रचयिता की प्रशसा या नाटक के सामाजिको की प्रशसा या इन सबकी प्रशसा को प्ररोचना कहा जाता है।

## प्रवेशक अथवा विष्कम्भक

प्रवेशक की परिभाषा दशरूपक मे इस प्रकार दी गई है —

**वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशाना निदर्शकः ।**
**संक्षेपार्थस्तु विष्कम्भो मध्यपात्रप्रयोजितः ।।**
**तद्वदेवानुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः ।**
**प्रवेशोऽङ्कद्वयस्यान्तः शेषार्थस्योपसूचकः ।।**

विष्कम्भक नाटक का वह भाग है जिसमे एक या अधिक मध्यम पात्र आकर भूत या भविष्य की घटना का वर्णन करते है। विष्कम्भक और प्रवेशक दोनो का उद्देश्य एक ही है। दोनो मे अन्तर यही है कि विष्कम्भक मे तो मध्यम श्रेणी के पात्र आते है और प्रवेशक मे अवर श्रेणी के। मुद्राराक्षस के प्रथम अङ्क

के आदि मे जीवसिद्धि और क्षपणक का सवाद प्रवेशक है। इसी प्रकार पचम अङ्क मे भी सिद्धार्थक और सुसिद्धार्थक का सवाद प्रवेशक है। विष्कम्भक दो प्रकार का होता है। शुद्ध और मिश्र। शुद्ध मे केवल मध्यमपात्र ही आते है पर मध्य मे नीचपात्र भी भाग लेते है और वार्तालाप सस्कृत और प्राकृत दोनो मे ही होता है।

## पूर्वरङ्ग

**यन्नाट्यवस्तुनः पूर्वं रङ्गविघ्नोपशान्तये।**
**कुशीलवा· प्रकुर्वन्ति पूर्वरङ्गः स उच्यते॥**

नाटकीय कथा के आरम्भ के पूर्व रगमच के विघ्नो की शान्ति के लिये नर्तक या अभिनेता जो मङ्गलाचरण करते है उसे पूर्वरङ्ग कहते है।

## चूलिका, अङ्कास्य, अङ्कावतार

पर्दे के पीछे बैठे हुए पात्रो द्वारा कथा की सूचना देने को चूलिका कहते है। अङ्क की समाप्ति पर निष्क्रान्त होने वाले पात्रो द्वारा अगले अङ्क की कथा की सूचना अङ्कास्य है। अङ्क समाप्त होने के पूर्व ही आगामी अङ्क की कथा का प्रारम्भ कर देना अङ्कावतार है।

**अन्तर्यवनिका सस्थैश्चूलिकार्थस्य सूचना**
**अंकान्तपात्रैरंकास्य – मुत्तराङ्कार्थसूचना।**
**यत्र स्यादुत्तराङ्कार्थ. पूर्वाङ्कार्थानुसगत·**
**असूचिताङ्कपात्र तदङ्कावतरणम् मतम्॥**

## गर्भाङ्क

**अङ्कोदरप्रविष्टो यो रङ्गद्वारामुखादिमान्।**
**अङ्कोऽपरः स गर्भाङ्कः सबीजः फलवानपि॥**

गर्भाङ्क वस्तुत (किसी नाटक के) एक अङ्क के अन्तर्गत रहने वाले दूसरे अङ्क का नाम है। इसमे भी अङ्क की भाँति सूत्रधारकृत मङ्गलाचरण वा प्रस्तावना अनिवार्य है। इसमे बीजरूप इतिवृत्तार्थ किवा नायक के प्रधान प्रयोजन का अशत उपन्यास आवश्यक है।

## कञ्चुकी

**अन्तःपुरचरो वृद्धो विप्रो गुणगणान्वितः।**
**सर्वकार्यार्थकुशलः कञ्चुकीत्यभिधीयते॥**

अथवा

**ये नित्यं सत्त्वसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः ।**
**ज्ञानविज्ञानकुशलाः काञ्चुकीयास्तु ते स्मृताः ॥**

कञ्चुकी जाति का ब्राह्मण होता है, वह वृद्ध होता है तथा सर्वगुणसम्पन्न और प्रत्येक कार्य मे कुशल होता है। वह अन्त पुर मे जाने वाला होता है। जो कामादि दोष से रहित हो, सत्त्वशाली हो और ज्ञान-विज्ञान को जानने वाले हो वे कञ्चुकी कहलाते है।

## रङ्गमञ्च

यह भी नाट्यशास्त्र का एक प्रमुख अङ्ग है। जैसे वस्तुनायक और सङ्गीत, नृत्य आदि आवश्यक है वैसे ही रङ्गमञ्च भी आवश्यक है। रङ्गमञ्च ही पर पात्र लोग नाटक खेलते हैं। भरत मुनि ने इसकी बनावट के विषय मे बहुत कुछ लिखा है। यहाँ केवल यही कह देना पर्याप्त है कि यह तीन प्रकार का होता है। १—विकृष्ट जो १०८ हाथ लम्बा होता है, २—चतुरस्र जो चौकोर होता है और ६४ हाथ लम्बा और ३२ हाथ चोडा होता है, ३—त्र्यस्र अथवा त्रिकोण जिसमे प्राय आपस के ही लोग बैठकर नाटक का आनन्द लेते थे।

## अङ्क

**अङ्क इति रुढशब्दो भावै रसैश्च रोहयत्यर्थान् ।**
**नानाविधानयुक्तो यस्मात् तस्मात् भवेदङ्कः ॥**
**यत्रार्थस्य समाप्तिर्यत्र च वीजस्य भवति संहारः ।**
**किञ्चिदवलग्नविन्दुः सोऽङ्क इति सदावगन्तव्यः ॥**

अङ्क नाटक का वह अवच्छेद है अथवा अन्तर्विभाग है जिसमे सामाजिकों की दृष्टि नायक-चरित का साक्षात्कार किया करती है और जो भावो और रसो द्वारा अर्थो को प्रस्फुटित करता है, जो अनेक प्रकार के विधान से युक्त होता है और जहाँ एक अर्थ की समाप्ति होती है तथा बीज का उपसहार होता है और अशत विन्दु का सबध बना रहता है। इसमे अनेकानेक घटनाचक्र का वर्णन रहता है। इसमे ऐसी कथा की रचना नही होती जो कई दिन तक चलती रहे जैसा कि साहित्य-दर्पण मे लिखा है—

**नानेकदिननिर्वर्त्यः कथया संप्रयोजितः ।**
**अन्तनिष्क्रान्तनिखिलपात्रोऽङ्क इति कीर्त्तितः ।**

अङ्क के अन्त मे सभी पात्र अपना-अपना अभिनय समाप्त कर रङ्गमञ्च से निकलते दिखाई दिया करते है ।

## भरतवाक्य

सस्कृत नाटको का आरम्भ नान्दी सगीत से और अन्त भरतवाक्य संगीत से होता है। नान्दी को तो मुखसधि का अङ्ग नही मानते किन्तु भरतवाक्य को निर्वहणसधि का वह अङ्ग माना जाता है जिसे "प्रशस्ति" कहते हैं। प्रशस्ति की परिभाषा है —**'प्रशस्तिः शुभशंसना'** ।

अर्थात् जगत् के कल्याण की आशसा अथवा सद्भावना का प्रकाशन। नाटक का नायक अथवा अन्य कोई पात्र इस "भरतवाक्य" का सगीत के साथ पाठ करता है।

## नेपथ्य

जहाँ नाचने वाले, नाटक खेलने वाले नाटकोपयोगी वेशभूषा धारण करते है उसे नेपथ्य कहते हैं —**कुशीलवकुटुम्बस्य गृहं नेपथ्यमुच्यते ।**

रगमच पर प्रदर्शन की दृष्टि से कथावस्तु के दो भेद होते हैं —(१) अभिनेय जो रगमच पर दिखाया जाय, (२) सूच्य वे वस्तुएँ जिनका रगमंच पर प्रदर्शन न होकर केवल पात्रो के सवाद के माध्यम से सूचना दे दी जाती है। कुछ वस्तुएँ रगमच पर नही दिखाई जाती, जैसे—वध, युद्ध, विवाह, भोजन, यात्रा, मृत्यु आदि अशुभ या पीडाजनक व्यापार। साहित्यदर्पण मे लिखा है —

**दूराह्वानं वधो युद्धं राज्यदेशादिविप्लवः ।**
**विवाहो भोजनं शापोत्सर्गो मृत्यूरतं तथा ।**
**दन्तच्छेद्यं नखच्छेद्यमन्यद् व्रीडाकरं च यत् ।**
**शयनाधरपानादि नगराद्यवरोधनम् ।**
**स्नानानुलेपने चैभिर्वर्जितो नातिविस्तरैः ।।**

## सर्वश्राव्य या प्रकाश

रगमच पर कथोपकथन मे पात्र की कथावस्तु को तीन तरह से व्यवहार मे लाते है (१) जो बात सब के सामने कही जाय उसे **सर्वश्राव्य या प्रकाश** कहते हैं।

(२) जो दूसरे पात्रो के सुनने योग्य न होकर केवल अपने ही सुनने योग्य हो और उसे वह पात्र अपने मन के लिये कहे वह **स्वगत** या **अश्राव्य** है। (३) जो केवल कुछ पात्रो के सामने कही जा सके वह **नियतश्राव्य** है। (४) नियत श्राव्य मे ही जब दो पात्र हाथ की ओट करके बात करते है तो उसे **जनान्तिक** तथा (५) जब कोई पात्र मुँह फेर कर दूसरे पात्र की गुप्त बात कहता है तो उसे **अपवारित**। (६) और जब आकाश की ओर देखकर किसी से बातचीत करने का अभिनय करते हुए कोई अपने प्रश्न-उत्तर दोनो कहता चला जाता है उसे **आकाशभाषित** कहते है।

## कथावस्तु

नाटक की सफलता के लिये उसके तीन प्रमुख तत्त्व कथावस्तु, नायक और रस का भली भाँति निर्वाह कवि को करना चाहिये। काव्य के नवो रसो मे शान्तरस को छोडकर आठ रस नाटक मे व्यवहृत होते है। वीर या शृङ्गार रस की प्राय नाटक मे प्रधानता होती है। नायक के चार भेद पहले ही बताये जा चुके है। वे है धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित और धीर-प्रशान्त।

कथावस्तु दो प्रकार की होती है—मुख्य कथावस्तु और उसकी अगभूत कथावस्तु। जिससे मुख्य कथा के विकास मे सहायता मिलती है उसको क्रमश **आधिकारिक** और **प्रासङ्गिक** कथावस्तु कहते है। प्रासङ्गिक कथावस्तु भी प्रकार की होती है—एक वह जो मुख्य कथावस्तु के साथ दूर तक चलती रहती है और इसको **पताका** कहते है। दूसरी वह जो स्थान विशेष पर ही मुख्य कथावस्तु की सहायक होती है और इसे **प्रकरी** कहते है।

## अर्थप्रकृति, अवस्था और संधियाँ

अर्थप्रकृति पाँच प्रकार की होती है —

**बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च।**
**अर्थप्रकृतयः पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि ॥**

(१) **बीज**—मुख्य फल का कारणभूत कथाभाग जिसका पहले बहुत सक्षेप मे वर्णन किया जाता है और आगे वह क्रमश विस्तृत होता जाता है।

(२) **बिन्दु**—कारण बनकर आने वाली वह बात बिन्दु कहलाती है जिससे

समाप्त होने वाली अवान्तर कथा आगे बढती है और प्रधान कथा अविच्छिन्न बनी रहती है —

**अवान्तरार्थविच्छेदे बिन्दुरच्छेदकारणम् ।**

(३) **पताका**—वह प्रासङ्गिक कथावस्तु है जो दूर तक नाटक मे चलती रहे। यह वह प्रासङ्गिक इतिवृत्त है जो व्यापक हुआ करता है और प्रधान फल का महायक बना रहता है। साहित्यदर्पणकार ने लिखा है —

**व्यापि प्रासङ्गिकं वृत्तम् पताकेत्यभिधीयते।**

जैसे "बेणीसहार" मे भीमसेन सम्बन्धी वृत्तान्त अथवा "अभिज्ञानशाकुन्तल" मे विदूषक सबधी वृत्तान्त।

(४) **प्रकरी**—नाटक मे आये हुए उस प्रासगिक वृत्त को प्रकरी कहते है जो आधिकारिक वृत्त के साथ थोडी ही दूर तक सम्बद्ध हो।

**प्रासङ्गिक प्रदेशस्थ चरितं प्रकरी मता ।**

मुद्राराक्षस मे "प्रकरी" रूप अर्थ प्रकृति है ही नही। यहाँ यह अनावश्यक है।

(५) **कार्य**—कार्य का अर्थ फल है। जिस फल की प्राप्ति के वास्ते उपाय किया जाता है और जो साध्य होता है वह कार्य है—

**अपेक्षितं तु यत्साध्यमारम्भो यन्निबन्धनः ।**
**समापनं तु यत्सिद्ध्यै तत्कार्यमिति समतम् ॥**

## अवस्था

फल के उद्देश्य से जो कार्य किया जाता है उसकी स्वभावत पाँच अवस्थाएँ होती है—(१) आरम्भ (२) प्रयत्न (३) प्राप्त्याशा (४) नियताप्ति (५) फलागम। साहित्यदर्पण मे लिखा है —

**अवस्थाः पञ्च कार्यस्य प्रारब्धस्य फलार्थिभिः ।**
**आरम्भयत्नप्रत्याशा नियताप्तिफलागमाः ॥**

१—जहाँ कार्य के आरम्भ की सूचना मिले। कार्य की सिद्धि के लिये नायक मे जो उत्सुकता होती है उसे **आरम्भ** कहते है।

**भवेदारम्भ औत्सुक्यं यन्मुख्यफलसिद्धये।**

२—कार्य को सिद्ध होता भ देखकर उसके वास्ते शीघ्रता से उपाय करना **प्रयत्न** है।

**प्रयत्नस्तु फलावाप्तौ व्यापारोऽतित्वरान्वितः ।**

३—उपाय और विघ्न दोनो के बीच की अवस्था जब दोनो की खीचातानी मे फलप्राप्ति का निश्चय न किया जा सके उसे **प्राप्त्याशा** कहते है —

**उपायापायशङ्काभ्यां प्राप्त्याशा प्राप्तिसंभवः ।**

४—**नियताप्ति**—विघ्न के नष्ट हो जाने से जहाँ फल-प्राप्ति का पूर्ण निश्चय हो जाय।

**अपायाभावत· प्राप्तिर्नियताप्तिस्तु निश्चितः ।**

५—**फलागम** वह कार्यावस्था है जिसे समग्र-फल-लाभ कहा गया है।

**सावस्था फलयोगः स्याद्यः समग्रफलोदयः ।**

## सधियाँ

'अर्थप्रकृतिपञ्चक' रूप भेद के साथ अवस्था पञ्चक की क्रमिक सम्बद्ध योजना के कारण नाटकीय इतिवृत्त के जो पाँच भाग है, उन्हे ही पञ्चसधियाँ कहा करते है, उसके पाँच भेद है।

१—**मुखसंधि**—"आरम्भ" नामक अवस्था और "बीज" अर्थ प्रकृति का जहाँ सयोग होता है उसे **मुखसधि** कहते हैं।

२—**प्रतिमुखसंधि**—रूपक के प्रधान फल का साधक कथानक जिसमे कभी गुप्त और कभी प्रकट होता दिखाई दे उसे **प्रतिमुख संधि** कहते है।

३—**गर्भसंधि**—इस सधि मे प्रतिमुखसधि का कुछ आविर्भूत बीज बार-बार प्रकट, गुप्त और अन्वेषित होता रहता है।

४—**विमर्शसंधि**—वहाँ होती है जहाँ बीज के अधिक विस्तृत होने से उसके फलोन्मुख होने मे विघ्न उपस्थित होते है। इसमे नियताप्ति अवस्था और प्रकरी अर्थप्रकृति होती है।

५—**निर्वहणसंधि**—यह रूपक प्रबन्ध की वह अर्थराशि है, जिसमे उन सधियो मे यत्र तत्र उपन्यस्त बीजादि रूप इतिवृत्ताश प्रधान फल के निष्पादक बनते दिखाई दिया करते है।

साहित्यदर्पण मे पाँचो सधियो का लक्षण इस प्रकार दिया है —

**यत्र बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससम्भवा ।**
**प्रारम्भेण समायुक्ता तन्मुखं परिकीर्तितम् ॥**
**फलप्रधानोपायस्य मुखसधिनिवेशिन· ।**
**लक्ष्यालक्ष्य इवोद्भेदो यत्र प्रतिमुख च तत् ॥**

फलप्रधानोपास्य प्रागुद्भिन्नस्य किञ्चन ।
गर्भो यत्र समुद्भेदो ह्रासान्वेषणवान्मुहुः ।।
यत्र मुख्यफलोपाय उद्भिन्नो गर्भतोऽधिकः ।
शापाद्यैः सान्तरायश्च स विमर्श इति स्मृतः ।।
बीजवन्तो मुखाद्यर्था विप्रकीर्णा यथायथम् ।
एकार्थमुपनीयन्ते यत्र निर्वहणं हि तत् ।।

---

# पात्र-परिचय

## पुरुष-पात्र

**चाणक्य**—नायक, एक महान् राजनीतिज्ञ, मौर्य साम्राज्य को प्रतिष्ठापित करने वाला।

**राक्षस**—नन्द साम्राज्य का महामन्त्री, प्रतिनायक।

**चन्द्रगुप्त**—मौर्यवंश का पहला सम्राट्, चाणक्य का भक्त।

**मलयकेतु**—महाराज पर्वतक का पुत्र, महत्त्वाकांक्षी योद्धा, राक्षस का सहायक, चन्द्रगुप्त का प्रतिद्वन्द्वी।

**चन्दनदास**—पाटलिपुत्र का सेठ, महामात्य राक्षस का परम मित्र।

**भागुरायण**—एक राजकुमार, चाणक्य का गुप्तचर जो मलयकेतु का बनावटी मित्र है।

**जीवसिद्धि (क्षपणक)**—चाणक्य का मित्र व गुप्तचर, राक्षस का बनावटी मित्र।

**सिद्धार्थक**—चाणक्य का गुप्तचर, राक्षस का बनावटी सेवक।

**सुसिद्धार्थक**—सिद्धार्थक का मित्र, चाण्डाल वेष मे वेणुवेत्रक।

**निपुणक**—चाणक्य का गुप्तचर, राक्षस की मुद्रा को उडाने वाला।

**विराधगुप्त**—राक्षस का गुप्तचर, सँपेरा।

**करभक**—राक्षस का गुप्तचर।

**भासुरक**—कुमार मलयकेतु का अनुचर।

अन्य पात्र कञ्चुकी, दौवारिक आदि।

## स्त्री-पात्र

**शोणोत्तरा**—मौर्य सम्राट् की प्रतीहारी।

**विजया**—मलयकेतु की प्रतीहारी।

**कुटुम्बिनी**—चन्दनदास की स्त्री।

श्रीविशाखदत्तप्रणीतम्

# मुद्राराक्षसम्

## प्रथमोऽङ्कः

**धन्या केयं स्थिता ते शिरसि शशिकला किन्नु नामैतदस्या**
**नामैवास्यास्तदेतत् परिचितमपि ते विस्मृतं कस्य हेतोः ।**
**नारीं पृच्छामि नेन्दुं कथयतु विजया न प्रमाणं यदीन्दु-**
**र्देव्या निह्नोतुमिच्छोरिति सुरसरितं शाठ्यमव्याद्विभोर्वः ॥१॥**

अन्वय—का इय धन्या ते शिरसि स्थिता ? शशिकला। एतत् अस्या नाम नु किम् ? अस्या नाम एव। तदेतत् ते परिचितमपि कस्य हेतो विस्मृतम् ? नारी पृच्छामि इन्दु न। यदि इन्दु प्रमाण न, विजया कथयतु। इति देव्या सुरसरितम् निह्नोतुमिच्छो विभो शाठ्य व. अव्यात्।

हिन्दी अनुवाद——(पार्वती शंकर से पूछती है) यह कौन सी सौभाग्यशालिनी स्त्री है जो तुम्हारे शिर पर बैठी है ? (शिव का उत्तर) यह तो शशिकला है। (पार्वती) तो क्या उसका वास्तविक नाम चन्द्रकला है। (शिव) क्या तुम भूल गई हो। इसका यह नाम ही है। यह तो तुम्हारा परिचित नाम है ! (पार्वती) मैं स्त्री को पूछ रही हूँ चन्द्रमा को नहीं। (शिव) तो मैं क्या बताऊँ ? यदि तुम्हें इस बात पर कि यह चन्द्रकला है, विश्वास नहीं है तो विजया ही (जो तुम्हारी सखी है) इसका नाम बतावे। इस प्रकार गङ्गा को पार्वती से छिपाने के इच्छुक शंकर का यह (प्रेमपूर्ण) कपट आप लोगो की रक्षा करे।

(*Goddess Parvati*) Who is the fortunate lady sitting on your head ? (*Shiva*) Sashikala (digit of the moon) (*Parvati*) Is it really the name of this lucky one ? (*Shiva*) It is the one well-known to you , have you forgotten her ? (*Parvati*) I ask about the woman not about the moon (*Shiva*) If you do not believe me let Vijaya answer May this craft of Shiva, desirous of concealing the heavenly stream (*Ganga*) from his consort, protect you

**व्याख्या**—पुरा किल भगीरथेन आकाशात् प्रवर्तिता गङ्गा शिवशिरसि निपतिता देवेन शिवेन पत्नीत्वेन अङ्गीकृता आत्मरूपेण तस्य जटामण्डले एव स्थिता। देवोऽपि तां शिरसि कृत्वा गृहं प्रत्यावर्त्तत। तदा शिरो विभूषयन्तीम् गङ्गामुद्दिश्य ईर्ष्याकवलिताऽन्तरा पार्वती तस्याः कुलशीलादि जिज्ञासमाना शङ्करमपृच्छत् का इयं धन्या सौभाग्यवती स्त्री जगद्गुरो अपि ते तव शिरसि स्थिता वर्त्तते। शिवस्तु इति कथयितुं नैच्छत् यत् "इयम् तव सपत्नी" अतः गङ्गां निह्नोतुकामः स अकथयत् "इयम् शशिकला" चन्द्ररेखा। पुनः सा अपृच्छत्—किमस्याः सुभगायाः नामाभिधानमेवैतत्। ततः शिवः प्रतारयन्नाह अस्याः मम शिरसि स्थितायाः चन्द्रकलायाः शशिकला इति नाम एव। ननु पृच्छामि तत् प्रसिद्धम् नाम ते परिचितमपि सुविदितमपि कस्मात् कारणात् अद्य विस्मृतम्। नारी रमणी पृच्छामि इन्दुं न चन्द्रं न तर्हि प्रियां प्रसादयन् निगूहितगंगाभावो भृशं मनसि प्रहृष्यन् शंकरः कथयति, यदीन्दुः अयं यस्य शशिकलेति मद्वचो न प्रमाणं न विश्वासावहम् तर्हि भवत्याः सखी विजया एव पृच्छ्यताम् सैव कथयतु यत् शशिकलेति इन्दोर्नाम न वा। इति एतत् उक्तरूपम् देव्याः पार्वत्याः सुरसरितं देवनदीं गङ्गां निह्नोतुमिच्छोः गोपयितुकामस्य विभोः शिवस्य शाठ्यं कैतवं वः युष्मान् रक्षतु इति सामाजिकान् प्रति आशीर्वचनम्।

**टिप्पणी**

(१) **नांदी**—उन आशीर्वादात्मक श्लोकों या पद्यों को नांदी मंगलाचरण कहते हैं जिन्हें सूत्रधार नाटक के आरम्भ करने से पहले पाठ करता है। नांदी चार प्रकार की होती है—नमस्कृति, माङ्गलिकी, आशीः तथा पत्रावली। घटना का कुछ आभास देने के कारण इस नाटक की नान्दी पत्रावली है। (२) **मुद्राराक्षस**—यह नाटक का नाम है। मुद्रा—मुहर seal। राक्षस—नन्द का प्रधान मंत्री है। इस नाटक में मुद्रा के द्वारा राक्षस को फाँसा गया है अतः इसका नाम मुद्राराक्षस हुआ। मुद्रया गृहीतः राक्षसः मुद्राराक्षसः (मध्यमपदलोपी समास)। मुद्राराक्षसम् अधिकृत्य कृतं नाटकम् इति मुद्राराक्षसम् मुद्राराक्षस+अण्। 'नाटकम्' का विशेषण होने के कारण यह नपुंसकलिंग हुआ। (३) **धन्या**—धनं लब्ध्वा। धन+यत्+टाप् स्त्रियाम्। भाग्यशालिनी। टीकाकार ढुण्ढिराज का कथन है कि "धन्या" शब्द ईर्ष्या के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। क्योंकि पार्वती तो शङ्कर जी के बाये भाग में आधे अङ्ग पर विराजती है और उनकी सौत गङ्गा

महादेव जी के सर पर विराजमान है। यह शब्द (धन्या) निन्दा-वाचक भी है, क्योकि पति के सिर पर बैठना स्त्री के लिए सर्वथा अनुचित है। (४) **परिचितमपि**—परि+चि+क्त कर्मणि वर्तमाने। अत यहाँ "ते" का प्रयोग हुआ है। 'क्तस्य च वर्तमाने' इति षष्ठी। (५) **कस्य हेतो**—किस कारण से। 'षष्ठी हेतुप्रयोगे' इति सूत्रेण अथवा 'सर्वनाम्नस्तृतीया च' इति सूत्रेण षष्ठी। (६) **नारी पृच्छामि नेन्दुम्**—इस नारी (जो तुम्हारे शिर पर है) के बारे मे पूछती हूँ न कि चन्द्रमा के विषय मे। (७) **इन्दुः प्रमाणम् न**—मेरी यह बात कि वह चन्द्रमा है अगर मान्य नही है तो (८) **देव्याः निह्नोतुम् इच्छो**—पार्वती मे छिपाने के इच्छक। यहाँ "ध्रुवमपाये" से पञ्चमी है। निह्नोतुम्—छिपाना। नि+ह्नु+तुमुन्। (९) **विभोः शाठ्यम्**—शङ्कर जी का कपट। शङ्कर जी ने गङ्गा को पार्वती से छिपाने के लिए यह व्यवहार किया। (१०) **अव्यात्**—रक्षा करे। अव्+लिङ (आशिषि)। यह स्रग्धरा छन्द है। छन्द का लक्षण—म्रभ्नैर्याना त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्'। इसमे वक्रोक्ति अलकार है।

**अपि च—**

**पादस्याविर्भवन्तीमवनतिमवने रक्षतः स्वैरपातैः**
**संकोचेनैव दोष्णां मुहुरभिनयतः सर्वलोकातिगानाम्।**
**दृष्टिं लक्ष्येषु नोग्रां ज्वलनकणमुचं बध्नतो दाहभीते-**
**रित्याधाराऽनुरोधात् त्रिपुरविजयिनः पातु वो दुःखनृत्यम्॥२॥**

**अन्वय**—आविर्भवन्तीम् अवने अवनति पादस्य स्वैरपातै रक्षत, सर्वलोकातिगाना दोष्णा मुहु सकोचेनैव अभिनयत, दाहभीते लक्ष्येषु ज्वलनकणमुचम् उग्रा दृष्टि न वध्नत, त्रिपुरविजयिन आधारानुरोधात् इति दु खनृत्य व पातु ॥२॥

**हिन्दी अनुवाद—अपने चरणो को स्वच्छन्द चलाने से, पृथ्वी को रसातल में धँस जाने की सम्भावना से सदा बचाते रहने वाले, अपनी भुजाओ को जो समस्त लोको का अतिक्रमण करने वाली है बार-बार संकुचित करके ही अभिनय करने वाले, (ससार के जलने के डर से) दृश्य पदार्थो पर अग्नि-स्फुलिगो को छोडने वाली भयानक दृष्टि को कही एक लक्ष्य पर न रखने वाले त्रिपुर-विजयी शङ्कर का वह ताण्डव जो केवल अभिनय के आधारो की रक्षा करते रहने के कारण स्वयं इस प्रकार कष्टमय बना हुआ है आप (दर्शको) का सदा कल्याण करे।**

**विशेष**—इस दूसरे नान्दी पद मे नाटककार ने त्रिपुर-विजयी शिव के दु खसाध्य ताण्डव मे चरितनायक चाणक्य के नीति-ताण्डव की सूक्ष्म अभिव्यक्ति की है। इस पद मे यह दिखाया गया है कि जिस प्रकार क्रोधित होने पर महादेव जी ने त्रिपुर का नाश कर दिया था उसी प्रकार चाणक्य ने भी क्रोध मे नवनन्दो का नाश कर दिया, पर शान्ति के समय जिस प्रकार महादेव जी सब के रक्षार्थ कष्ट-नृत्य करते है उसी प्रकार क्रोध शान्त होने पर चन्द्रगुप्त के राज्य को दृढ करने के लिए राक्षस को मिलाने के लिए कष्टसाध्य कार्य को चाणक्य ने शान्ति से अपनी कूटनीति द्वारा सफल किया।

May the dance of Shiva uncomfortable due to his regard for the arena, protect you In the dance, the conqueror of Tripura avoided imminent subsidence of the earth by light treads of his feet, acted with the shortening of his arms which outreached all the worlds and did not fix his grim eye, that emitted sparks of fire, on objects that are seen, for he feared that the whole world would be burnt

**संस्कृत व्याख्या**—आविर्भवन्तीम् उत्पत्स्यमानाम् अवने पृथिव्या अवनति अधोगमन पादस्य स्वैरपातै आत्मकलनया विन्यासै न तु ताण्डवरीत्या पातै रक्षत परिहरत सर्वलोकातिगानाम् सर्वान् लोकान् अतिक्रम्य गच्छताम् जिगमिषता वा दोष्णा भुजानाम् मुहु प्रतिक्षण सकोचेनैव निरुद्धप्रसारेणैव न तु ताण्डवोचितप्रसारेण अभिनयत हस्ताभिनयकार्य कुर्वत लोकान्तरमनुरुन्धानस्य दाहभीते नयनकिरणात् अभिज्वलन् शङ्कया अर्थात् दृष्टिपथमायातानि समग्रभावजातानि मा भूवन् भस्मसात् इति धिया लक्ष्येषु दर्शनविषयेषु ज्वलनकणमुचम् ज्वलनकणान् मुञ्चति या तादृशीम् अतएव उग्राम् घोरा दृष्टि न बध्नत न स्थिर निक्षिपत त्रिपुरविजयिन त्रिपुरान्तकस्य आधारानुरोधात् रङ्गभूमे ब्रह्माण्डोदरस्य अनुरोधात् अपेक्षया ब्रह्माण्डम् पूर्णताण्डवस्य अपर्याप्तमितिहेतो दु खनृत्यम् विकलताण्डव व पातु रक्षतु। शिवस्य रौद्र रसमभिनयत महानटस्य दु खनृत्यम् नियन्त्रिताङ्गहारादिस्वाच्छन्द्य कृच्छ्रसाध्य नटन व सामाजिकान् पातु दौर्मनस्यादिकचिन्तासन्तापाद्रक्षत्विति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **आविर्भवन्तीम्**—आविस्+भू+'वर्तमानसामीप्ये वर्तमानवद्वा' इति सूत्रण भविष्यदर्थे लट्—शतृ स्त्रिया ङीप्। **जायमानाम्**—उत्पन्न होने वाली। यह अवनतिम् का विशेषण है। (२) **रक्षतः**—रक्षा कुर्वत —रक्षा करने वाले (शकर का) (३) **स्वैरपातैः**—स्व ईर येषु ते स्वैरा तादृशा पाता तै

**स्वैरपातै**—सभालकर पैर रखने से, या धीरे रखते हुए, "मन्दस्वच्छन्दयो स्वर" इत्यमर । यहाँ पर करणे तृतीया है । (४) **संकोचेन एव**—एव शब्द से ज्ञात होता है कि बाहुओ का पूरा-पूरा फैलाना असभव था । संकोच से ही । जैसा कि एक टीकाकार ने लिखा है—सक्षेपेणैव व्यावर्तनेनैव नतु ताण्डवोचितप्रसारेण असकोचे तु भुजदण्डाभिघातेन विश्वमेव विनश्येदिति भाव । यदि हाथो को सभाल कर अभिनय न करते तो शायद सारा ससार भुजदण्ड के चोट से नष्ट हो जाता । (५) **दोष्णाम्**—बाहुओ का । यह भुजावाची दोष् शब्द के षष्ठी-बहुवचन का रूप है । (६) **अभिनयतः**—अभिनय करते हुए । अभि+नी+शतृ । (७) **दाहभीते**—दाहात् भीति (पञ्चमी तत्पु०) तस्या दाहभीते—जल जाने के भय से । हेतौ पञ्चमी 'विभाषा गुणेऽस्त्रियाम्' इति सूत्रेण । (८) **सर्व-लोकातिगानाम्**—सर्वे लोका सर्वलोका तानि अतिगच्छन्ति तेषाम् । सर्वलोक +अति+गम+ड कर्त्तरि—सारे ससार को अतिक्रमण करने वाले । यह दोष्णाम् का विशेषण है । (९) **ज्वलकणमुचम्**—यह "दृष्टिम्" का विशेषण है—अग्निकणो को उगलने वाली । ज्वलकण+मुच्+क्विप् कर्त्तरि ताम् । (१०) **त्रिपुर-विजयिनः**—त्रिपुरस्य विजयिन इति त्रिपुरविजयिन । त्रिपुरासुर को विजय करने वाले (शकर का) त्रिपुरासुर स्वर्ग, अन्तरिक्ष तथा पृथ्वी पर तीन नगर बनाकर रहता था । शकर ने इन नगरो को जलाकर त्रिपुर-सहार किया था । (११) **आधारानुरोधात्**—आधारस्य अनुरोधात् । आधार के अनुरोध के कारण । अर्थात् नृत्य के आधारो की रक्षा करते हुए । शकर जी के नृत्य का आधार सारा ब्रह्माण्ड है । आध्रियते अस्मिन् अनेन वा । आ+धृ+घञ् । अनुरोधात् मे "हेतौ पञ्चमी" है (१२) **दुःखनृत्यम्**—दु खयति इति दु खम् । दु ख+णिच्+अच् (पचाद्यच्) दु खम् नृत्यम्—दु ख पूर्ण नृत्य । 'स्वैरपात' शब्द से सूचित होता है कि शकर जी को पादक्षेप करने मे असुविधा है । "सकोच" शब्द से सूचित होता है कि हस्तविक्षेप मे भी "कष्ट" है । "दृष्टेरबन्धनम्" से पता चलता है कि वे पूरी तौर से देखते भी नही । शकर जी को दृष्टिपात करने मे भी सकोच है । अत यह नृत्य हर प्रकार से दु खप्रद है । अमात्य राक्षस का विफल होना दु खनृत्य है । जैसा कि राक्षस स्वय कहता है "विपर्यस्त सौधम्" (६–११) 'द्रव्यम् विजिगीषुमधिगम्य" (७–१४) । आधार मलयकेतु है । कुछ टीकाकार ऐसा भी अर्थ करते है कि आधार राक्षस है और दु खनृत्य चाणक्य का कार्य है,

क्योकि उसे राक्षस की रक्षा करते हुए सब काम करने पडे थे। अत उसका प्रयत्न दु खनृत्य कहा गया है। इस श्लोक मे स्रग्धरा छन्द है। सबधरूपातिशयोक्ति अलकार है।

## (नान्द्यन्ते)

**सूत्रधारः—अलमतिप्रसङ्गेन। आज्ञापितोऽस्मि परिषदा यथा "अद्य त्वया सामन्तवटेश्वरदत्तपौत्रस्य महाराजपदभाक्पृथुसूनोः कवेर्विशाखदत्तस्य कृतिः अभिनवं मुद्राराक्षसं नाम नाटकं नाटयितव्यम्" इति यत्सत्यं काव्यविशेषवेदिन्यां परिषदि प्रयुञ्जानस्य ममापि सुमहान् परितोषः प्रादुर्भवति। कुतः—**

**हिन्दी अनुवाद—(नान्दी के बाद) सूत्रधार—अधिक विस्तार की आवश्यकता नही है। परिषद से मुझे आज्ञा मिली है कि आज तुम सामन्त वटेश्वरदत्त के पौत्र और महाराज की उपाधि से भूषित पृथु के पुत्र विशाखदत्त कवि की नई कृति मुद्राराक्षस नामक नाटक का अभिनय करो। "सच है जो सभा काव्य के गुण और दोष को (विशेषता को) समझती है उसके सामने अभिनय करते हुये मेरा भी चित्त अति संतुष्ट होता है। क्योकि :—**

(After the Nandi)—*Stage Manager*—Enough of excessive talk I have been ordered by the assembly, "The new drama entitled the Mudrarakshas, the work of the poet Vishakhadatta, the son of Vateshwardatta, has to be staged by you today" Really, I find much pleasure in acting before an audience which knows the techniques of poems For—

**सस्कृत व्याख्या**—नान्द्यन्ते नान्द्या मङ्गलाचरणस्य अन्ते समाप्ते सूत्रधार नटाना नेता आह—अतिप्रसङ्गेन बहुभाषणेन अलम् पर्याप्तम्। परिषदा समागतेन सामाजिकजनेन आज्ञापितोऽस्मि कथितोऽस्मि सामन्तवटेश्वरदत्तस्य पौत्रस्य तथा महाराजपदभाक्पृथुसूनो महाराजोपाधि य भजते तस्य पृथो पृथुनामकस्य सामन्तभूपते य सूनु आत्मज तस्य कवे विशाखदत्तस्य कृति रचना अभिनवम् नवीनम् मुद्राराक्षस नाम नाटकम् नाटयितव्यम् अभिनेतव्यम् यत् सत्यम् तथ्यम् काव्यविशेषवेदिन्या काव्यस्य विशेषम् उत्कर्ष या वेत्ति जानाति तस्या परिषदि सभायाम् प्रयुञ्जानस्य प्रयोक्ष्यमाणस्य ममापि सुमहान् भूयान् परितोष आनन्द **प्रादुर्भवति** जायते कुत यतो हि।

## टिप्पणी

(१) **नान्द्यन्ते**—नन्दयतीति नन्द । नन्द एव नान्द नन्द+अण् (स्वार्थे) । नान्द+ङीप् नान्दी । नान्द्या अन्त तस्मिन् नान्द्यन्ते । 'यस्य च भावेन भावलक्षणम्' इति सूत्रेण भावे सप्तमी । नान्दी की परिभाषा भूमिका मे देखिये । नान्दी इसलिए की जाती है कि नाटक की समाप्ति निर्विघ्न हो जाय । यह देवता की स्तुति है । नान्दी का लक्षण है— "देवद्विजनृपादीनामाशीर्वादपरायणा । नन्दन्ति देवता यस्मात्तस्मान्नान्दी प्रकीर्त्तिता" । इसका प्रयोजन है "तथाप्यवश्य कर्त्तव्यम् नान्दी विघ्नोपशान्तये" । (२) **सूत्रधारः**—रगशाला का व्यवस्थापक । सूत्र धारयति इति सूत्र+धृ+णिच्+अण् कर्तरि । (३) **अतिप्रसङ्गेन अलम्**—अधिक विस्तार रहने दो । "अल योगे तृतीया" से तृतीया है । प्रसञ्जनमिति प्रसङ्ग —प्र+सज्+घञ् भावे । अतिशयित प्रसङ्ग अतिप्रसङ्ग (प्रादि तत्पुरुष समास) किसी विषय पर अधिक कहना अतिप्रसङ्ग है । (४) **आज्ञापित**—आ+ज्ञा, पुक्+णिच्+क्त—आदेश दिया गया है । (५) **परिषदा**—परिषद् से । परि+पद्+क्विप् तृतीया—एकवचन । (६) **काव्यविशेषवेदिन्याम्**—काव्य की विशेषता जानने वाली (परिषद्) यह परिषदि का विशेषण है । काव्यस्य विशेष वेत्तीति तस्या काव्यविशेषवेदिन्याम् । विशेष+विद्+णिनि (प्रत्यय)+ङीप् । (७) **प्रयुञ्जानस्य**—नाटक कुर्वत —अभिनय करते हुए (का) । प्र+युञ्ज्+लट्—शानच् ।

**चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषिः ।**
**न शालेः स्तम्बकरिता वप्तुर्गुणमपेक्षते ।।३।।**

**अन्वय**—बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषि चीयते, शाले स्तम्बकरिता वप्तु गुणम् न अपेक्षते ।

**हिन्दी अनुवाद—मूर्ख का भी अच्छे खेत मे डाला हुआ बीज वृद्धि को प्राप्त होता है । घने गुच्छे बन-बन कर उपजने वाले धान के बीज किसान के गुण (या अवगुण) पर नही निर्भर रहते ।**

Seeds sown, even by a fool, in a good soil thrive The growth of paddy in clusters does not depend upon the skill of the sower

**संस्कृत व्याख्या**—बालिशस्यापि मूर्खस्यापि कृषकस्य सत्क्षेत्रपतिता उदारे क्षेत्रे पतिता प्रयुक्ता (सती) कृषि लक्षणया बीज चीयते वर्धते शाले धान्य-

विशेषस्य स्तम्बकरिता स्तोमीभवनयोग्यता निविडभवन वा वप्तु बीजनिक्षेपकर्तु गुण कृषिपाण्डित्यादिक न अपेक्षते नाकाङ्क्षते प्रत्युत स्वयमेव क्षेत्रसम्पदा समृद्धिमती भवतीति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **बालिशस्य**—मूर्खस्य अर्थात् कृषि कर्म न जानने वाले किसान का। वाड्+इन्, बाडि श्यति इति बाडि+शो+ड, डलयोरभेद =बालिश, तस्य। (२) **सत्क्षेत्रपतिता कृषि**—उत्तम खेत मे बोई हुई (खेती) अर्थात् बीज। (३) **चीयते**—वर्धते—बढती है। (४) **शाले**—एक प्रकार का (जडहन) धान। (५) **स्तम्बकरिता**—गुच्छे बन-बन कर उपजना। स्तम्ब करोतीति—स्तम्ब+कृ+इनि स्तम्बकरि तस्य भाव स्तम्बकरि+तल्+टाप्। इसमे अर्थान्तिरन्यास अलङ्कार है और पथ्यावक्त्र छन्द है। छन्द का लक्षण—'युजोश्चतुर्थतो येन पथ्यावक्त्र प्रकीर्तितम्'।

**तद्यावदिदानीं गृहं गत्वा गृहिणीमाहूय गृहजनेन सह सङ्गीतकमनुतिष्ठामि। (परिक्रम्यावलोक्य च) इमे नो गृहाः। तद्यावत् प्रविशामि। (नाट्येन प्रविश्यावलोक्य च) अये, तत् किमिदमस्मद्गृहेषु महोत्सव इव दृश्यते। स्वस्वकर्मणि अधिकतरमभियुक्तः परिजनः। तथाहि—**

**हिन्दी अनुवाद—तो अब मै घर जाकर स्त्री को बुलाकर घर के लोगों के साथ गाने बजाने का आयोजन करता हूँ। (चारो ओर घूमकर और देखकर) यही मेरा घर है। तो इसमें मै प्रवेश करता हूँ। (भीतर प्रवेश करने का अभिनय करके और देख-दाख कर) अहा! आज मेरे घर में यह कैसा बड़ा उत्सव दिखाई पड़ रहा है। सभी परिजन अपने-अपने काम में तल्लीन है। क्योकि—**

So I shall go home, summon my wife, and commence music with the house-hold servants (Going home and observing) This is my house, I shall go inside (Acting entry and observation) Oh ! what is this ? It seems that there is a great festival in my house The servants are busily engaged in their respective duties, For—

**संस्कृत व्याख्या**—तत् तस्मात् इदानी सम्प्रति गृह वेश्म गत्वा गृहिणीम् स्त्रीम् आहूय गृहजनेन परिजनवर्गेण सह सङ्गीतकम् यावत् अनुतिष्ठामि आयोजयामि गीतवाद्यादिकमेव प्रवर्त्तयामीति भाव परिक्रम्य रगमच परित गत्वा अवलोक्य च दृष्ट्वा च इमे न अस्माकम् गृहा भवनानि तत् यावत् प्रविशामि

अन्तर्गच्छामि। (नाट्येन प्रविश्य प्रवेश नाटयित्वा अवलोक्य दृष्ट्वा च आह) अये, तत् किम् इदम् अस्मद्गृहेषु मम वेश्मनि महान् उत्सव· इव दृश्यते यत परिजनः भृत्यवर्ग स्वस्वकर्मणि निजकार्ये अधिकतरम् अत्यन्तम् अभियुक्त. सलग्न तथाहि अभिनिवेशाधिक्यादेव —

**टिप्पणी**

(१) **गृहिणीम्**—गृहमस्या अस्तीति गृह+इति (मत्वर्थे)+ङीप्=गृहिणी, ताम्—पत्नी को। यह आहूय का कर्म है। (२) **गृहजनेन**—यहाँ "जन मे" जातौ एकवचनम् से एकवचन है। गृहस्थ जन गृहजन "शाकपार्थिवादि" समास है। घर वालो के साथ। (३) **संगीतकम्**—सम्+गै+क्त भावे सगीतम्, सगीतमेव सगीतकम् स्वार्थे कन्। नृत्य, गीत तथा वाद्य को सगीत कहते हैं। 'गीत वाद्य नर्तन च त्रय सगीतमुच्यते'। (४) **गृहाः**—गृह शब्द नपुसक मे एकवचन होता है परन्तु पुलिङ्ग मे बहुवचन होता है। "गृहा पुसि च भूम्न्येव" इत्यमर। (५) **स्वस्वकर्मणि**—अपने-अपने काम मे। यहाँ पर अधिकरणे सप्तमी है। (६) **अभियुक्त.**—सलग्न है—अभि+युज्+क्त कर्त्तरि।

**वहति जलमियं पिनष्टि गन्धा-**
**नियमियमुद्ग्रथते स्रजो विचित्राः।**
**मुसलमिदमियञ्च पातकाले**
**मुहुरनुयाति कलेन हुंकृतेन ॥४॥**

**अन्वय**—इय जल वहति इय गन्धान् पिनष्टि इय विचित्रा स्रज उद्ग्रथते इय च पातकाले मुहु· कलेन हुकृतेन इदम् मुसलम् अनुयाति।

**हिन्दी अनुवाद**—एक (दासी) तो इधर जल ला रही है, दूसरी उधर सुगंधित मसालो को पीस रही है, कोई रंग-बिरगी सुन्दर मालाये गूँथ रही है और उधर कोई मीठी हुंकार सी भरती हुई खल में मूसल के गिरने के साथ-साथ अपनी धुन मे लगी दिखाई दे रही है।

Some one is carrying water, some one is pounding spices, the other is preparing speckled wreaths, and one is always accompanying, with a sweet 'hum' that pestle when it is dropped down.

**संस्कृत व्याख्या**—इयम् एका जल पानीयम् वहति आनयति इयम् अपरा गधान् पिनष्टि अधिवासद्रव्याणि चूर्णयति इयम् काचित् विचित्रा अनेकवर्णा स्रज पुष्पमाल्यानि उद्ग्रथते उद्ग्रथ्नाति रचयति इयम् च अन्या पातकाले (उलूखले) पतनसमये मुहु वारवार कलेन मधुरास्फुटेन हुङ्कृतेन हुमिति ध्वनिना सह इदम् दृश्यमानम् मुसलम् अनुयाति अनुसरति ।

**टिप्पणी**

(१) **इयम्**—यहाँ बार-बार इयम् का प्रयोग है । इसका अर्थ है एक, कोई, दूसरी, एक माला बना रही है, दूसरी जल ला रही है कोई सुगधित द्रव्य पीस रही है आदि (२) **गन्धान्**—सुगधित द्रव्य या पदार्थो को । यह पिनष्टि का कर्म है । "गधो गन्धक आमोदे लेशे सबधगर्वयो । स एव द्रव्यवचनो बहुत्वे पुसि च स्मृत" इति विश्व (३) **उद्ग्रथते**—गूँथ रही है । उद्+ग्रथ्+लट् ते (४) **विचित्रा**—अनेकवर्णा—अनेक रग की । (५) **पातकाले**—पतनोत्पतन-काले—(मूसल के ओखरी मे) गिरने के समय । (६) **हुंकृतेन अनुयाति**—हुम्+कृ+क्त भावे=हुकृतम्, तेन । सहार्थे तृतीया । हु शब्द के साथ अनुसरण कर रही है । जब-जब उलूखल मे मूसल गिरता है तब-तब वह भी हु शब्द का उच्चारण करती है । भाव यह है कि हु हु करती हुई कुछ वस्तु कूट रही है । इसमे पुष्पिताग्रा छन्द है और स्वभावोक्ति अलकार है । छन्द का लक्षण —'अयुजि नयुगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा' ।

**भवतु । कुटुम्बिनीमाहूय पृच्छामि । (नेपथ्याभिमुखमवलोक्य)**

**गुणवत्युपायनिलये स्थितिहेतोः साधिके त्रिवर्गस्य ।**
**मद्भवननीतिविद्ये कार्याचार्ये द्रुतमुपेहि ।।५।।**

**अन्वय**—गुणवति उपायनिलये स्थितिहेतो त्रिवर्गस्य साधिके कार्याचार्ये मद्भवननीतिविद्ये द्रुतम् उपेहि ।

**हिन्दी अनुवाद—जो हो (घर से) स्त्री को बुलाकर पूछता हूँ (नेपथ्य की ओर देखकर) हे गुणवती, सब उपायो को जानने वाली, संसार-यात्रा के लिये मेरे त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ और काम) की साधने वाली, मेरे घर की नीति विद्या स्वरूप और कार्य का उपदेश करने वाली शीघ्र आओ ।**

However, I shall call my wife and ask her, (Looking towards the tiring room) O, the virtuous one, the store-house of

plans, the giver of the group of three (धर्म, अर्थ, काम) which is the very cause of existence, the adviser of duties, and the science of politics of my house, come quickly

**संस्कृत व्याख्या**—कुटुम्बिनीम् पत्नीम् आहूय पृच्छामि सैव तथ्य कथयिष्यति नेपथ्यस्य वेषरचनास्थानस्य अभिमुख दृष्ट्वा हे गुणवति दयादाक्षिण्यादिभूषिते, हे उपायनिलये उपायाना गृहकार्यपाटवादीना निलये निवासभूते, स्थितिहेतो गृहस्थाश्रमस्थिते यो हेतु कारणम् तस्य त्रिवर्गस्य धर्मकामार्थरूपस्य साधिके निर्वाहयित्रि, हे कार्याचार्ये कार्यस्य कर्तव्यस्य आचार्ये उपदेष्ट्रि, अतएव हे मद्भवनस्य मद्गृहस्य नीतिविद्ये नयशास्त्रस्वरूपे, द्रुतम् शीघ्रम् उपेहि आगच्छ।

**टिप्पणी**

नाटककार यहाँ सूत्रधार के द्वारा नटी के बुलाने मे वस्तुत चरितनायक चाणक्य द्वारा उसकी चिरसगिनी कूटनीति को कितनी सुन्दरता से उद्भावित कर रहा है। और आह्वान मे कैसा विचित्र और मार्मिक व्यङग्य छिपा हुआ है। इस नाटक मे चाणक्य की कोई नायिका नही। उसका सबध तो केवल राजनीति से है। उसका गृहस्थ जीवन स्वार्थ-साधन के लिये नही लोक-कल्याण के लिये है। उसकी राजनीति मे सधि, विग्रह, अभियान, आसन, सश्रय और द्वैधीभाव के छ गुण वर्तमान है। साम, दान, दण्ड और भेद के सभी उपाय भरे हैं, धर्म, अर्थ और काम की सभी सिद्धियाँ भरी हुई है। (१) **कुटुम्बिनीम्**—कुटुम्बमस्ति अस्या इति कुटुम्बिनी ताम्। कुटुम्ब+इनि+ङीप्। स्त्री को। (२) **गुणवति**—गुण+मतुप्+ङीप्—गुणवती तत्सम्बोधने। गुणो से युक्त। स्त्री के छ गुण सुभाषित मे इस प्रकार गिनाये है—कार्येषु मत्री, वचनेषु दासी, भोज्येषु माता, शयनेषु रभा। धर्मानुकूला क्षमया धरित्री भार्या च षड् गुण्यवतीह दुर्लभा। राजनीति के भी इसी प्रकार छ गुण है—सधि, विग्रह, आसन, यान, द्वैध और आश्रय। यान-चढाई। आसन—अच्छा मौका पाने या निर्बलता को दूर करने के लिए रुकना। द्वैध-मुख्य उद्देश्य को गुप्त रखकर दूसरा प्रकट करना। आश्रय-प्रबल की सहायता लेना। ये छ गुण राजनीति के है। शरद् मे जल प्रसाद रूपी गुण है। (३) **उपायनिलये**—उप+इ वा अय्+घञ्=उपाया। उपाया निलीयन्ते अस्याम् इति उपाय-नि-ली+अच् अधिकरणे स्त्रियाम्+टाप्=उपायनिलया, तत्सम्बोधने हे उपायनिलये-उपायो की आश्रय

हिन्दी अनुवाद (घुटनों के बल जमीन पर पडकर) आर्य की जय हो, जय हो।

चाणक्य—(देखने का अभिनय करके) वैहीनरि, किस प्रयोजन से आगमन हुआ ?

कञ्चुकी—प्रातःस्मरणीय महाराज चन्द्रगुप्त ने, जिनके चरणकमल निरन्तर अभिनन्दनार्थ झुककर आने वाले और जाने वाले राजाओ के मौलिमुकुटों के मणि-माणिक्यो की रश्मि-शिखाओ से लाल और पीला बने रहते है, सिर झुकाकर आप से निवेदन किया है कि यदि आर्य के किसी अन्य कार्य में कोई विघ्न न पड़े तो दर्शन करने की इच्छा है।

चाणक्य—क्या वृषल मुझे देखना चाहता है ? वैहीनरि, ऐसा तो नहीं है कि मेरे द्वारा किया गया कौमुदीमहोत्सव का निषेध वृषल के कान तक पहुँच गया हो ?

कञ्चुकी—आर्य, ऐसी ही बात है।

चाणक्य—(क्रोध से) अरे किसने बताया है ?

कञ्चुकी—(भय का अभिनय करके) आर्य प्रसन्न हो। सम्राट् ने स्वयं सुगाङ्गप्रासाद के शिखर से आकर देखा कि कुसुमपुर में कौमुदी-महोत्सव नहीं मनाया जा रहा है।

चाणक्य—अरे, समझ गया। तुम्हीं लोगो ने मेरे विषय में कुछ इधर-उधर की बात कह कर वृषल को नाराज कर दिया। और क्या ?

कञ्चुकी—(डर के मारे सिर नीचे किए खड़ा रहता है।)

(*Touching the ground with the knees*) Victory to the Noble Sir.

*Chanakya*—Vahinari, what is the purpose of your coming ?

*Chamberlain*—Noble Sir, king Chandragupta of auspicious name, whose both lotus-like feet are made red and yellow by shoots of lustre of the pieces of gems that are moved on the crest of kings while they are bowing before him, after having saluted Noble Sir, says this, "I wish to see the Noble Preceptor if his other works are not interfered with"

*Chanakya*—Does the Vrishal wish to see me ? Vahinari, is it not that the prohibition by me of the celebration of Kaumudi festival has reached the ears of the Vrishal ?

*Chamberlain*—Yes, Noble Sir

*Chanakya* (*With anger*)—Ah, who told this ?

*Chamberlain* (*With fear*)—Noble Sir, the king himself came to the Suganga Palace and from there he saw Kusumpura was without the celebration of kaumudi festival

*Chanakya*—Ah, I understand Then at this occasion you people told something against me and enraged the Vrishal.

*Chamberlain*—(Stands silent with face downcast and acts to be afraid)

टिप्पणी

(१) **प्रणतसम्भ्रम ··युगल**—जिनके दोनो चरण कमल प्रणामार्थ झुके हुए तथा जल्दी के कारण कॉपते हुए राजाओ की चूडामणि की किरणो से लाल-पीले बने रहते है। प्रणता कृतप्रणामा अतएव सत्वर समुच्चलिता ये भूमिपाला तेषा मौलय चूडा तेषा मालासु यानि माणिक्यशकलानि रत्नखण्डानि तेषा शिखाभि पिशङ्गीकृतम् पादपद्मयुगल यस्य स । (२) **अकृतक्रियान्तरायम्**—जिसके अन्य किसी कार्य मे विघ्न न पडा हो, अकृत क्रियाया अन्तराय यस्य तादृशम्। अन्त मध्ये अयनम् इति अन्तर्+अय्+घञ् भावे=अन्तराय । क्रियाया अन्तराय (प० त०), अकृत क्रियान्तरायो येन यस्य वा (ब० स०), तम्। (३) **अन्तरा**—बीच मे। मौका पाकर, मेरे न रहने पर । (४) **प्रोत्साह्य**—उत्तेजित करके। प्र+उद्+सह्+णिच्+ल्यप्।

**चाणक्यः—अहो ! राजपरिजनस्य चाणक्योपरि विद्वेषपक्षपातः। अथ क्व वृषलस्तिष्ठति ?**

**कञ्चुकी—(भयं नाटयन्) आर्य ! सुगाङ्गप्रासादगतेन देवेनाहमार्यपादमूलं प्रेषितः।**

**चाणक्यः—(उत्थाय) कञ्चुकिन् ! सुगाङ्गप्रासादमार्गमादेशय ।**

**कञ्चुकी—इत इत आर्यः। (इत्युभौ परिक्रामतः।)**

**कञ्चुकी—अयं सुगाङ्गप्रासादः, शनैरारोढुमर्हत्यार्यः।**

**चाणक्यः—(नाट्येनारुह्यावलोक्य च सहर्षमात्मगतम्।) अये ! सिंहासनमध्यास्ते वृषलः। साधु साधु !—**

हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—ओह ! चाणक्य के साथ राजा के नौकरों का अतिशय द्वेष है। अच्छा, वृषल कहाँ है ?

कंचुकी—(भय का अभिनय करते हुए) आर्य, सुगाङ्गप्रासाद में गए हुए महाराज ने मुझे आपके पास भेजा है।

चाणक्य—(उठकर) कञ्चुकी, सुगाङ्गप्रासाद का मार्ग बताओ।

कंचुकी—इधर से आर्य, इधर से (दोनों घूमते हैं)।

कंचुकी—यह सुगाङ्गप्रासाद है। आर्य धीरे से (सँभाल कर) चढ़ें।

चाणक्य—(चढने का अभिनय करके, देखकर प्रसन्नता के साथ, स्वगत) अहा, वृषल सिंहासन पर विराजमान है। बहुत अच्छा, बहुत अच्छा।

Oh, the leaning of the king's servants to the side of hatred towards Chanakya Well where is Vrishala ?

*Chamberlain (Acting fright)*—Noble Sir, I have been sent to you by the king sitting on the Suganga

*Chanakya (getting up)*—Chamberlain, show me the way to the Suganga

*Chamberlain*—This way Noble Sir, this way (*both move*)

*Chamberlain*—This is the Suganga Palace Let Noble Sir, move slowly

*Chanakya (Acts ascent and noticing)*—Ha, Vrishala is seated on the throne Bravo

**टिप्पणी**

(१) **राजपरिजनस्य**—राजा के नौकरों का। (२) **विद्वेषपक्षपातः**—द्वेष मे पक्षपात अर्थात् द्वेष करना। पक्षे पातः पक्षपातः (सुप्सुपा स०), विद्वेषे पक्षपातः विद्वेषपक्षपातः (सुप्सुपा स०)। (३) **सिंहासनमध्यास्ते**—सिंहासन पर विराजमान है। "अधिशीङ्स्थासां कर्म" से द्वितीया हुई।

**नन्दैर्वियुक्तमनपेक्षितराजवृत्तै-**
**रध्यासितञ्च वृषलेन वृषेण राज्ञाम्।**
**सिंहासनं सदृशपार्थिवसङ्गतञ्च**
**प्रीतिं परां प्रगुणयन्ति गुणा ममैते ॥१८॥**

अन्वय—सिंहासनम् अनपेक्षितराजवृत्तैः नन्दैः वियुक्तं, राज्ञां वृषेण वृषलेन अध्यासितं च, सदृशपार्थिवसङ्गतं च—एते गुणा मम परां प्रीतिं प्रगुणयन्ति ॥१८॥

**हिन्दी अनुवाद—राजधर्म को न मानने वाले नन्द से वियुक्त और राजाओं में श्रेष्ठ वृषल से सुशोभित तथा अपने अनुरूप राजा से युक्त सिंहासन इन तीनों गुणो को देखकर मुझे बड़ा आनन्द हो रहा है।**

The throne has been vacated by the Nanda's who did not carry out the duties of a king, and has been occupied by Vrishala, the best of kings, and is now under a king deserving it—these three virtues give me great pleasure

**संस्कृत व्याख्या**—सिंहासनम् राजासनम् अनपेक्षितराजवृत्तैः न अपेक्षितम् अनादृतम् राजवृत्तम् राजधर्मं यैः तादृशैः नन्दैः वियुक्तम् रहितम् राज्ञां वृषेण

राजराजेश्वरेण वृषलेन चन्द्रगुप्तेन अध्यासितम् अधिष्ठितम् अनया च आक्रान्त्या इद सदृशेन योग्येन आत्मानुरूपेण पार्थिवेन अद्य सगत च विभूषित च । एते गुणा अभ्युदया मम परा प्रीतिम् आनन्दम् प्रगुणयन्ति जनयन्ति समाहरन्तीत्यर्थ ।

**टिप्पणी**

(१) **अनपेक्षितराजवृत्तै**—राजधर्म की उपेक्षा करने वाले नन्द वश के राजा लोग । अनपेक्षित राजवृत्तम् यै तादृशै । (२) **राज्ञा वृषेण**—राजाओ मे श्रेष्ठ । (३) **सदृशपार्थिवसगत च**—उपयुक्त राजा से युक्त होने पर । सदृशेन योग्येन पार्थिवेन सगतमिति (तृ० तत्पु०) । (४) **प्रगुणयन्ति**—पैदा कर रहे है । एते गुणाः—तीन गुणो मे पहला तो नन्द से वियुक्त होना, दूसरा राजाओ मे श्रेष्ठ वृषल से अधिष्ठित होना, तीसरा यह कि सदृश राजा से युक्त होना । सिहासन के योग्य बतलाकर प्रशसा करने से 'सम' नामक अलकार हुआ । सतोष के कारण होने मे समुच्चय अलकार हुआ । वसन्ततिलका छन्द है ।

**(उपसृत्य) विजयतां वृषलः ।**

**(सिंहासनादुत्थाय चाणक्यस्य पादौ गृहीत्वा) आर्य ! चन्द्रगुप्तः प्रणमति ।**

**चाणक्यः—(पाणौ गृहीत्वा) उत्तिष्ठोत्तिष्ठ वत्स !—**

**आ शैलेन्द्राच्छिलान्तःस्खलितसुरनदीशीकरासारशीता-**
**त्तीरान्तान्नैकरागस्फुरितमणिरुचो दक्षिणस्यार्णवस्य ।**
**आगत्यागत्य भीतिप्रणतनृपशतैः शश्वदेव क्रियन्तां**
**चूडारत्नांशुगर्भास्तव चरणयुगस्याङ्गुलीरन्ध्रभागाः ॥१६॥**

**अन्वय**—शिलान्त स्खलितसुरनदीशीकरासारशीतात् शैलेन्द्रात् आ, नैकरागस्फुरितमणिरुच दक्षिणस्य अर्णवस्य तीरान्तात् आगत्य आगत्य भीतिप्रणतनृपशतै. तव चरणयुगस्य अङ्गुलीरन्ध्रभागा. शश्वदेव चूडारत्नाशुगर्भा. क्रियन्ताम् ॥१६॥

**हिन्दी अनुवाद—(पास जाकर) वृषल की जय हो ।**

**(सिंहासन से उठकर चाणक्य के पैर पकड़ कर) आर्य, चन्द्रगुप्त प्रणाम करता है ।**

**चाणक्य—(हाथ पकड़कर) बेटा, उठो, उठो ।**

**गंगा जी के जलकण से शीतल होने वाले हिमालय के शृंग जहाँ तक है और दक्षिण की ओर जहाँ तक अनेक रंगों वाले रत्नों से रंजित समुद्र बहते हैं, वहाँ तक**

**के (इन दोनों सीमाओं के बीच के) सभी राजा तुम्हारे आतंक से नम्र होकर आकर तुम्हारे दोनो चरणों की उँगलियो के छिद्र-भाग को मुकुटो में जडे हुए रत्नों की किरणों से सुशोभित करें।**

(*Going near*)—Victory to Vrishala

*King* (*Rising from the seat*)—Noble Preceptor, Chandragupta salutes you (*falls at his feet*)

*Chanakya* (*Catching him by the hand*)—Arise, arise, child.

May the kings (from all the parts) from the lord of the hills cool with the shower of sprays of Ganga down to the shore of southern ocean having lustres of gems of various colours, ever and anon, come in awe and prostrate before you and in that process may the crevices of your toes be made beautiful with the lustre of gems on their crests

**सस्कृत व्याख्या**—शिलान्त स्खलितसुरनदीशीकरासारशीतात् शिलान्तेषु शिलाना प्रान्तभागेषु स्खलिता आकाशात् च्युता या सुरनदी गङ्गा तस्या शीकराणा जलकणाना य आसार सम्पात तेन शीतात् शीतलात् शैलेन्द्रात् पर्वतराजात् हिमालयात् आ मर्यादीकृत्येत्यर्थ नैकरागस्फुटितमणिरुच नैकरागा विविधवर्णा स्फुरिता अवभासमाना मणिरुच मणिकान्तयस्सन्ति यस्य तस्य दक्षिणस्यार्णवस्य दक्षिणसागरस्य चातीरात् आनटादागत्य आगत्य भीतिप्रणतनृपशतै भीत्या भयेन नम्रीकृतशिरोभि नृपशतै तव चरणयुगलस्य पादद्वयस्य अङ्गुलीरन्ध्रभागा अङ्गुलिजालरध्रा शश्वदेव सर्वकालमेव चूडारत्नांशुगर्भा. चूडास्थितानाम् रत्नानाम् अंशव किरणा गर्भे मध्ये येषा तादृशा मौलिमणिकिरणपूर्णा क्रियन्ताम् विधीयन्ताम्। सर्वदेशेभ्य नृपतय आगत्य त्वा प्रणमन्तु इति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **विजयताम्**—यहाँ 'विपराभ्या जे' सूत्र मे आत्मनेपद हुआ। (२) **शिलान्त.स्खलितसुरनदीशीकरासारशीतात्**—शिलाओ पर गिरती हुई गगा के जल-कणो की वर्षा से शीतल। शिलान्तेषु स्खलिता या सुरनदी तस्या शीकराणाम् आसार तेन शीतात्। यह शैलेन्द्रात् का विशेषण है। (३) **आशैलेन्द्रात्**—हिमालय तक। "पञ्चम्यपाङ्परिभि" से आ के योग मे पञ्चमी हुई है। (४) **नैकरागस्फुरितमणिरुच.**—अनेक वर्ण वाली मणियो की कान्ति वाला। न एक नैक नञर्थेन नशब्देन सुप्सुपा समास । नैकश्च नैकश्च नैकश्च इति

एकशेष । नैके रागा नैकरागा (कर्म० स०) । नैकरागा स्फुरिता मणिरुच: यस्य तस्य । यह अर्णवस्य का विशेषण है। (५) **भीतिप्रणतनृपशतैः**—डर के मारे झुके हुए सैकडो राजाओ से । नृपाणा शतै नृपशतै भीत्या प्रणतै नृपशतै इति भीतिप्रणतनृपशतै । (६) **शश्वदेव**—निरन्तर । (७) **चूडारत्नांशुगर्भा**—( राजाओ के ) मुकुटो मे जडे हुए रत्नो की किरणे जिनके ऊपर पडती है। यह अङ्गुलीरन्ध्रभागा का विशेषण है। चूडारत्नानाम् अंशव गर्भे येषा ते।

**राजा—आर्यप्रसादादनुभूयत एवैतत्, नाऽऽशास्यते । उपविशत्वार्यः । (इत्युभौ यथासनमुपविष्टौ ।)**

**चाणक्यः—वृषल ! किमर्थं वयमाहूताः ?**

**राजा—आर्यस्य दर्शनेनात्मानमनुग्राहयितुम् ।**

**चाणक्यः—(स्मितं कृत्वा) वृषल ! अलमनेन प्रश्रयेण, न निष्प्रयोजनमधिकारवन्तः प्रभुभिराहूयन्ते; तत् प्रयोजनमभिधीयताम् ।**

**राजा—आर्य ! कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य किं फलमार्यः पश्यति ?**

**चाणक्यः—(स्मितं कृत्वा) वृषल ! उपालब्धुं तर्हि वयमाहूताः ।**

**राजा—आर्य ! नोपालब्धुम् ।**

**चाणक्यः—किं तर्हि ?**

**राजा—विज्ञापयितुम् ।**

**चाणक्यः—वृषल ! यद्येवं तर्हि विज्ञापनीयानामवश्यं शिष्येण रुचयोऽनुरोद्धव्याः ।**

**राजा—आर्य ! कः सन्देहः ? किन्तु न कदाचिदप्यार्यस्य निष्प्रयोजना प्रवृत्तिरित्यस्ति न प्रश्नावकाशः ।**

**चाणक्यः—वृषल ! सम्यग्गृहीतवानसि मदाशयम् । न हि प्रयोजनमनपेक्षमाणः स्वप्नेऽपि चाणक्यश्चेष्टते ।**

**राजा—आर्य ! अतएव मां प्रयोजनशुश्रूषा मुखरयति ।**

**चाणक्यः—वृषल ! श्रूयताम् । इह खल्वर्थशास्त्रकाराः त्रिविधां सिद्धिमुपवर्णयन्ति । तद्यथा—राजायत्तां, सचिवायत्ताम्, उभयायत्ताञ्चेति । तत् सचिवायत्तसिद्धेर्भवतः किं फलान्वेषणेन ! यतो वयमेवात्र नियुक्ता वेत्स्यामः ।**

**राजा—(सकोप इव मुखं परावर्तयति । )**

राजा—आर्य की कृपा से इसका अनुभव ही किया जा रहा है न कि आशा की जा रही है । आर्य बैठें (दोनों यथोचित आसन पर बैठ जाते हैं)

चाणक्य—वृषल, मुझे किसलिए बुलाया गया है ।

राजा—आर्य का दर्शन करके अपने को कृतार्थ करने के लिए ।

चाणक्य—(मुस्कुराकर) बस, बस, बहुत हो चुका अनुनय विनय । राजा लोग अधिकारियो को बिना कारण नही बुलाते । अब आप बुलाने का प्रयोजन बताइए ।

राजा—आर्य, कौमुदी महोत्सव का निषेध करके क्या फल सोचा है ?

चाणक्य—(मुस्कुरा कर) वृषल, क्या उलाहना देने को मुझे बुलाया है ?

राजा—आर्य, उलाहना देने के लिए नही ।

चाणक्य—तो क्यो ?

राजा—निवेदन करने के लिए ।

चाणक्य—वृषल, यदि ऐसा है तो शिष्य को निवेदन करने योग्य व्यक्तियों की रुचि का अवश्य ही विचार करना चाहिए ।

राजा—आर्य, इसमें क्या सन्देह ? बिना किसी प्रयोजन के तो आर्य का कोई काम नही होता । केवल इतना ही पूछना है ।

चाणक्य—वृषल, तुमने मेरे आशय को खूब समझ लिया है । बिना किसी प्रयोजन के तो चाणक्य स्वप्न में भी कुछ नही करता ।

आर्य—इसीलिए तो पूछने की इच्छा मुझे कुछ कहने को कहती है ।

चाणक्य—वृषल, सुनो । अर्थशास्त्र के रचयिता लोगो ने तीन प्रकार की सिद्धि का वर्णन किया है । वे ये हैं—राजायत्त (राजा के अधीन), सचिवायत्त ( मंत्री के अधीन ) और दोनो के अधीन । आप की सिद्धि सचिवायत्त है । इसलिए फल का पता लगाने से तुम्हारा क्या प्रयोजन ? क्योकि इस विषय में नियुक्त हम ही लोग जानेगे ।

राजा—(क्रोध से मुँह फेर लेता है) ।

*King*—Through the grace of the Noble Preceptor this is being already enjoyed, not only expected Noble Preceptor may sit down (*Both are seated in a befitting way*)

*Chanakya*—Vrishala, why have I been called ?

*King*—To favour myself by your sight

*Chanakya* (*Smiling*)—Enough of this modesty The authorities are not summoned in vain by their masters

*King*—Noble Sir, what good do you see in prohibiting Kaumudi festival

*Chanakya* (*With a smile*)—So I have been summoned for being censured

*King*—No, to tell something

*Chanakya*—If so, then the wishes of those to whom something is to be told are to be respected by the pupil

*King*—Noble Sir, no doubt it is so But your actions are never aimless, so I have reason to ask

*Chanakya*—Vrishala, you have rightly guessed, Chanakya does not do anything even in dream, without any aim

*King*—Therefore the desire to hear makes me speak

*Chanakya*—Vrishala, listen Authors of works on politics speak of three kinds of success in the world—resting with the king, resting with the ministers, and the third is resting on both Your success rests on ministers, then of what use is it for you to make search for the aim For, we ourselves, employed in the matter, shall know it

*King*—(*Turns his face as if in anger*)

**टिप्पणी**

(१) **अनुग्राहयितुम्**—अनुग्रह कराने के लिए। अनु+ग्रह्+णिच्+तुमुन्। (२) **प्रश्रयेण अलम्**—अब अधिक नम्रता रहने दो। प्र+श्रि+अच्=प्रश्रय तेन। 'अल योगे तृतीया"। (३) **अधिकारवन्त**—अधिकार रखने वाले कर्मचारी। अधिकार +मतुप् (४) **विज्ञापयितुम्**—कहने के लिये। निवेदन करने के लिए। वि+ज्ञा+णिच्+तुमुन्। (५) **विज्ञापनीयानाम्**—जिनसे कुछ कहना है। (६) **रुचय अनुरोद्धव्या**—प्रवृत्ति का आदर (ख्याल) करना चाहिये। (७) **प्रश्नावकाशः**—पूछने का मौका। (८) **प्रयोजनशुश्रूषा**—प्रयोजन जानने (सुनने) की इच्छा। श्रोतुमिच्छा शुश्रूषा श्रु+सन्+अ (भावे) स्त्रीलिङ्ग। (९) **मुखरयति**—बोलने को उत्साहित करती है। मुखमस्तीति महत् इति मुख+र मत्वर्थे=मुखर । त करोतीति मुखर=णिच् (नामधातु)। cf **किरात** III—'मा श्रोतुमिच्छा मुखरीकरोति (१०) **आयत्ता**—अधीन—तीन प्रकार की सफलता बताई गई है। राजा के अधीन, मत्री के अधीन, दोनो के अधीन। चन्द्रगुप्त की सफलता अभी सचिवायत्त है। इसीलिये चाणक्य ने उससे ऐसा कहा कि अभी तुम्हारी सिद्धि हमारे ही हाथ मे है। अत हमारे द्वारा

किये गये कामो का कारण मत पूछो। यह बात केवल ऊपरी तौर से कही गई है ताकि लोग समझे कि दोनो मे वास्तविक कलह है। (११) **नियुक्ता.**—नि+युज्+क्त। (१२) **वेत्स्यामः**—जानेगे। यहाँ 'वेदिष्याम' रूप होना चाहिए।

**(ततो नेपथ्ये वैतालिकौ पठतः।) एकः—**

**आकाशं काशपुष्पच्छविमभिभवता भस्मना शुक्लयन्ती**
**शीतांशोरंशुजालैर्जलधरमलिनां क्लिन्दती कृत्तिमैभीम्।**
**कापालीमुद्वहन्ती स्रजमिव धवलां कौमुदीमित्यपूर्वा**
**हासश्रीराजहंसा हरतु तनुरिव क्लेशमैशी शरद्वः ॥२०॥**

**अन्वय**—काशपुष्पच्छविम् अभिभवता भस्मना आकाश शुक्लयन्ती, शीताशोः अशुजालै जलधरमलिनाम् ऐभी कृत्ति क्लिन्दती, कौमुदीमिव धवला कापाली स्रजम् उद्वहन्ती, हासश्रीराजहसा इति अपूर्वा शरदिव ऐशी तनु व क्लेश हरतु ॥२०॥

**हिन्दी अनुवाद—(नेपथ्य में दो वैतालिक पढते है) एक—हे राजन्, काश पुष्प की शुभ्रकान्ति को भी मात करने वाली, भस्म से आकाश को धवल बनाने वाली, चन्द्र के किरण-जाल से सजल मेघ के समान काले गज-चर्म परिधान को गीली करती हुई कलाधर की चाँदनी की भांति कपाल-माला को धारण करने वाली और राजहंसी की शुभ्र छटा के समान अट्टहास की छटा को छिटकाने वाली, महादेव की दिव्य मूर्ति की भाँति यह अद्भुत शरद् आप के संताप को दूर करे। (शरद् पक्ष में) भस्म को तिरस्कृत करने वाली काशपुष्प की कान्ति से आकाश को उज्ज्वल करती हुई चन्द्रमा के किरण-समूहो से गजचर्म के समान मेघ की नीलिमा को दूर करती हुई, मुण्डमाला के समान श्वेतचन्द्रिका को धारण करती हुई और हसी की शोभा के समान राजहंसो से मुक्त होने के कारण विलक्षण शरद् ऋतु आप के दुख को दूर करे।**

(*Two bards sing in the dressingroom*)

*First*—May Lord (*Shiva at his tandava*) remove your troubles—the Lord whose person whitens the sky with ashes that surpass the glow of Kasa flowers and sprinkles the elephant's hide which is dark like cloud, with the mass of rays of the moon (on the head), the person bearing a string of white skulls like moon beam, giving out laughs the glow of which is like that of the swans and which is like a wonderful Autumn

संस्कृत व्याख्या—काशपुष्पच्छविमभिभवता तिरस्कुर्वता आकाश गगन शुक्लयन्ती धवलधवल कुर्वन्ती शीताशो चूडाचन्द्रस्य अशुजालै किरणकलापैः जलधरमलिनाम् मेघनीलाम् ऐभी कृत्ति गजचर्म क्लिन्दन्ती सिञ्चन्ती कौमुदीमिव

चन्द्रिकामिव धवलाम् शुभ्रवर्णां कापाली स्रजम् नरमुण्डमालाम् उद्वहन्ती धारयन्ती हासश्रीराजहंसा राजहंस इव हासश्री ताण्डवोचितस्य हासस्य शोभा अस्ति यस्या तादृशी इति अतएव अपूर्वा नूतना विलक्षणा वा शरदिव ऐशी तनु शाम्भव वपु व युष्माकम् क्लेश हरतु शरत् काशै आकाश शुक्लयति, तनुरिय ततोऽधिकै भस्मभि इत्येका नूतनता, निर्जलत्वात् प्रकृत्या शुभ्रैरभ्रै शोभते शरत् इय तु अभ्रतुल्यमायत नील गजाजिन चन्द्रकान्त्या धवलीकृत धारयन्ती शोभते इत्यपरा नूतनता। कौमुदीशुभ्रा शरत् कपालधवला च तनु राजहंसशुभ्रा शरत् अट्टहास-दर्शितदशनै शुभ्रा तनु । अतएव शरदिव तनु । न च पुन पूर्वदृष्टा इव शरत् ।

**टिप्पणी**

(१) **वैतालिक**—स्तुति पाठ करने वाले, भाट, चारण। इनमे प्रथम वैतालिक चाणक्य का व्यक्ति है और दूसरा राक्षस का गुप्तचर स्तनकलश है, जिसने वैतालिक का वेश बना रखा है। आदि के दो श्लोक (२०, २१) चाणक्य के वैतालिक द्वारा पढे गये है और शेष दो स्तनकलश के द्वारा। (२) **काशपुष्पच्छविम् अभिभवता**—काश (एक प्रकार की घास जिसमे सफेद फूल लगते है) के फूल की सुन्दरता को तिरस्कृत करने वाली। यह भस्मना का विशेषण है। (३) **शुक्लयन्ती**—सफेद वनाती हुई (४) **शीतांशो**—चन्द्रमा के। (५) **ऐभीम् कृतिम्**—हाथी के चमडे को (जो शङ्कर जी धारण करते है)। **इभ**—(हाथी) तस्येयम् अण्। ऐभी। कहा जाता है कि शङ्कर जी गजासुर को मारकर उसकी खाल को वस्त्र रूप मे धारण करने लगे। of "क्षण क्षणोत्क्षिप्तगजेन्द्रकृत्तिना, स्फुटोपम भूतिसितेन शम्भुना" माघ १-४ (६) **कापालीम् स्रजम्**—नर मुण्ड-माला। कपालानामियम् इति कापाली कपाल+अण्+ङीप् ताम् (७) **हास-श्रीराजहंसा**—राजहंस के समान हँसी की शोभा। हासश्री राजहंस इव इति उपमित कर्मधारय समास। ताण्डव नृत्य के समय शिव जी जो अट्टहास करते है उसकी सफेदी के समान। (८) **ऐशी**—शङ्कर जी की। ईशस्य इयम् इति। ईश्+अण्+ङीप्। इस श्लोक मे उपमालकार है। स्रग्धरा छन्द है। शङ्कर जी के शरीर को शरद् ऋतु के समान बताया है। और अनेक गुण जो शङ्कर जी के शरीर मे है वे शरत् मे भी बताये गये है।

**प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा क्षणमनभिमुखी रत्नदीपप्रभाणा-**
**मात्मव्यापारगुर्वी जनितजललवा जृम्भितैः साङ्गभङ्गैः ।**

**नागाङ्कं मोक्तुमिच्छोः शयनमुरु फणाचक्रवालोपधानं**
**निद्राच्छेदाभिताम्रा चिरमवतु हरेर्दृष्टिराकेकरा वः ॥२१॥**

**अन्वय**—फणाचक्रवालोपधानम् उरु नागाङ्क शयन मोक्तुमिच्छो हरे प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा क्षण रत्नदीपप्रभाणाम् अनभिमुखी साङ्गभङ्गै जृम्भितै जनित-जललवा आत्मव्यापारगुर्वी आकेकरा निद्राच्छेदाभिनाम्रा दृष्टि व चिरम् अवतु ॥२१॥

**हिन्दी अनुवाद—फण-मण्डल के बने तकिया से सुशोभित अपने नागाङ्क (शेषनाग के देहरूप और सर्प शरीर की अनुकृति पर बनी हुई) शयन को छोडने के इच्छुक भगवान् विष्णु की सद्यः खुलने के कारण अलसाई हुई आँखें आपकी चिरकाल तक रक्षा करें जो (आँखें) सहसा निद्रा-भङ्ग के कारण रत्नदीपों (अर्थात् दीप रूपी नागराज की शिरोमणियो) की शिखा पर नहीं टिक पाती तथा जो अंगडाई के साथ जँभाई लेने से उत्पन्न अश्रु-कणो से भरी हुई इधर-उधर देखने में असमर्थ है और निद्रा भंग के कारण जिसकी लाली कम नहीं होती।**

**नोट—चार मास सोने पर शरद् के अंत में कार्तिक शुक्ल एकादशी को भगवान् विष्णु की निद्रा भङ्ग होती है। उसी का विचार करके नाटककार ने यह पद शरद्-वर्णन के बाद दिया है। "शेते विष्णुः सदाषाढे कार्तिके च विबुध्यते"।**

May the half closed eyes of Hari, that are read at the break of sleep, may guard you for ever Hari desirous of leaving the inside bed of the snakes' body with the circle of hoods for the pillow The eyes of Hari are dull due to his recent waking, and do not face for the moment the light of lamps of the gems and that are unable to see here and there due to the drops of tears coming by yawn with stretching of limbs

**संस्कृत व्याख्या**—फणचक्रवालोपधानम् फणानाम् चक्रवालमेव मण्डलमेव उपधान शिरोधानम् यस्मिन् तादृशम् उर विशालम् नागाङ्कम् शेषरूपमत एव शेषाङ्कतया प्रख्यातम् शयनम् पर्यङ्कम् मोक्तुमिच्छो हातुकामस्य हरे श्रीविष्णो प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा प्रत्यग्र अचिर य उन्मेष उन्मीलन तेन जिह्मा मन्दा अलसायमाना वा क्षणम् मुहूर्त्तमात्रम् रत्नदीपानाम् समुद्रभवन विद्योतयन्तीनाम् प्रभाणा रत्नदीपकिरणानाम् अनभिमुखी सम्मुखतस्थुपी साङ्गभङ्गै साङ्गत्रोटै जृम्भितै मुखव्यादानै जनितजललवा समुत्पन्नाश्रुविंदुसभृता अत आत्मव्यापार-गुर्वीम् आत्मव्यापारे निजकर्मणि दर्शनकर्मणि गुर्वी अलसा निद्राच्छेदाभिताम्रा

निद्राभङ्गेन भृश लोहितवर्णा अतएव आकेकरा अर्धनिमीलिता दृष्टि· नेत्र व: चिरम् अवतु रक्षतु ।

**टिप्पणी**

(१) **फणाचक्रवालोपधानम्**—फणमण्डल ही है तकिया जिसमे। फण-समूह की तकिया वाला। फणाना चक्रवालमेव समूह एव उपधान यस्मिन् तादृशम्। (२) **नागाङ्कम्**—नागराज के शरीर या गोद रूप। (३) **प्रत्यग्रोन्मेषजिह्मा**—सद्य खुलने के कारण अलसायी। प्रत्यग्र य उन्मेष तेन जिह्मा। यह दृष्टि. का विशेषण है। तुरन्त सोकर उठने के कारण अलसायी हुई आँखे। (४) **रत्नदीपप्रभाणाम्**—रत्नदीप की प्रभा का। सर्पराज के शिरोमणि की प्रभा से भगवान् विष्णु का सम्पूर्ण शरीर देदीप्यमान रहता है। (५) **अनभिमुखी**—सामने न होती हुई। सामना करने मे असमर्थ अलसायी हुई होने के कारण कुछ देर तक विष्णु की दृष्टि रत्नदीप की प्रभा का सामना नही कर सकती। (६) **साङ्गभङ्गै: जृम्भितै:**—अँगडाई के साथ जँभाई से। (७) **जनितजललवा**—जिनमे थोडा पानी (आँसू) आ जाता है। जनित जललव यस्या तादृशी। (८) **आत्मव्यापारगुर्वी**—अपना काम करने (देखने) मे असमर्थ। (९) **आकेकरा**—अर्धनिमीलित, आधी बद। (१०) **निद्राच्छेदाभिताम्रा**—निद्राभग होने के कारण अत्यन्त लाल। निद्राया भङ्ग तेन अभिताम्र। (११) **अवतु**—रक्षा करे। यह श्लोक कार्तिक-पूर्णिमा को इसलिए पढा जा रहा है कि कार्तिक-शुक्ला एकादशी को भगवान् विष्णु चार मास की निद्रा त्याग कर जो शीघ्र ही उठे है। इस श्लोक मे सोकर उठे हुए विष्णु की आँख की उसी अवस्था का वर्णन है जिसका अनुभव सभी लोग प्रतिदिन करते है। इसमे स्रग्धरा छन्द है और रूपकालकार है।

**द्वितीय:—**

**सत्त्वोत्कर्षस्य धात्रा निधय इव कृता: केऽपि कस्यापि हेतो-**
**र्जेतार: स्वेन धाम्ना मदसलिलमुचां नागयूथेश्वराणाम्।**
**दंष्ट्राभङ्गं मृगाणामधिपतय इव व्यक्तमानावलेपा-**
**नाऽऽज्ञाभङ्गं सहन्ते नृवर नृपतयस्त्वादृशा: सार्वभौमा: ।।२२।।**

**अन्वय**—नृवर! धात्रा सत्त्वोत्कर्षस्य निधय इव कृता व्यक्तमानावलेपा:

केऽपि त्वादृशा मार्वभौमा नृपतय स्वेन धाम्ना मदसलिलमुचा नागयूथेश्वराणां जेनार. मृगाणामधिपतय दष्ट्राभङ्गमिव कस्यापि हेतो आज्ञाभङ्ग न सहन्ते ।।२२।।

**हिन्दी अनुवाद—ब्रह्मा ने जिन पुरुषो को संसार का श्रेष्ठतम कार्य दिया है (अर्थात् राजा बनाया है) वे उन सिहो के समान हैं जो सर्वदा बड़े-बड़े मस्त हाथियो पर विजय प्राप्त करते रहते हैं और उनमें जिनको कभी किसी के सामने झुकना नहीं पडता वे नृप श्रेष्ठ ही संसार के शिरोमौलि हैं तथा वे अपनी आज्ञा-भंग को उसी प्रकार सहन नही कर सकते जिस प्रकार सिह अपने दॉतो का उखाड़ना अर्थात् जिस प्रकार सिह अपने दाँतो के उखाड़ने वाले को नष्ट कर डालता है उसी प्रकार राजा लोग अपनी आज्ञा को भंग करने वाले का नाश कर डालते हैं।**

O best of men, paramount rulers of men like you, made by the creator as the store-house of the exuberence of power, having pride and self-respect manifested, whoever they are, do not, for any reason whatsoever, tolerate the disobedience of their orders as the lions, who, by their own might, are conquerors of the leaders of herds of big elephants, who are emitting the fluid of ichor, do not tolerate the drawing out of their teeth.

**संस्कृत व्याख्या**—हे नृवर नरश्रेष्ठ चन्द्रगुप्त धात्रा वेधसा सत्त्वोत्कर्षस्य वलस्य य उत्कर्ष आधिक्य तस्य वलसम्पद निधय इव निधानानीव कृता रचिता मानावलेपा प्रकटीकृतस्वाभिमानस्वगौरवातिशया केऽपि त्वादृशा. भवद्विधा सार्वभौमा चक्रवर्तिन नृपतय राजान स्वेन निजेन धाम्ना तेजसा मदसलिलमुचाम् मदसलिल दानवारि मुञ्चन्ति ये तादृशानाम् नागयूथेश्वराणाम् गजराजाना जेतार विजयिन मृगाणामधिपतय पशुराजा सिहा इव दष्ट्राभङ्ग-मिव दशनत्रुटिमिव कस्यापि हेतो कुतोऽपि कारणात् आज्ञाभङ्ग शासनलघन केऽपि न सहन्ते। यथा सिह दतत्रुटिम् न मर्षयति तथैव मानिन राजान केनापि सत्त्वेन क्रियमाणम् आज्ञाभङ्गम् न मर्षयन्तीति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **सत्त्वोत्कर्षस्य**—बल की अधिकता का। (२) **निधयः**—खजाना; आकर। (३) **व्यक्तमानावलेपाः**—स्वाभिमान एव गर्व जिसका प्रकट है। व्यक्त मान अवलेप च येपा ते। (४) **मदसलिलमुचाम्**—मदरूपी जल को बहाने वाला। (५) **सार्वभौमाः**—चक्रवर्ती। सर्वभूमे ईश्वरा इति सर्वभूमि+अण्, 'अनुशतिकादीना च' इति सूत्रेण उभयपदवृद्धि। (६) **दंष्ट्राभंगामिव**—

दाँतो के उखाडे जाने के समान। वैतालिक के वेश मे चन्द्रगुप्त के यहाँ वर्तमान राक्षस के गुप्तचर स्तनकलश ने चन्द्रगुप्त को उत्तेजित करने के लिए २२ वाँ तथा २३ वाँ श्लोक पढा है। इसमे उपमा अलकार और स्रग्धरा छन्द है।

**अपि च—भूषणाद्युपभोगेन प्रभुर्भवति न प्रभुः।**
**परैरपरिभूताज्ञस्त्वमिव प्रभुरुच्यते ॥२३॥**

**अन्वय**—प्रभु भूषणाद्युपभोगेन प्रभु न भवति। त्वमिव परै अपरिभूताज्ञः प्रभु उच्यते।

**हिन्दी अनुवाद—राजा केवल आभूषणादि के उपभोग करने से राजा नही होता। वही राजा है जो आप की तरह आज्ञा का उल्लंघन नहीं सह सकता।**

The king is not the king by reason of the enjoyment of jewellery etc Rightly is he a king who, like you, can not tolerate his disobedience

**सस्कृत व्याख्या**—प्रभु राजा भूषणाद्युपभोगेन भूषणादीनाम् अलकरणादीनाम् उपभोगेन हेतुना न प्रभु भवति न राजा भवति, त्वमिव भवानिव परै. अन्यै अपरिभूताज्ञ अपरिभूता नोल्लघिता आदेशो यस्य तादृश प्रभु नृप उच्यते कथ्यते।

**टिप्पणी**

(१) **अपरिभूताज्ञ.**—जिसकी आज्ञा का उल्लघन न किया गया हो। भाव यह है कि राजा वही है जिसकी आज्ञा का पालन हो। यदि उसकी आज्ञा की अवहेलना हुई तो वह नाममात्र का राजा है। इसमे उपमा अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**चाणक्यः—(आकर्ण्यात्मगतम्) प्रथमं तावद्विशिष्टदेवता-स्तुतिरूपेण प्रवृत्तशरद्गुणप्रख्यापनमाशीर्वचनम्। इदमपरं किमिति नावधारयामि। (विचिन्त्य) आः, ज्ञातम्। राक्षस-स्यायं प्रयोगः। आः दुरात्मन् राक्षसहतक! दृश्यसे, जागर्ति खलु कौटिल्यः।**

**राजा—आर्य वैहीनरे! दापयाभ्यां वैतालिकाभ्यां सुवर्ण-शतसहस्रम्।**

कञ्चुकी—यदाज्ञापयति देवः। (इत्युत्थाय परिक्रामति।)

चाणक्यः—(सक्रोधम्) वैहीनरे! तिष्ठ तिष्ठ, न गन्तव्यम्। वृषल! किमयमस्थाने एव महानर्थोत्सर्गः क्रियते!

राजा—आर्येणैवं सर्वतो निरुद्धचेष्टाप्रसरस्य मम बन्धनमिव राज्यं न राज्यमिव।

चाणक्यः—वृषल! स्वयमनभियुक्तानां राज्ञामेते दोषा भवन्ति। तद्यदि न सहसे, तदा स्वयमेवाभियुज्यस्व।

राजा—एते वयं स्वकर्मण्यभियुज्यामहे।

चाणक्यः—प्रियं नः, वयमपि स्वकर्मण्यभियुज्यामहे।

राजा—यद्येवं, तर्हि कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य प्रयोजनं श्रोतुमिच्छामि।

चाणक्यः—वृषल! कौमुदीमहोत्सवानुष्ठानस्य किं प्रयोजनमित्यहमपि श्रोतुमिच्छामि।

राजा—प्रथमं तावत् ममाज्ञाव्याघातः।

चाणक्यः—वृषल! ममापि खलु त्वदाज्ञाव्याघात एव कौमुदीमहोत्सवप्रतिषेधस्य प्रथमं प्रयोजनम्। कुतः?

हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—(सुनकर स्वगत) पहला तो देव-विशेषो की स्तुति रूप में प्रस्तुत शरद् ऋतु के गुणो को प्रकट करने वाला आशीर्वाद है। परन्तु दूसरा क्या है यह समझ में नही आता। (सोचकर) अहा! समझ गया। यह राक्षस की चाल है। अरे पापी दुष्ट राक्षस, समझ लिया (तुमको देख लिया) कौटिल्य जाग रहा है।

राजा—आर्य वैहीनरि, इन दोनो वैतालिकों को एक लाख स्वर्ण मुद्रा दिलाओ।

कञ्चुकी—जैसी महाराज की आज्ञा। (उठकर घूमता है)।

चाणक्य—(क्रोध से) वैहीनरि, ठहरो, ठहरो। मत जाओ। वृषल! यह अनुचित स्थान पर इतने धन का त्याग क्यो किया जा रहा है?

राजा—आर्य, आप तो मेरे सभी कामो में रोडा अटकाते है। यह तो राज्य नहीं है, बल्कि बधन है।

चाणक्य—वृषल! यह तो तुम्हारा दोष है जो स्वयं कुछ कर नहीं सकते, तो यदि इसे सहन नहीं कर सकते हो तो स्वय सब कुछ देखो भालो।

राजा—बहुत ठीक। आज से हम सब कुछ करेंगे।

चाणक्य—हमारे लिए अच्छा है। हम भी अपने कार्य में लग जाते है।

राजा—यदि ऐसी बात है तो कौमुदी-महोत्सव के रोकने का कारण सुनना चाहता हूँ।

चाणक्य—वृषल! कौमुदी-महोत्सव मनाने का प्रयोजन क्या है, यह मैं भी सुनना चाहता हूँ।

राजा—पहले तो (न मनाने से) मेरी आज्ञा का उल्लंघन होता है।

चाणक्य—वृषल, तुम्हारी आज्ञा का न पालन होना ही कौमुदी-महोत्सव को मना करने का प्रयोजन है।

*Chanakya* (*hearing to himself*)—The first is benediction in the shape of eulogy to big gods, descriptive of the virtues of Autumn that has set in I am unable to understand what this other is (*Thinking*) Ah, I see This is a move by Rakshas. Wicked Rakshas, you have been exposed Kautilya is alert

*King*—Noble Vaihinari, let a hundred thousand gold pieces be given to these bards

*Chamberlain*—As your Majesty orders (*Rises and goes round the stage*)

*Chanakya* (*with anger*)—Vaihinari, stop, stop, do not proceed Vrishala, why such a large amount is being spent on an unworthy object

*King*—Noble Preceptor, you cause hindrance in all my actions, thus this kingdom is a prison to me not a kingdom

*Chanakya*—These inconveniences are experienced by kings who personally do not attend to their work So, if you cannot tolerate them, then, attend personally to your work

*King*—Here we attend to our work

*Chanakya*—That is joy to me I too attend to my work

*King*—If so, then, I wish to know what the object is in prohibiting the Kaumudi festival

*Chanakya*—Vrishala, I too, wish to know the utility of celeberating the Kaumudi festival

*King*—First is the non-carrying out of my orders

*Chanakya*—Vrishala, my first object in prohibiting the Kaumudi festival is that your orders may not be carried out

**टिप्पणी**

(१) **विशिष्टदेवतास्तुतिरूपेण**—विशेष देवता (शिव और विष्णु) की स्तुति रूप मे। विशिष्टा देवता तस्या विशिष्टदेवताया स्तुति तस्या रूपेण इति विशिष्टदेवतास्तुतिरूपेण। (२) **प्रवृत्तशरद्गुणप्रख्यापनम्**—शरद् ऋतु जो आ गई है उसके गुणो का कीर्तन। प्रवृत्ता या शरद् तस्या गुणा तेषा प्रख्यापनम्।

(३). **जागर्ति**—जागता है; चौकन्ना है। (४) **दापयाम्याम्**—दापय+आम्याम्, इन दोनो को दिला दो। दा धातु—णिच्+आज्ञा। (५) **अस्थाने**—अनुचित रूप से, (पात्र मे)। (६) **उत्सर्ग**—त्याग, खर्च। उद्+सृज्+घञ्। (७) **निरुद्धचेष्टाप्रसरस्य**—जिसके सभी व्यापार (कार्य) पर प्रतिबध लगा हो। प्र+सृ+अप् भावे=प्रसर, चेष्टाया प्रसर (षष्ठीतत्०), निरुद्ध चेष्टा-प्रसर यस्य स (बहुव्रीहि स०) तस्य। यह 'मे' का विशेषण है। चन्द्रगुप्त के कहने का भाव यह है कि अगर मै काम करने मे स्वतत्र नही हूँ तो यह राज्य मेरा बन्धन है, राज्य नही है। (८) **अनभियुक्तानाम्**—स्वयम् राजकार्य न करने वालो का। (९) **त्वदाज्ञाव्याघात**—तुम्हारी आज्ञा का उल्लघन। वि+आ+हन्+घञ् भावे=व्याघात। तव आज्ञा त्वदाज्ञा, त्वदाज्ञाया व्याघात (षष्ठीतत्०)।

**अम्भोधीनां तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनाना-**
**मा पारेभ्यश्चतुर्णां चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलानाम्।**
**मालेवाज्ञा सपुष्पा तव नृपतिशतैरुह्यते या शिरोभिः**
**सा मय्येव स्खलन्ती प्रथयति विनयालङ्कृतं ते प्रभुत्वम्॥२४॥**

**अन्वय**—तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनाना चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलाना चतुर्णाम् अम्भोधीना पारेभ्य आ या तव आज्ञा सपुष्पा माला इव नृपतिशतै शिरोभि उह्यते सा मयि एव स्खलन्ती (सती) ते प्रभुत्व विनया-लङ्कृत प्रथयति ॥२४॥

**हिन्दी अनुवाद—जिनके तटो पर तमाल वृक्षो के पत्तो से श्यामायमान घोर वन है और जिनके जल बडी मछलियो के सचार से खलबलाते रहते है, ऐसे चारो समुद्रो के प्रातो तक से आए हुए सैकडों राजे तुम्हारी जिस आज्ञा को अवनत मस्तक होकर फूल की माला के समान सिर पर धारण कर लेते है, उसका हमारे द्वारा भग होने से तुम्हारा प्रभुत्व विनय गुण से अलंकृत घोषित होता है।**

Your order which is carried on their heads, like a wreath of flowers unfaded, by hundreds of kings upto the shores of the four oceans, the forests on the shores of which are made dark by fresh leaves growing on Tamala trees and whose waters are agitated by big fishes rushing about, has stumbled against me alone and this declares your authority is graced by humility.

**संस्कृत व्याख्या**—तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनानाम् तमालप्रभवाणि यानि किसलयानि तै श्यामानि नीलानि वेलावनानि तीरवर्त्तिकाननानि येषा

तथाभूतानामथ चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलाना चटुल चपल यत् तिमिकुलम् महामत्स्यसमूह तेन क्षोभितानि आन्दोलितानि अन्तर्जलानि गभीरतलवर्तीनि सलिलानि येषा तादृशानाम् चतुर्णामम्भोधीना सागराणाम् पारेभ्य. समागतै नृपतिशतै पुष्पमाला इव पुष्पस्रगिव या तव आज्ञा शिरोभि उह्यते धार्यते सा आज्ञा मयि एव स्खलन्ती मत्त एव प्राप्तप्रतिघाता सती ते विनयालङ्कृतम् प्रभुत्वमेव शीलभूषित स्वामित्वमेव प्रथयति प्रख्यापयतीत्यर्थ ।

चाणक्य चन्द्रगुप्त व्याहताज्ञ समाश्वासयन् कथयति राजन् मत्कृत: तवाऽज्ञा-व्याघात नवैव गौरवाय नात किमपि मम समीहितम् सिद्ध्यति । ये भयेन तवाज्ञा शिरसि कुर्वन्ति इत पर ते एव तव विनय ज्ञात्वा भक्त्या मानयिष्यन्ति कदापि नोल्लघयिष्यन्ति इति मम प्रथम प्रयोजनम् ।

**टिप्पणी**

(१) **तमालप्रभवकिसलयश्यामवेलावनानाम्**—तमाल की पत्तियो से श्याम वर्ण हो रहे है जिन समुद्रो के तटवर्ती जगल । यह अम्भोधीना का विशेषण है । कालिदास—"दूरादयश्चक्रनिभस्य तन्वी तमालतालीवनराजिनीला" (रघु० १३) । समुद्र मे रहने वाली अत्यन्त विशालकाय मछलियो मे 'तिमि' जाति की मछलियाँ अपनी विशालता के लिए प्रसिद्ध है । (२) **चटुलतिमिकुलक्षोभितान्तर्जलानाम्**—चचल मत्स्य-समूहो से आन्दोलित जलवाला । यह भी अम्भोधीना का विशेषण है । चटुलतिमिकुलेन क्षोभितम् अन्तर्जल येषा ते तेषाम् । (३) **आ पारेभ्य:**—यहाँ 'आ' आरम्भिक सीमा (अभिविधि) अर्थ को प्रकट करता है । आङ के साथ होने से 'पारेभ्य' मे पचमी है । **उह्यते**—धारण की जाती है । वह् आत्मनेपदी लट् (कर्मणि) । इसमे उपमा अलकार है, स्रग्धरा छन्द है ।

**राजा—अथापरमपि प्रयोजनं यत्तच्छ्रोतुमिच्छामि ।**

**चाणक्य:—तदपि कथयामि ।**

**राजा—कथ्यताम् ।**

**चाणक्य:—शोणोत्तरे ! मद्वचनात् कायस्थमचलदत्तं ब्रूहि, यत् भद्रभटप्रभृतीनां लेख्यपत्रं तत्तावत् दीयतामिति ।**

**प्रतीहारी—जं अज्जो आणवेदि त्ति (यदार्य आज्ञापयतीति ।) (निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य) अज्ज ! एदं पत्तं । (आर्य ! इदं पत्रम् ।)**

चाणक्यः—वृषल ! श्रूयताम् ।

राजा—दत्तावधानोऽस्मि ।

चाणक्यः—(वाचयति) स्वस्ति सुगृहीतनामधेयस्य देवस्य चन्द्रगुप्तस्य सहोत्थायिनां प्रधानपुरुषाणामितोऽपक्रम्य मलयकेतुमाश्रितानां प्रमाणलेख्यपत्रम् । तत्र प्रथमं तावत् गजाध्यक्षो भद्रभटः, अश्वाध्यक्षः पुरुषदत्तः महाप्रतीहारस्य चन्द्रभानोर्भागिनेयो हिङ्गुरातः, देवस्य स्वजनगन्धी महाराजो बलगुप्तः, देवस्यैव कुमारसेवको राजसेनः सेनापतेः सिंहबलस्य कनीयान् भ्राता भागुरायणः मालवराजपुत्रो रोहिताक्षः क्षत्रगणमुख्यतमो विजयवर्मा इति ।

(आत्मगतम्) एते वयं देवस्य कार्येऽवहिताः स्म इति ।

(प्रकाशम्) एतावदेतत् पत्रम् ।

हिन्दी अनुवाद—राजा—अच्छा, दूसरा जो प्रयोजन है, उसे भी सुनना चाहता हूँ।

चाणक्य—उसे भी कह देता हूँ।

राजा—कह डालिए।

चाणक्य—शोणोत्तरे ! मेरी ओर से कायस्थ अचलदत्त से कहो कि भद्रभट आदि का लिखा हुआ जो पत्र है, वह दे दो।

प्रतीहारी—जो आर्य की आज्ञा। (निकलकर पुनः प्रवेश करके) आर्य ! यह पत्र है।

चाणक्य—वृषल, सुनो।

राजा—मैं सुनने में दत्तचित्त हूँ।

चाणक्य—(पढ़ता है) प्रणामादि के बाद यह विदित हो कि प्रातःस्मरणीय महाराज चन्द्रगुप्त के सहोत्थायी (सदा साथ में उठने-बैठने वाले) हम लोगो का जो यहाँ से भागकर मलयकेतु का आश्रय लेने वाले हैं उनका यह पत्र है। उनमें ये लोग हैं—राजसेनापति भद्रभट (२) अश्वसेना का सेनापति पुरुषदत्त, (३) महाप्रतीहार चन्द्रभानु का भाजा हिगुरात, (४) महाराज का आत्मीय महाराज बलगुप्त, (५) महाराज का ही बालसेवक राजसेन, (६) सेनापति सिंहबल का छोटा भाई भागुरायण, (७) मालव का राजकुमार रोहिताक्ष, (८) क्षत्रियो में सर्वश्रेष्ठ विजयवर्मा। (मन में) ये हम सब महाराज के कार्य में सावधान है। (प्रकट) यह पत्र इतना ही है।

*King*—Now I wish to hear the other purpose also.

*Chanakya*—That too I will tell you.

*King*—Then let it be told

*Chanakya*—Sonottara, tell Kayastha Achaldas in my name, "Give me the letter of Bhadrabhatta and others"

*Warder*—As the Noble Sir commands (*Going out and coming back again*) Noble Sir, this is the letter

*Chanakya*—Vrishala, listen

*King*—I am attentive

*Chanakya* (*Reads*)—Good to you The letter of the chief persons who always associated themselves with Sire Chandragupta of auspicious name and having deserted from here have joined Malayaketu They are as follows —Bhadrabhatta, the master of elephants, Purushdatta, the master of the horses; Hingurata, the sister's son of Chandrabhan, the chief warder, Maharaj Balagupta, a distant relation of Sire, Rajsena, the attendant of Sire himself, Bhagurayan, the younger brother of the commander-in-chief, Sinhabala, Rohitaksha, the prince of Malawa, Vijayavarman, the chief of the warriors (*To himself*) We are attending to the work of the king (*Aloud*) This much is the letter

**टिप्पणी**

(१) **लेख्यपत्रम्**—पत्र, चिट्ठी। पत्र लाकर पढने की बात चाणक्य और चन्द्रगुप्त के बीच रचा गया नाटक है। जो व्यक्ति चन्द्रगुप्त के पास से भाग गये है उनके बारे मे गुप्तचरो के द्वारा सुनकर राक्षस और मलयकेतु उन व्यक्तियों पर पूर्ण विश्वास कर ले यह इस नाटक का प्रयोजन है। (२) **सहोत्थायिनाम्**—साथ उठने-बैठने वालो का, जो हमेशा साथ मे रहते थे। (३) **इतः अपक्रम्य**—यहाँ से भागकर। (४) **स्वजनगधी**—सम्बन्धी। स्व· जन, कर्मधा०। तस्य गध लेश स्वजनगध। स अस्ति अस्येति स्वजन+गन्ध+इति। (५) **कुमारसेवकः**—बचपन से सेवा करने वाला।

**राजा**—आर्य ! एतेषामपरागहेतून् श्रोतुमिच्छामि।

**चाणक्यः**—वृषल ! श्रूयताम्। अत्र यावेतौ गजाध्यक्षाश्वाध्यक्षौ भद्रभटपुरुषदत्तनामानौ, एतौ खलु स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ हस्त्यश्वावेक्षणेऽभियुक्तौ इति स्वाधिकाराभ्यामवरोप्य मया स्वजीवनमात्रेणैव स्थापितावित्यपरक्तौ, गत्वा स्वेन स्वेन चाऽधिकारेण व्यवस्थाप्य मलयकेतुमाश्रितौ। यावेतौ हिङ्गु-

रातबलगुप्तौ, तावत्यन्तलुब्धप्रकृती दत्तं धनमबहुमन्यमानौ 'तत्र बहु लभ्येत' इति मलयकेतुमाश्रितौ। योऽप्यसौ भवतः कुमारसेवको राजसेनः सोऽपि तव प्रसादादतिप्रभूतकोषहस्त्यश्वं सहसैव सुमहदैश्वर्यमवाप्य, पुनरुच्छेदशङ्कया मलयकेतुमाश्रितः। योऽयमपरः सेनापतेः सिंहबलस्य कनीयान् भ्राता भागुरायणः असावपि तत्र काले पर्वतकेन सह समुत्पन्नसौहार्दः तत्प्रीत्या च 'पिता ते चाणक्येन घातितः' इति रहसि त्रासयित्वा मलयकेतुमपवाहितवान्। ततो भवदपथ्यकारिषु चन्दनदासप्रभृतिषु निगृह्यमाणेषु स्वदोषाशङ्कयाव्यक्रम्य मलयकेतुमाश्रितः। तेना 'प्यसौ मम प्राणरक्षक' इति कृतज्ञतामनुवर्तमानेन आत्मनोऽनन्तरममात्यपदं ग्राहितः। यौ तौ लोहिताक्षविजयवर्माणौ, तावप्यतिमानित्वात् स्वदायादेभ्यस्त्वया दीयमानमसहमानौ मलयकेतुमाश्रितौ---इत्येषामपरागहेतवः।

हिन्दी अनुवाद---राजा---आर्य, इनके नाराज होने का कारण सुनना चाहता हूँ।

चाणक्य---वृषल, सुनो। इन लोगो में जो ये गजाध्यक्ष और अश्वाध्यक्ष भद्रभट्ट और पुरुषदत्त हैं वे तो स्त्री, मद्यपान और मृगया मे निरन्तर लगे रहते है और हस्तिबल तथा अश्वबल के संरक्षण-निरीक्षण में सदा असावधान रहते आये है। इसलिए मैंने इनको इनके अधिकारो से अलग कर दिया और केवल जीविका-निर्वाह मात्र पर रहने दिया। इसी से नाराज हो गये और मलयकेतु से मिल गये और वहाँ इनको अपना-अपना अधिकार मिल गया। इनमें से जो हिंगुरात और बलगुप्त है वे दोनो बड़े लोभी है; उन्हें जितना भी दो सब थोडा है। उन्होंने इसलिए मलयकेतु का सहारा लिया कि उनको मनचाहा धन मिलता रहे। अब इनमें जो तुम्हारी बचपन से सेवा करने वाला राजसेन है जिसे तुम्हारी कृपा से अकस्मात् बहुत धन-सम्पत्ति और हाथी-घोडो का वैभव मिल गया वह तो इस भय से मलयकेतु से जा मिला है कि कही यह सब किसी समय उससे छीन न लिया जाय। अब सेनापति सिंहबल का छोटा भाई भागुरायण है वह भी उस समय पर्वतक के साथ मित्रता होने तथा उस (पर्वतक) के स्नेह के कारण "तुम्हारे पिता को चाणक्य ने ही मरवाया है" ऐसा डरा-धमका कर मलयकेतु को यहाँ से भगा ले गया। फिर आप का अहित करने वाले चन्दनदास आदि के पकड़ लिए जाने पर अपने अपराध की आशंका से भागकर वह (भागुरायण) मलयकेतु से जा मिला। उस (मलयकेतु) ने भी "यह मेरा प्राणरक्षक है" इस

प्रकार कृतज्ञता का अनुभव करते हुए अपने सन्निकट अमात्य पद पर उसे नियुक्त कर लिया है। अब इनमें जो विजयवर्मा और लोहिताक्ष बचे वे यहाँ से मलयकेतु के पास इसलिए गए हैं कि उन्हें तुम्हारे द्वारा उनके सम्बन्धियों को जो कुछ दिया जाता रहा, सह्य नहीं होता रहा और अपने अभिमान पर ठेस लगती प्रतीत होती रही। यही सब इनकी विरक्ति के कारण हैं।

*King*—Noble Sir, I wish to know the cause why they are dissatisfied

*Chanakya*—Vrishala, listen Bhadrabhatta and Purushdatta, respectively the master of elephants and horses, are addicted to wine, women and hunting and are inattentive to supervision of the elephants and the horses, hence I dismissed them from their office and retained them on only a subsistence allowance, so they became disloyal and went over to the side of Malaya-ketu where they have been kept in their respective capacity As regards Hingurat and Balagupta, these two were very greedy fellows and thought the salary given by you to be too little, so they deserted you and went over to the side of Malayaketu, thinking that they will get more there Regarding your old servant Rajsena, he too, through your favour, suddenly got much wealth, elephants and horses, and fearing that these might be taken away from him, has joined Malayaketu Bhagurayan the younger brother of Simhabala, the commander-in-chief, had contracted friendship with Parvatak in those bad times, and through love for him, had told Malayaketu, "Your father has been killed by Chanakya" and with this invention scared him away Then, when your enemies Chandandas and others were being punished, he, through apprehension due to his own guilt, fled away and joined Malayaketu So, he out of gratitude that he had saved his life, caused him to accept the ministership (*an office next to him in power*) As far those two Lohitaksha and Vijayavarman, these two, through extreme pride, and not tolerating your gifts to their relatives, have gone over to Malaya-ketu These are the reasons of the disaffection of these men.

**संस्कृत व्याख्या**—एतेषाम् भद्रभटादीनाम् अपरागहेतून् विरागकारणानि श्रोतुम् इच्छामि। अत्र भद्रभटादिषु यौ एतौ भद्रभटपुरुषदत्तनामानौ गजाध्यक्षा-श्वध्यक्षौ हस्तिपालक अश्वपालक च एतौ उभौ स्त्रीमद्यमृगयाशीलौ परस्त्री-गामिनौ मद्यपौ मृगयाशीलौ हस्त्यश्वावेक्षणे गजघोटकरक्षणे अनभियुक्तौ असाव धानौ इति अस्मात् कारणात् स्वाधिकाराभ्याम् गजवाजिरक्षणाभ्याम् अवरोप्य पृथक्कृत्य स्वजीवनमात्रेणैव अल्पात् वृत्तियुक्तौ स्थापितौ इति अस्मात् कारणात्

अपरक्तौ रागरहितौ (सन्तौ) गत्वा स्वेन स्वेन अधिकारेण व्यवस्थाप्य मलय-केतुम् आश्रितौ। मलयकेतुना एकः गजाध्यक्षः कृतः अपरश्च अश्वाध्यक्षः कृतः। यौ एतौ हिङ्गुरातबलगुप्तौ तौ द्वावपि लुब्धप्रकृती अतिलोभयुक्तौ दत्तम् धनम् द्रव्यम् अवहुमन्यमानौ स्वल्पमवगच्छन्तौ तत्र मलयकेतुसेवाया बहु अधिकं लभ्येत प्राप्येत इति मलयकेतुम् आश्रितौ गतौ। योऽपि असौ भवतः कुमारसेवकः बाल्य-सेवकः राजसेनः सोऽपि तव प्रसादात् कृपाया अतिप्रभूतकोपहस्त्यश्वम् अतिप्रचुर-धनगजाश्वम् महत् ऐश्वर्यम् सम्पत् अवाप्य लब्ध्वा पुनः भूयः उच्छेदशङ्कया विनाशभीत्या मलयकेतुम् आश्रितः। योऽयमपरः सेनापतेः सेनाध्यक्षस्य सिंहबलस्य कनीयान् लघुभ्राता भागुरायणः असौ अपि तत्र काले मलयकेतुसामीप्यकाले पर्वतकेन सह समुत्पन्नसौहार्दः समुत्पन्नं जातं सौहार्दं मैत्री यस्य सः तत्प्रीत्या च पर्वतकस्नेहेन च ते पिता चाणक्येन घातितः विनाशितः इति एकान्ते त्रासयित्वा भीतिमुत्पाद्य मलयकेतुम् अपवाहितवान् अस्मात् स्थानात् दूरं नीतवान् ततः भव-दपथ्यकारिषु तवाहितकारिषु चन्दनदासप्रभृतिषु निगृह्यमाणेषु दण्ड्यमानेषु स्व-दोषाशङ्कया स्वापराधभीत्या अपक्रम्य इतो अन्यत्र गत्वा मलयकेतुम् आश्रितः। असौ भागुरायणः मे प्राणरक्षकः इति कृतज्ञताम् प्रत्युपकारिताम् अनुवर्तमानेन अपेक्षमाणेन तेन मलयकेतुना आत्मनः अनन्तरम् अव्यवहितम् अमात्यपदम् मन्त्रि-पदं ग्राहितः दापितः। यौ तौ लोहिताक्षविजयवर्माणौ तौ अपि अतिमानित्वात् अभिमानस्याधिक्यात् स्वदायादेभ्यः निजबन्धुभ्यः त्वया दीयमानम् धनम् असहमानौ सोढुमशक्नुवन्तौ मलयकेतुम् आश्रितौ। इति एतेषाम् अपरागहेतवः विरागकारणानि।

### टिप्पणी

(१) **अपराग**—विरक्ति, प्रेम का न होना। अप+रञ्ज्+घञ् भावे। (२) **अनभियुक्तौ**—असावधान। अन्+अभि+युज्+क्त। (३) **स्वजीवन-मात्रेणैव**—केवल जीने भर को वेतन देकर। (४) **दत्तम् धनम् अबहुमन्य-मानौ**—जो कुछ दिया जाता था उसे बहुत थोडा समझते हुए। (५) **उच्छेद-शङ्कया**—छिन जाने के डर से। (६) **तत्र काले**—पाटलिपुत्र के घेरे के समय मे। उस समय पर्वतक चन्द्रगुप्त के साथ रहकर उसकी सहायता कर रहा था। (७) **समुत्पन्नसौहार्दः**—मित्रता करके। (८) **स्वदोषाशङ्कया**—अपने अपराध के डर से। अर्थात् यह समझ कर कि कहीं हमारा अपराध मालूम न हो जाय।

(९) **आत्मनोऽनन्तरम्**—अपने से दूर न था जो। अविद्यमानम् अन्तरम् अस्य अनन्तरम्, आत्मन स्वस्य राजपदस्य अनन्तरम् अदूरम्। (१०) **स्वदायादेभ्यः**—अपने बान्धवों को। दा+घञ् कर्मणि दाय। दायमदन्ति इति दाय+अद्+अण् कर्तरि अथवा दायमाददते इति दाय+आ+दा+क कर्तरि=दायादा। स्वस्य दायादा (ष० त०), तेभ्य।

**राजा**—आर्य! एवमेतेषु परिज्ञातापरागहेतुषु क्षिप्रमेव कस्मान्न प्रतिविहितमार्येण?

**चाणक्यः**—वृषल! न पारितं प्रतिविधातुम्।

**राजा**—किमकौशलात्, उत प्रयोजनापेक्षया?

**चाणक्यः**—कथमकौशलं भविष्यति, प्रयोजनापेक्षयैव।

**राजा**—तदप्रतिविधानप्रयोजनमिदानीं श्रोतुमिच्छामि।

**चाणक्यः**—वृषल! श्रूयतामवधार्यताञ्च।

**राजा**—उभयमपि क्रियते, कथ्यताम्।

**चाणक्यः**—वृषल! इह खलु विरक्तानां प्रकृतीनां द्विविधं प्रतिविधानम्—अनुग्रहो निग्रहश्चेति। अनुग्रहस्तावदाक्षिप्ताधिकारयोः भद्रभटपुरुषदत्तयोः पुनः अधिकारारोपणमेव। अधिकारश्च पुनस्तादृशेषु व्यसनयोगादनभियुक्तेषु पुनरारोप्यमाणः सकलमेव राज्यस्य मूलं हस्त्यश्वमवसादयेत्। हिङ्गुरातबलगुप्तयोरत्यन्तलुब्धप्रकृतिकयोः सकलराज्यप्रदानेनाप्यपरितुष्यतोरनुग्रहः कथं कर्तुं शक्य:? राजसेनभागुरायणयोस्तु धनप्रणाशभीतयोः कुतोऽनुग्रहस्यावकाशः? लोहिताक्षविजयवर्मणोरपि दायादमसहमानयोरतिमानिनोः कीदृशोऽनुग्रहः प्रीतिं जनयिष्यतीति परिहृतः पूर्वः पक्षः। उत्तरोऽपि खलु वयमचिरादधिगतनन्दैश्वर्याः सहोत्थायिनं प्रधानपुरुषवर्गमुग्रेण दण्डेन पीडयन्तो नन्दकुलानुरक्तानां प्रकृतीनामविश्वास्या भवाम इत्यतः परिहृत एव। तदेवमनुगृहीतास्मद्भृत्यपक्षो राक्षसोपदेशश्रवणप्रवणो महीयसा म्लेच्छबलेन परिवृतः पितृवधामर्षी पर्वतकपुत्रो मलय-

**केतुरस्मानभियोक्तुमुद्यत इति । सोऽयं व्यायामकालो नोत्सवकाल इति । अतो दुर्गसंस्कारे आरब्धव्ये किं कौमुदीमहोत्सवेन ? इति प्रतिषिद्धः ।**

हिन्दी अनुवाद—राजा—जब इनके अपराग (विराग) के कारण का पता चल गया तो शीघ्र ही इसका उचित प्रतीकार आर्य ने क्यो नही किया ?

चाणक्य—वृषल प्रतीकार मुझसे न हो सका ।

राजा—किसी असमर्थता के कारण या प्रयोजन विशेष से ।

चाणक्य—असमर्थता के कारण क्यों ? प्रयोजन-विशेष से ही ।

राजा—अब मैं उस प्रयोजन-विशेष को सुनना चाहता हूँ ।

चाणक्य—वृषल, सुनो और समझो ।

राजा—आप कहिए; यहाँ दोनो हो रहे हैं (सुनना और समझना)

चाणक्य—वृषल, जब राज्य के प्रजाओं में विद्रोह हो जाय तो उसके दो ही प्रतीकार है। अनुग्रह और निग्रह। भद्रभट और पुरुषदत्त के ऊपर अनुग्रह करना तो यही होता कि उन्हें पुनः उनके पद पर रख दिया जाता। किन्तु क्या ऐसे दुर्व्यसनी और शासन के अयोग्य व्यक्तियो को उनके पदो पर पुनः नियुक्त करना साम्राज्य की जड, और हस्तिसेना एवं अश्वसेना को कमजोर करना न होता। हिगुरात और बलगुप्त तो बड़े लोभी प्रकृति के हैं; उन्हें तो सारा राज्य देकर भी प्रसन्न नही किया जा सकता तो उनके ऊपर कैसा अनुग्रह ? राजसेन और भागुरायण जो अपने धन और प्राणनाश का भय रखते हैं उन पर भला अनुग्रह का कहाँ अवसर, इसी प्रकार लोहिताक्ष और विजयवर्मा है जिन्हें, अपने कुटुम्बियो की उन्नति से ईर्ष्या है और जिनके अभिमान की सीमा नहीं। वे किस प्रकार के अनुग्रह से प्रसन्न किए जा सकते। इसलिए तो पूर्व पक्ष (अनुग्रह की बात) समाप्त हो गई। अब रहा निग्रह का पक्ष जिसे छोड़ देना इसलिए उचित समझा गया कि नन्द का ऐश्वर्य हस्तगत करने वाले हम लोगो के द्वारा यदि नाम-मात्र को भी साथ देने वाले प्रमुख राजसेवको को कठोर दण्ड दे देकर पीड़ित किया जाय तो नन्दकुल से प्रेम रखने वाली प्रजा हम पर कैसे विश्वास करेंगी। इस प्रकार हमारा भृत्यवर्ग जब उसका साथ दे रहा है और वह (मलयकेतु) राक्षस की शिक्षा सुनने में अनुरक्त है और अपने पिता के मरने के कारण अत्यन्त क्रुद्ध महती सेना से युक्त मलयकेतु हमारे ऊपर आक्रमण करने को उद्यत है तो यह उत्सव का समय नही है बल्कि सेना तैयार करने का समय है।

*King*—If the reason of the disaffection of these persons was known, why did your Nobleself not try to remove it ?

*Chanakya*—Vrishala, that could not be done

*King*—Was it due to inability or there was some motive behind it

*Chanakya*—How could it be due to incapacity? There was some motive behind it

*King*—I wish to hear the motive.

*Chanakya*—Listen and learn There is two-fold remedy for the dissatisfied officers—reward and punishment Re-appointment to their respective posts would have been the only reconciliation of Bhadrabhatta and Purushdatta, who were dismissed from their offices Re-instating such people as are inattentive to their work and are engaged in bad pursuits would ruin the whole of our cavalry and elephant force, the very root of the kingdom As reagrds Hingurata and Balagupta, they cannot be satisfied even by giving the whole kingdom, how then, conciliation can be possible There is no room for conciliation to Rajsen and Bhagurayan, who are afraid of their life and wealth What kind of favour will please Rohitaksha and Vijayavarman who are very proud and are unable to tolerate their king Therefore the first remedy of conciliation was abandoned The last too, indeed, has been out of consideration, because we have acquired the fortune of Nandas recently and if we inflict severe punishment on high officials who made common cause with us, we shall, for ever, become objects of distrust to such subjects as are attached to the family of Nanda Thus, following the advice of Rakshas and showing favour to our servants in this manner, Malayaketu, the son of Parvataka, enraged by the murder of his father, is prepared to attack us with a huge army of Mlechhas This is the time for exertion and not festivities and the forts have to be repaired, so there is no need of Kaumudi festival and hence it was forbidden

**संस्कृत व्याख्या**—एवम् अनेन प्रकारेण परिज्ञातापरागहेतुषु परिज्ञाता अपरागाणाम् विरक्तीनाम् हेतव कारणानि येषा तासु क्षिप्रम् एव सद्य एव कस्मान्न प्रतिविहितम् प्रतीकार कृत न पारितम् उचितम् प्रतिविधातुम् प्रतिकर्तुम्। किम् अबलात् शक्तेरभावात् वा प्रयोजनापेक्षया प्रयोजनविशेषमुद्दिश्य कथमकौशलम् भविष्यति प्रयोजनापेक्षया एव असामर्थ्यात् न अपि प्रयोजनविशेषेण एव, अवधार्यताम् विचार्यता विरक्ताना रागरहिताना प्रकृतीना प्रजानाम् द्विविधम् द्विप्रकारम् प्रतिविधानम् प्रतीकार । अनुग्रह कृपा निग्रह दण्ड आक्षिप्ताधिकारयो पदच्युतयो अधिकारारोपणम् एव पदे स्थापनमेव व्यसनयोगात् स्त्रीमद्यमृगयासक्तिदोषात् अनभियुक्तेषु अयोग्येषु अवसादयेत् विनाशयेत्, अत्यन्तलुब्धप्रकृतिकयो अतिलोभयुक्तयो सकलराज्यप्रदानेनापि सम्पूर्णराज्यसमर्पणेनापि अपरितुष्यतो

सन्तोषम् न गच्छतो । परिहिन पूर्व पक्ष अनुग्रह त्यक्त । उत्तरेऽपि खलु निग्रहेऽपि अचिरादधिगतनन्दैश्वर्या अवहुकालात् अधिगतम् प्राप्त नन्दैश्वर्यं नन्दराज्य यै तादृशा वयम् महोत्थायिनम् अस्माभि मह एकात्मनया उत्थायिन कृतोदय नन्दराज्यस्य प्रधानपुरुषवर्गम् मुख्याधिकारिणम् उग्रेण कठोरेण दण्डेन निग्रहेण पीडयन्त क्लेश ददन नन्दकुलानुरक्तानाम् नन्दवशेन सह प्रीति कुर्वताम् प्रकृतीना प्रजानाम् अविश्वासा अप्रीतिपात्रम् । अनुगृहीतास्मद्भृत्यपक्षः अनुगृहीत अनुकम्पित अस्मद्भृत्यपक्ष अस्मत्सेवकवर्ग येन तादृश राक्षसोपदेशश्रवणप्रवण राक्षसोपदेशानुरक्त महीयसा महता म्लेच्छबलेन म्लेच्छसेनया परिवृत युक्त पितृवधामर्षी जनकवधक्रुद्ध पर्वतकपुत्र पर्वतकसुत मलयकेतु. अस्मान् अभियोक्तुम् पराभवितुम् उद्यत तत्पर स. अयम् व्यायामकाल सैन्यसंग्रहकाल नोत्सवकाल ननु कौमुदीमहोत्सवसमय । अत अस्मात् कारणात् दुर्गसंस्कारे सैन्यएकत्रीकरणे आरब्धव्ये प्रक्रमितव्ये कौमुदीमहोत्सवेन किम् कौमुदीमहोत्सवस्य का आवश्यकता । इति अस्माद्धेतो महोत्सवः प्रतिषिद्धः निवारित ।

**टिप्पणी**

(१) **परिज्ञातापरागहेतुषु**—विरक्ति का कारण मालूम हो जाने पर। (२) **न पारितम्**—उचित नही था। (३) **अकौशलात्**—असमर्थता के कारण अथवा योग्यता न होने के कारण। (४) **अप्रतिविधानप्रयोजनम्**—उपाय न करने का प्रयोजन। (५) **श्रूयतामवधार्यताम्**—सुनो और ध्यान मे रक्खो। "श्रूयताम् धर्मसर्वस्व श्रुत्वा चाप्यवधार्यताम्"। (६) **प्रतिविधानम्**—उपाय। प्रति+वि+धा+ल्युट्। (७) **आक्षिप्ताधिकारयोः**—अपने अधिकार से च्युत किए गए लोग। (८) **अतिलुब्धप्रकृतिकयो**—अति लोभी स्वभाव वालो का। (९) **धनप्रणाशभीतयो**—राजसेन अपने धन के नष्ट हो जाने के भय से इसलिए आक्रान्त था कि शत्रु प्रबल है। कही वह चन्द्रगुप्त को जीतकर हमारा भी धन न छीन ले। भागुरायण को यह भय था कि 'मैने पर्वतक को चाणक्य ने मरवाया है—यह बात फैला दी है और मलयकेतु को भी डराकर भगा दिया है, अत. चन्द्रगुप्त मुझे मरवा देगा'। (१०) **पूर्वपक्ष**—अनुग्रह करना। (११) **अचिरादधिगतनन्दैश्वर्या**—थोडे दिनो मे ही जिन्होने नन्द का ऐश्वर्य प्राप्त किया। (१२) **सहोत्थायिनम्**—अपना साथ देने वाले। (१३) **अनुगृहीतास्मद्भृत्य-**

उद्गिरन्त्य मदीया वारणघटा विकीर्णसलिला मेघमाला विंध्यमिव नगर रोत्स्यन्ति ।।१७।।

**हिन्दी अनुवाद—गंभीर गर्जन करने वाली, मद-जल से मिश्रित जलकण-राशि की वर्षा करने वाली, मेरे हाथियो की सेना नगर ( पाटलिपुत्र ) को उसी प्रकार घेर लेगी जैसे कि मूसलाधार पानी बरसाती जलाप्लावन करती घनघटायें विन्ध्याचल को घेर लेती हैं।**

**(भागुरायण के साथ मलयकेतु बाहर चला जाता है)**

My cloud-like elephants, with deep roar and emitting, like a torrential downpour, sprays mixed with their ichoral fluid, will besiege the city, as a row of clouds that is raining water and whose cry is its deep roar, invests the Vindhya mountain

*(Malayaketu goes out with Bhagurayan)*

**सस्कृतव्याख्या**—मदीया मामकीना गम्भीरगर्जितरवा गम्भीरा गर्जित-रवा गर्जध्वनयो येषा तथाविधा स्वमदाम्बुमिश्रम् शीकरम् निजमदजलमिश्रित जलकणौघमासारवर्षमिव धारासम्पातमिव उद्गिरन्त्य उद्वमन्त्य वारणघटा गजपङ्क्तय विकीर्णसलिला विक्षिप्तजला मेघमाला घनघटा विन्ध्यम् इव तदाख्यगिरिम् रोत्स्यन्ति आवरिष्यन्ति समन्तात्। परिवृत्त्यापरोधवैशसेन पीड-यिष्यन्तीति भाव ।

टिप्पणी

(१) **वारणघटाः**—हाथियो की पङक्तियाँ। (२) **उद्गिरन्त्यः**—वमन करती हुई। उद–गॄ–शतृ। हाथियो का यह स्वभाव होता है कि वे अपनी सूँड से जल के कणो को श्वासवायु के साथ बाहर निकालते रहते है। उनकी यह क्रिया उस समय बढ जाती है जब वे जल पिये होते है। श्लोक १६ मे शोण के जल को हाथियो के द्वारा पीने की चर्चा आ चुकी है। (३) **आसारवर्षम् इव**—मूसलाधार जल वृष्टि के समान। यहाँ पर पूर्णोपमा अलकार है और वसन्त-तिलका छन्द है।

**राक्षसः—कः कोऽत्र भोः ?**

**पुरुषः—(प्रविश्य) आणवेदु अमच्चो। (आज्ञापयत्व-मात्यः ।)**

**राक्षसः—प्रियंवदक ! ज्ञायतां सांवत्सरिकाणां द्वारि कस्तिष्ठति ।**

प्रियंवदकः—जं अमच्चो आणबेदि। (इति निष्क्रम्य क्षपणकं दृष्ट्वा पुनः प्रविश्य च) अमच्च! एसो क्खु संवत्सरिओ क्खबणओ। (यदमात्य आज्ञापयति। अमात्य! एष खलु सांवत्सरिकः क्षपणकः।)

राक्षसः—(स्वगतमनिमित्तं सूचयित्वा) कथं प्रथममेव क्षपणकदर्शनम्?

प्रियंवदकः—जीवसिद्धो। (जीवसिद्धिः।)

राक्षसः—(प्रकाशम्) अबीभत्सदर्शनं कृत्वा प्रवेशय।

प्रियंवदकः—जं अमच्चो आणबेदि। (यदमात्य आज्ञापयति।) (इति निष्क्रान्तः।)

(ततः प्रविशति क्षपणकः।)

हिन्दी अनुवाद—राक्षस—यहाँ कोई है जो?

पुरुष—(प्रवेश करके) अमात्य आज्ञा दें।

राक्षस—प्रियवदक, मालूम करो कि दरवाजे पर ज्योतिषियो में कौन है?

प्रियवदक—जो अमात्य की आज्ञा (बाहर जाकर क्षपणक को देखकर फिर से प्रवेश कर) अमात्य, ज्योतिषी क्षपणक यहाँ पर है।

राक्षस—(मन मे, अशकुन सूचित करके) अरे यह क्या, पहले ही क्षपणक का दर्शन हुआ।

प्रियवदक—जीवसिद्धि।

राक्षस—(प्रकट) निन्दित वेष से रहित करके भीतर ले आओ।

प्रियवदक—जैसी अमात्य की आज्ञा। (बाहर जाता है)

(तब क्षपणक प्रवेश करता है)

*Rakshasa*—Who is here, Ho, why?

*Servant* (*Entering*)—Let Minister order

*Rakshasa*—Priyamvadaka, find out which of the astrologers is at the door

*Priyamvadaka*—As the Minister orders (*Goes out and seeing Kshapanaka, re-enters*) Minister it is Kshapanaka

*Rakshasa*—(*Acting the presentation of a bad omen-to himself*) Oh, a Kshapanaka is seen at the very out set

*Priyamvadaka*—Jivasiddhi.

*Rakshasa* (*Aloud*)—Let him come in making him stripped of his hateful garment

*Priyamvadaka*—As the Minister orders (*Goes out*)
(*Enters the Kshapanaka*)

**क्षपणकः—**

**सासणमलिहन्ताणं प्पडिवज्जह मोहवाहिवेज्जाणं ।**
**जे पढममेत्तकडुअं पच्छा पत्थं उबदिसन्ति ।।१८।।**
**(शासनमर्हतां प्रतिपद्यध्वं मोहव्याधिवैद्यानाम् ।**
**ये प्रथममात्रकटुकं पश्चात् पथ्यमुपदिशन्ति ।।१८।।)**

**अन्वय**—मोहव्याधिवैद्यानाम् अर्हता शासन प्रतिपद्यध्वम् ये प्रथममात्र-कटुक पश्चात् पथ्यम् उपदिशन्ति ।।

**हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—मोहरूपी रोग के वैद्य जैन संन्यासियों के उपदेश का पालन करो जो ऐसे उपदेश करते हैं जो कि पहले तो कटु होता है पर पीछे लाभकारी होता है ।**

*Kshapanaka*—Follow the advice of Arhats, who are the curers of the sickness of delusion, whose advice is bitter in the beginning but wholesome in the end

**संस्कृतव्याख्या**—मोहव्याधिवैद्यानाम् मोह अज्ञानम् एव व्याधि रोग तस्य ये वैद्या चिकित्सका तेषाम् अर्हताम् जैनसन्यासिनाम् शासनम् शिक्षाम् प्रतिपद्यध्वम् प्रतिपालयत ये सन्यासिन प्रथममात्रकटुकम् आदावेव तिक्तम् । पश्चात् परिणामे पथ्यम् हितम् उपदिशन्ति कथयन्ति ।

**टिप्पणी**

(१) **क्षपणकः· · ·जीवसिद्धि**—यहाँ 'क्षपणक' सुनकर राक्षस को अरुचि हुई, क्योकि यात्राकाल मे क्षपणक का दर्शन अशुभसूचक है। किन्तु 'जीवसिद्धि' सुनकर राक्षस ने उसे भीतर आने की अनुमति दे दी। क्योकि यह शब्द शुभार्थक है और जीवसिद्धि राक्षस का प्रिय पात्र भी बना हुआ है। (२) **सांवत्सरिकाणाम्**—ज्योतिषियो (मे), दैवज्ञानाम्। (२) **अबीभत्सदर्शनम्**—घृणित वेष से रहित। अर्थात् सौम्य वेष से युक्त करके भीतर ले आओ। (३) **अनिमित्तम्**—अशकुन। (४) **प्रथममात्रकटुकम्**—पहले ही कडुआ परन्तु (बाद मे पथ्य यानी हितकारी)। यहाँ आर्या छन्द है और अप्रस्तुतप्रशंसा तथा रूपक अलकार है।

(उपसृत्य) धम्मलाहो साबका! भोदु। (धर्मलाभ उपासक! भवतु।)

राक्षसः—भदन्त! निरूप्यतां तावदस्मत्प्रस्थानयोग्य-दिवसः।

क्षपणकः—(नाट्येन चिन्तयित्वा) साबका! णिलूविदे मुहुत्ते। आ मज्झणादो णिब्बुत्तसत्तसकला सोहणा तिही संपुणचन्दा पुण्णमासी तुह्माणं उत्तलाए दिसाए दक्खिणां दिसं प्पत्थिदाणं दक्षिणदुबालिओ णक्खत्तओ। (उपासक! निरूपितो मुहूर्तः। आ मध्याह्नात् निवृत्तसप्तशकला शोभना तिथिः सम्पूर्णचन्द्रा पौर्णमासी, युष्माकमुत्तरस्या दिशो दक्षिणां दिशं प्रस्थितानां दक्षिणद्वारिकं नक्षत्रम्।)

हिन्दी अनुवाद—(पास जाकर) उपासक! धर्म का लाभ करो।

राक्षस—भिक्षु, हमारे प्रस्थान योग्य मुहूर्त्त को बताइए।

क्षपणक—(सोचने का अभिनय करते हुए) उपासक! मुहूर्त विचार लिया गया। मध्याह्न काल से सम्पूर्ण चन्द्रमा वाली तिथि हो रही है बड़ी शोभन और सप्तमी के अंश से रहित है और उत्तर की ओर से दक्षिण प्रस्थान करते हुए आप का नक्षत्र भी दक्षिणवर्त्ती है।

(*Approaching*) May your religion increase

*Rakshasa*—Mendicant, tell me a day for our march

*Kshapanaka* (*Acts thinking*)—Well believer, the full moon day with complete moon, which is auspicious from mid-day, with the seventh Karana over, is selected by me The नक्षत्र too is favourable for you to proceed from north to south.

अबि अ—(अपि च—)

अत्थाहिमुहे सूले, उदिदे संपुण्णमण्डले चन्दे।
गमणं बुहस्स लग्गे, उदिदत्थमिदे केदुम्मि ॥१९॥
(अस्ताभिमुखे शूरे, उदिते सम्पूर्णमण्डले चन्द्रे।
गमनं बुधस्य लग्ने, उदितास्तमिते च केतौ ॥१९॥)

अन्वय—शूरे अस्ताभिमुखे सम्पूर्णमण्डले चन्द्रे उदिते केतौ च उदितास्तमिते बुधस्य लग्ने गमनम् ॥१९॥

**हिन्दी अनुवाद**—और भी—सूर्य के अस्ताचल पर जाने पर और पूर्ण मण्डल वाले चन्द्रमा के उदय होने पर और जब केतु उदय होकर अस्त हो जाय तब बुध के लग्न में गमन करना उत्तम है। यह श्लोक द्व्यर्थक है—पक्षान्तर में इसका अर्थ होगा बलवान् (राक्षस) के विनाश होने पर सम्पूर्ण राष्ट्र वाले चन्द्रगुप्त के उत्थान होने पर और मलयकेतु के उत्थान के साथ ही पतन होने पर चाणक्य के सम्पर्क में जाना ठीक है।

It is auspicious to march in the Buddha Lagna, when the sun is about to set and the moon has arisen with the whole of her curb and the Ketu has appeared and (then) disappeared

**संस्कृत व्याख्या**—शूरे रवौ अस्ताभिमुखे अस्ताचल गच्छति सम्पूर्णमण्डले पूर्णविम्बे चन्द्रे सहस्रांशौ उदिते प्रकटिने केतौ उदितास्तमिते आविर्भूय तिरोभूते सति बुधस्य लग्नौ कन्यालग्ने इत्यर्थ गमनम् यात्रा कार्या व्यङ्ग्यार्थस्तु—शरे भवति राक्षसे अस्ताभिमुखे मौर्ये साचिव्यस्वयग्राहसत्वरे सभूते सति चन्द्रे चन्द्रगुप्ते वशीकृतसर्वराजमण्डले भूते सति बुधस्य कौटिल्यस्य सम्बन्धे (लग्ने) केतौ मलयकेतौ उदितास्तमिते गमन समीचीनम्।

**टिप्पणी**

(१) **भदन्त**—बौद्धसन्यासी। भन्द्+झच् कर्तरि, झस्य अन्तादेश। अथवा भदन्त ज्योतिषी को कहते है। भानि नक्षत्राणि दन्ता अस्य इति भदन्त। (२) **सावका**—विश्वास करने वाले, सुनने वाले श्रोतार। (३) **आमध्याह्नात्**—दोपहर से प्रारम्भ होकर 'आ' के योग मे पञ्चमी होती है। (४) **निवृत्तसप्तशकला**—सप्तमी तिथि का अश जिसमे भद्रा होती है बीतने पर। (५) **उत्तरस्याः**—उत्तर मे अपादाने पञ्चमी है। (६) **उदितास्तमिते केतौ**—केतु के उदय होकर अस्त होने पर। राहु और केतु का शरीर एक ही है। सिर भाग को राहु कहते हैं और पुच्छ भाग को केतु। सिर जब उदित होता है तब पुच्छ अस्त होता है और पुच्छ भाग के उदित होने पर सिर अस्त होता है। इसीलिए उदितास्तमिते केतौ कहा है। यहाँ आर्या छन्द तथा श्लेष अलकार है।

**राक्षसः—भदन्त! तिथिरेव तावन्न शुध्यति।**

**क्षपणकः—सावका! (उपासक!)—**

**एक्कगुणा होइ तिही चउग्गुणे होइ णक्खत्ते।**
**चउसत्तिगुणे लग्गे एसे जोइसतन्तसिद्धं ते ॥२०॥**

**(एकगुणा भवति तिथिश्चतुर्गुणं भवति नक्षत्रम् ।**
**चतुःषष्टिगुणं लग्नमेतद्दृश्यते ज्यौतिषतन्त्रसिद्धान्ते ।।२०।।)**

**अन्वय**—ज्यौतिपतन्त्रसिद्धान्ते एतत् दृश्यते (यत्) तिथि एकगुणा भवति नक्षत्र चतुर्गुण भवति, लग्न चतुःषष्टिगुण (भवति) ।।२०।।

**हिन्दी अनुवाद—राक्षस—भदन्त, पहले तो तिथि ही नही शुद्ध है।**
**क्षपणक—उपासक ज्योतिष शास्त्र के सिद्धान्त पर देखा गया है कि तिथि एक गुना फल देती है नक्षत्र का फल चौगुना होता है और लग्न का फल चौंसठ गुना होता है।**

*Rakshasa*—Mendicant, first of all the date (or day) is not auspicious

*Kshapanaka*—Well believer, according to the principle of Astrology the day is a single measure, mansion is fourfold and the Lagna is sixtyfour fold

**सस्कृत व्याख्या**—ज्योतिषतन्त्रसिद्धान्ते एतत् इदम् दृश्यते अवलोक्यते यत् तिथि एकगुणा फलदायिनी भवति नक्षत्र चतुर्गुणम् फलद भवति लग्न चतु-षष्टिगुण फलद भवति।

**टिप्पणी**

**तिथिरेव न शुध्यति**—यहाँ राक्षस कहना चाहता है कि पहले तो तिथि ही हमारी यात्रा के लिए उपयुक्त नही है, नक्षत्र आदि की बात तो दूर रही। क्योकि पूर्णिमा को यात्रा करना वर्जित है—'विनाशदाथ पूर्णिमा यश क्षय करोत्यमा'।

**ता। लग्गे होइ सुलग्गे कूलग्गहं पलिहलिज्जासु ।**
**पाविहि दीहं लाहं चन्दस्य बलेण गच्छन्ते ।।२१।।**
**(तस्मात्। लग्नं भवति सुलग्नं क्रूरग्रहं परिहर आशु ।**
**प्राप्नुहि दीर्घं लाभं चन्द्रस्य बलेन गच्छन् ।।२१।।)**

**अन्वय**—आशु क्रूरग्रहम् परिहर, लग्न सुलग्न भवति, चन्द्रस्य बले गच्छन् दीर्घं लाभ प्राप्नुहि ।।२१।।

**हिन्दी अनुवाद—हीन लग्न भी शुभ हो जाती है, शीघ्र ही क्रूरग्रह को छोड़ दो (अर्थात् यदि क्रूरग्रह से सम्बन्ध न रहेगा तो अशुभ लग्न भी शुभ होती है)**

चन्द्रमा के बल से जाते हुए तुम चिरस्थायी सिद्धि प्राप्त करो। इसका दूसरा अर्थ भी है—हे राक्षस! हठ छोड दो चन्द्रगुप्त की सेना में जाते हुए (तुम) लाभ प्राप्त करो। ऐसा करने से अशुभ लग्न भी शुभ फल देगी।

• Give up the Kruigrah soon, even a bad Lagna (touch) will become auspicious Marching on the strength of the moon you will attain lasting success

संस्कृत व्याख्या—आशु शीघ्र क्रूरग्रह नीचग्रहसम्बन्ध त्यज चन्द्रस्य बलेन गच्छन् चन्द्रसवशेन प्रस्थानुकाम त्वम् दीर्घ लाभम् प्राप्नुहि यदि एतत् करिष्यसि तदा लग्न हीनमपि सुलग्न फलदायक भविष्यति।

टिप्पणी

लग्नं भवति सुलग्नम्—अशुभ लग्न भी यदि बुध से अधिष्ठित हो तो शुभ हो जाता है। यहाँ श्लेष अलकार है।

राक्षसः—भदन्त! अपरैः सांवत्सरिकैः सार्धं संवाद्यताम्।

क्षपणकः—संबादेहु साबके। अहं णिअं गेहं गमिस्सं। (संवादयतु उपासकः। अहं निजं गेहं गमिष्यामि।)

राक्षसः—न खलु कुपितो भदन्तः?

क्षपणकः—ण कुबिदे तुह्माणं भदन्ते। (न कुपितो युष्माकं भदन्तः।)

राक्षसः—कस्तर्हि?

क्षपणकः—भअबं कअन्तो। जेण अत्तणो पक्खं उज्झिअ परपक्खं प्पमाणीकलेसि। (भगवान कृतान्तः। येन आत्मनः पक्षमुज्झित्वा परपक्षं प्रमाणीकरोषि।) (इति निष्क्रान्तः क्षपणकः।)

राक्षसः—प्रियंवदक! ज्ञायतां का वेला वर्तत इति।

प्रियंवदकः—जं अमच्चो आणबेदि। (यदमात्य आज्ञापयति।) (इति निष्क्रम्य पुनः प्रविश्य च) अत्थाहिलासी भअबं सुले। (अस्ताभिलाषी भगवान् सूर्यः)।

हिन्दी अनुवाद—राक्षस—भदन्त, अन्य ज्योतिषियों से भी इस पर राय ले लें।

क्षपणक—उपासक, आप सलाह लेते रहे। मै तो अपने घर जाऊँगा।

राक्षस—क्या भदन्त अप्रसन्न हो गये ?

क्षपणक—आप के भदन्त अप्रसन्न नही हैं।

राक्षस—तब कौन ?

क्षपणक—भगवान् यमराज (अप्रसन्न है) जो कि अपना पक्ष त्याग कर शत्रुपक्ष ग्रहण कर रहे हो। (क्षपणक चला जाता है)

राक्षस—प्रियंवदक, मालूम करो, क्या समय है।

प्रियवदक—जैसी अमात्य की आज्ञा (बाहर जाकर पुनः प्रवेश कर) भगवान् सूर्य अब अस्ताचल पर जाने वाले हैं।

*Rakshasa*—Mendicant, let other astrologeis be also consulted

*Kshapanaka*—Let believer consult, I will go home

*Rakshasa*—Is mendicant angry ?

*Kshapanaka*—Your mendicant is not angry

*Rakshasa*—Who then ?

*Kshapanaka*—The God of Death Because you are accepting others as guide and avoiding your own men (*Exit Kshapanaka*)

*Rakshasa*—Priyamvadak, see what the time is

*Priyamvadaka*—As the Minister commands (*Going out and re-entering*) The sun desires to set

**राक्षसः—(आसनादुत्थाय विलोक्य च) अये ! अस्ताभिलाषी भगवान् सहस्रदीधितिः। सम्प्रति हि—**

**आविर्भूतानुरागाः क्षणमुदयगिरेरुज्जिहानस्य भानोः**
**पत्रच्छायैः पुरस्तादुपवनतरवो दूरमाश्वेव गत्वा।**
**एते तस्मिन्निवृत्ताः पुनरपरककुप्प्रान्तपर्यस्तबिम्बे**
**प्रायो भृत्यास्त्यजन्ति प्रचलितविभवं स्वामिनं सेवमानाः॥२२॥**

**(इति निष्क्रान्ताः सर्वे।)**

**॥ इति चतुर्थोऽङ्कः ॥**

अन्वय—एते उपवनतरव क्षणम् आविर्भूतानुरागा उदयगिरे उज्जिहानस्य भानो पुरस्तात् पत्रच्छायै आशु एव दूर गत्वा तस्मिन् अपरककुप्प्रान्तपर्यस्तबिम्बे सम्प्रति पुनर्निवृत्ता हि सेवमाना भृत्या प्रचलितविभवं स्वामिन प्राय. त्यजन्ति।

**हिन्दी अनुवाद—राक्षस—(आसन से उठकर और देखकर) अरे भगवान् सहस्रांशु अस्त होना चाहते हैं। इस समय भगवान् सूर्य के उदय होने पर क्षणभर में जो उपवन के वृक्ष लाल रग के हो गये थे और अपने पत्रों की प्रभूत छाया से दूर तक आगे मानो स्वागत के लिए खडे दिखाई देते थे वे अब सूर्य के पश्चिम दिशा में चले जाने पर लौट आये हैं। (क्योकि) प्रायः सेवा करते हुए भृत्यगण ऐश्वर्यहीन स्वामी को छोड़ देते हैं। (सभी चले जाते हैं)**

**चौथा अङ्क समाप्त**

Rakshasa (*Rising from his seat and looking*)—Aha, the sun wishes to set These garden trees, which for a moment had become red, and with the shades of foliage, had gone in front of the sun, that was moving away from the rising hill, have, indeed, turned back now, when the sun has gone to the other direction (viz the west) Usually the serving servants leave the master whose wealth is gone (*Exit all*) (The fourth Act ends)

**संस्कृत व्याख्या**—एते अमी उपवनतरव आरामपादपा क्षणम् मुहूर्त्तमात्रम् आविर्भूतानुरागा आविर्भूत सञ्जात अनुराग अनुरञ्जनमिति येषा तादृशा प्रीतिरक्तास्सन्त उदयगिरे उदयाचलात् उज्जिहानस्य उदयमानस्य भानो सूर्यस्य पुरस्तात् सूर्याभिमुख पत्रच्छायै छायाबाहुल्येन आशु एव शीघ्रमेव दूर गत्वा सूर्यस्य स्वागताय पुरश्छाया प्रसारयन्त स्थिता इत्यर्थ। तस्मिन् भानौ अपर-ककुप्प्रान्तपर्यस्तविम्बे पश्चिमाशावलम्बिनि सति अस्तोन्मुखे सभूते सम्प्रति अधुना निवृत्ता पृष्ठत अपसृता एव। यावत् प्रताप तावत् पुरस्तात् उपसर्पणम् प्रतापक्षये तु पश्चादपसर्पणम् इति एषा कृतघ्नता। सेवमाना उपचरन्त भृत्या सेवका प्रचलितविभव धनरहित स्वामिन प्राय त्यजन्ति जहति।

**टिप्पणी**

(१) **संवाद्यताम्**—सलाह ले ली जाय। सम्+वद्+णिच्+लोट्। (२) **सवादयतु श्रावक**—श्रावक सलाह ले। इससे प्रतीत होता है कि जब राक्षस ने दूसरे ज्योतिषियो से पूछने के लिए कहा तो क्षपणक रुष्ट हो गया। (३) **कृतान्त**—यमराज। क्षपणक के कहने का भाव यह है कि मै नही कुपित हो रहा हूँ, वल्कि यमराज कुपित है, जो तुम अपने लोगो (चन्द्रगुप्त) को छोड कर शत्रुपक्ष का सहारा ले रहे हो। (४) **अस्ताभिलाषी**—अस्तम् अभिलपितु शीलमस्य इति अस्त+अभि+लष्+णिनि कर्तरि ताच्छील्ये। (५) **आविर्भूतानुरागाः**—लालिमा (अथवा प्रेम) प्रकट किया जिसने। आविर्भूत अनुरागः

येषा ते। सूर्योदय होने पर वृक्ष लाल हो जाते है, क्योकि उन पर सूर्य की छाया पडती है। (६) **उज्जिहानस्य**—चलता हुम्र।, निकलता हुम्रा। उद+हा+शानच्। (७) **पत्रच्छायै**—छाया की बहुलता से। (७) **म्रपरककुप्प्रान्त-पर्यस्तबिम्बे**—दूसरी (पश्चिम) दिशा मे चले जाने पर। जब सूर्य पश्चिम दिशा को चला जाता है तो वृक्षो की छाया भी छोटी हो जाती है उसी को कवि कह रहा है कि क्षीणविभव स्वामी को सेवक लोग छोड देते है। इसमे म्रर्थान्तरन्यास तथा उत्प्रेक्षा म्रलकार म्रौर स्रग्धरा छन्द है।

---

## पञ्चमोऽङ्कः

(ततः प्रविशति लेखमलङ्करणस्थगिकाञ्च मुद्रितामादाय सिद्धार्थकः)

सिद्धार्थकः—ही हीमाणहे ! हीमाणहे ! ! (आश्चर्यम् ! आश्चर्यम् ! ! )

बुद्धिजलणिज्झरेहिं सिच्चन्ती देशकालकलसेहिं ।
दंसइस्सदि कज्जफलं गुरुअं चाणक्कणीदिलदा ।।१।

(बुद्धिजलनिर्झरैः सिच्यमाना देशकालकलसैः ।
दर्शयिष्यति कार्यफलं गुरुकं चाणक्यनीतिलता ।।१।।)

अन्वय—देशकालकलसै बुद्धिजलनिर्झरै सिच्यमाना चाणक्यनीतिलता गुरुक कार्यफल दर्शयिष्यति ।।१।।

हिन्दी अनुवाद—(सिद्धार्थक का राक्षस की मुद्रा से मुद्रित लेख तथा आभूषण वाली पेटी के साथ रगमच पर आगमन) ।

सिद्धार्थक—आश्चर्य, बडा भारी आश्चर्य ।

देशकाल रूपी घडे से (उपयुक्त देश और काल का विचार करके) बुद्धि रूपी जल से सीची गई (बुद्धिपूर्वक विचार करके) चाणक्य की नीतिलता बहुत फल देगी ।

विशेष—इस अङ्क से फलागम संबंधी निर्वहण संधि का आरम्भ होता है । इस श्लोक से यह सूचना दी गई है कि चाणक्य का फैलाया हुआ नीतिजाल अब फलदायक होने वाला है । सिद्धार्थक के पास का पत्र और मुहर वही है जिसे चाणक्य ने उसे सौपा था (अक १ देखिए) और गहनो की पेटी वह है जिसे चाणक्य के कथनानुसार उसने शकटदास से बचाने के पुरस्कार में राक्षस से पाया था तथा उसी के मुहर से अकित कराया था । (अङ्क २) ।

(Now enter Siddharthaka with a sealed letter and a box of ornaments)

*Siddharthaka*—Wonder, wonder The creeper of Chanakya's policy watered by the jug of time and place with a flow of the water of wisdom will give great fruits

**सस्कृत व्याख्या**—देशकालकलसै देशश्च कालश्च देशकालौ तावेव कलसास्सेचनघटा तै बुद्धिजलनिर्झरै बुद्ध्या जलानि इव तेषा निर्झरा प्रवाहा. तै तथाभूतै सिच्यमाना आर्द्रीक्रियमाणा चाणक्यनीतिलतिका चाणक्यस्य नीतिः एव लतिका इति चाणक्यनीतिलतिका गुरुक महत् फल परिणाम दर्शयिष्यति लोकेभ्य प्रकटीकरिष्यति ।

**टिप्पणी**

(१) **अलंकरणस्थगिकाम्**—गहनो की पेटी को। अलकरणाना स्थगिका इति (ष० तत्पु०)। स्थग्+णिच्+अच् कर्तरि=स्थग स एव स्थगक स्वार्थे कन्—स्त्रिया स्थगिका। (२) **कार्यफलम्**—चाणक्य ने राक्षस को वश मे करने के लिए ही चारो ओर अपनी नीति का जाल बिछा रखा है। राक्षस का चाणक्य के वश मे हो जाना ही कार्यरूप फल है। यहाँ रूपक अलकार तथा आर्या छन्द है।

**गहीदो गए अज्जचाणक्केण पढमलेहिदो लेहो, अमच्चरक्खसस्स मुद्दालंच्छिदो। तस्स ज्जेव्व मुद्दालंच्छिदा इअं आहरणपेड़िआ। चलिदेह्मि किल पाड़लिउत्तं, ता जाव गच्छह्मि। (परिक्रम्यावलोक्य च) कहं क्खवणओ आअच्छदि? जाव मे असउणभूदं इमस्स दंसणं, ता आदित्तदंसणेण पडिहणामि। (गृहीतो मयाऽऽर्यचाणक्येन प्रथमलेखितो लेखः; अमात्यराक्षसस्य मुद्रालाञ्छितः। तस्यैव मुद्रालाञ्छितेयमाभरणपेटिका। चलितोऽस्मि किल पाटलिपुत्रं, तद्यावत् गच्छामि। कथं क्षपणक आगच्छति? यावन्मेऽशकुनभूतमस्य दर्शनं, तस्मादादित्यदर्शनेन प्रतिहन्मि।)**

**हिन्दी अनुवाद**—आर्य चाणक्य द्वारा लिखवाया गया वह लेख जिस पर अमात्य राक्षस की मुहर लगी है मैंने पहले ही से ले लिया है। उसी की मुद्रा से मुद्रित यह गहनो की पिटारी है। पाटलिपुत्र के लिए अब चलूँ। अब चल ही दिया जाय। (चलकर और देखकर) अरे, यह क्षपणक आ रहा है। इसका दर्शन तो अशकुन है अतः सूर्य का दर्शन करके इस अशकुन का फल मिटा दूँ।

I have taken with me this letter previously caused to be written by Noble Chanakya and stamped with the seal of

Minister Rakshas This box of ornaments is also sealed with the same seal I have started for Pataliputra, now I (must) go (*Going round and seeing*) Oh, how is it that a Kshapanaka (mendicant) is seen His sight is inauspicious to me, so I shall remove the inauspiciousness by looking at the sun.

**टिप्पणी**

(१) **प्रथमलेखितः**—चाणक्य ने कपटपूर्वक इस लेख को सिद्धार्थक के हाथो भेजकर शकटदास से लिखवाया था। इसका प्रसग प्रथम अक मे आ चुका है। (२) कही **यावन्मे—प्रतिहन्मि** के स्थान पर यह पाठ है "यावदस्य अशकुनभूतम् दर्शनम् मम सम्मतमेव तस्मात् न परिहरामि।" इसका अर्थ है कि इस क्षपणक का अमङ्गलकारी दर्शन मुझे अभीष्ट है अत उसका त्याग न करूँगा।

**(ततः प्रविशति क्षपणकः।)**

**क्षपणकः—अलिहन्ताणं प्पणमामो जे दे गंभीलदाए बुद्धिए।**
**लोउत्तलेंहि लोए सिद्धिं मग्गेहि मग्गन्ति ॥२॥**
**(अर्हतां प्रणमामो ये ते गम्भीरतया बुद्धेः।**
**लोकोत्तरैर्लोके सिद्धिं मार्गैर्मार्गयन्ति ॥२॥)**

**अन्वयः**—अर्हतां प्रणमाम, ये ते बुद्धे गम्भीरतया लोके लोकोत्तरै मार्गै सिद्धिं मार्गयन्ति ॥२॥

**हिन्दी अनुवाद—( क्षपणक प्रवेश करता है ) हम बौद्ध संन्यासियों को प्रणाम करते है जो बुद्धि की गंभीरता से संसार में अलौकिक मार्ग से सिद्धि प्राप्त करते है।**

(*Now enter Kshapanaka*) I bow to Arhatas, who, through their sharp intelligence, attain success in this world by means of extraordinary methods

**संस्कृत व्याख्या**—अर्हतां बौद्धभिक्षूणां प्रणमाम नमस्कुर्म ये ते अर्हन्त बुद्धे गम्भीरतया धीरतया लोके ससारे लोकोत्तरै अलौकिकै मार्गै पथिभ्य सिद्धिं सफलता मोक्ष वा मार्गयन्ति अन्वेपयन्ति।

**टिप्पणी**

(१) **अर्हताम्**—बौद्ध भिक्षुओ को। अर्ह् + शतृ=अर्हन्त, तेषाम्। "कर्मण. शेषत्वविवक्षाया" षष्ठी हुई है। (२) **लोकोत्तरैः**—अलौकिक।

लोकानिगा प्रशस्ता नै इत्यर्थ । इस पद्य मे अप्रस्तुत प्रशसा अलकार तथा आर्या छन्द है।

सिद्धार्थकः—भदन्त ! प्पणामि (भदन्त ! प्रणमामि)

क्षपणकः—साअका ! धम्मलाहो ते होदु (सिद्धार्थकं निर्वर्ण्य) साबका ! पत्थाणसमुब्बहणो किदब्बबसाअं बिअदे हिअअं पेक्खामि) (उपासक ! धर्मलाभस्ते भवतु। उपासक ! प्रस्थानसमुद्वहने कृतव्यवसायमिव ते हृदयं पश्यामि।)

सिद्धार्थकः—कहं भदन्तो जाणादि ? (कथं भदन्तो जानाति ?)

क्षपणकः—साबका ! किं एत्थ जाणिदब्बं ? एसो दे मग्गादेसकुसलो सउणो करगदो लेहो अ सूचेदि। (उपासक ! किमत्र ज्ञातव्यम् ? एष ते मार्गादेशकुशलः शकुनः करगतो लेखश्च सूचयति।)

सिद्धार्थकः—जाणिदं भदन्तेण देसन्तलं चलिदोह्मि। ता कधेदु भदन्तो कीदिसो अज्ज दिअसो ? (ज्ञातं भदन्तेन देशान्तरं चलितोऽस्मि। तत कथयतु भदन्तः कीदृशोऽद्य दिवसः ?)

क्षपणकः—(विहस्य) साबका ! मुण्डिअमुण्डो तुमं णक्खत्ताइं पुच्छसि ? (उपासक ! मुण्डितमुण्डस्त्वं नक्षत्राणि पृच्छसि ?)

सिद्धार्थकः—भदन्त ! सम्पदं पि किं जादं ? ता कधेहि, जइ अत्तणो अणुऊलं भविस्सदि, ता गमिस्सं, अण्णधा णिवत्तिस्सं (भदन्त ! साम्प्रतमपि किं जातम् ! तत कथय, यद्यात्मनोऽनुकूलं भवेत्, तदा गमिष्यामि, अन्यथा निवर्त्तिष्ये।)

क्षपणकः—साबकाणं सम्पदं एदस्सिं मलयकेदुकडए अणणुऊलेण बा किं ? अगहीदमुद्देण ण गच्छीअदि।

(उपासकानां साम्प्रतमेतस्मिन् मलयकेतुकटके अनुकूलेनाऽननुकूलेन वा किम्? अगृहीतमुद्रेण न गम्यते।)

सिद्धार्थकः—भदन्त! कहेहि, कुदो क्खु अअं। (भदन्त! कथय, कुतः खल्वयम्?)

हिन्दी अनुवाद—सिद्धार्थक—भदन्त, प्रणाम करता हूँ।

क्षपणक—उपासक, तुम्हे धर्म का लाभ हो (सिद्धार्थक को अच्छी तरह देखकर) मै देख रहा हूँ कि तुम्हारा हृदय यात्रा की तैयारी मे कृतनिश्चय है।

सिद्धार्थक—भदन्त, कैसे जानते है?

क्षपणक—उपासक, इसमे जानने की क्या बात है? तुम्हारे मार्ग की सूचना देने मे निपुण शकुन तथा तुम्हारे हाथ का पत्र यह बता रहा है।

सिद्धार्थक—तो क्या भदन्त ने जान लिया कि मै परदेश जा रहा हूँ। तो भदन्त बतावें कि आज का दिन कैसा है।

क्षपणक—(हँसकर) उपासक, सिर मुडा कर तुम नक्षत्र पूछ रहे हो।

सिद्धार्थक—भदन्त, तो अभी क्या हो गया। बताइए, यदि दिन अपने अनुकूल होगा तो जाऊँगा नही तो लौट जाऊँगा।

क्षपणक—उपासको को इस समय मलयकेतु के कटक मे अनुकूल अथवा प्रतिकूल होने से क्या? बिना मुद्रा के नही जा सकते।

सिद्धार्थक—भदन्त, कहिए, ऐसा क्यो?

*Siddharthaka*—Mendicant, I bow to you

*Kshapanaka*—Well believer, may you attain piety (*Looking at him carefully*) Believer, you seem to be like one whose mind has decided to accomplish a journey

*Siddharthaka*—How does the mendicant know ?

*Kshapanaka*—Believer, what is there to know ? This letter in your hand and the auspiciousness which is the indicator of the way tell this

*Siddharthaka*—Has mendicant known that I am going on a journey Then let the mendicant tell how the day is today

*Kshapanaka* (*Laughing*)—Believer, having got the head shaved already you ask about the stars

*Siddharthaka*—Mendicant, nothing has happened as yet Speak if it is favourable for a journey I may go or I shall return

*Kshapanaka*—What is the use of being favourable or unfavourable at this time in the camp of Malayaketu ? None is allowed to go without a seal

*Siddharthaka*—Mendicant, tell me, how so ?

**टिप्पणी**

(१) **प्रस्थानसमुद्वहने**—यात्रा करने के लिए। (२) **कृतव्यवसायम्**—तैयारी की है जिसने। कृत व्यवसायो येन तम्। (३) **मार्गादेशकुशल**—प्रस्थान करने का विशेष समय। मार्गस्य आदेश, तस्मिन् कुशल। (४) **शकुन**—यात्रा आरम्भ करने के समय मस्तक पर लगाई गई हल्दी-अक्षत आदि कोई वस्तु। (५) **मुण्डितमुण्ड**—मूड मुडाकर नक्षत्र पूछते हो। अर्थात् यात्रा की तैयारी कर अब मुहूर्त पूछते हो। यह तो पहले ही कर लेना था। (६) **साम्प्रतम् किं जातम्**—अभी बिगडा ही क्या है।

**क्षपणकः—साबका! णिसामेहि पढमं दाव एत्थ मलअकेदुकडए लोअस्स अणिबालिअणिक्कमणप्पवेसो आसी। दाणीं इदो पच्चासण्णे कुसुमउरे ण कोबि अमुद्दालंच्छिदो णिक्कमिदुं प्पबिसेदुं वा अणुमोदीअदि। ता जइ भाउराअणस्स मुद्दालंच्छिदोसि, तदो गच्छ बीसत्थो, अण्णाधा णिब्बत्तिअ णिउक्कण्ठं चिट्ठ। मा तुमं गुम्मट्ठाणाधिवेहिं संजमिदकलचलणो राअउलं प्पबेसीअसि। (उपासक! निशमय, प्रथमं तावदत्र मलयकेतुकटके लोकस्यानिवारितनिष्क्रमणप्रवेशावास्ताम्। इदानीमितः प्रत्यासन्ने कुसुमपुरे न कोऽप्यमुद्रालाञ्छितो निष्क्रमितुं प्रवेष्टुं वाऽनुमोद्यते। तद् यदि भागुरायणस्य मुद्रालाञ्छितोऽसि, तदा गच्छ विश्वस्तः, अन्यथा निवृत्य निरुत्कण्ठं तिष्ठ। मा त्वं गुल्मस्थानाधिपैः संयमितकरचरणो राजकुलं प्रवेश्यसे।)**

**सिद्धार्थकः—किं ण आणादि भदन्तो, जधा अमच्चरक्खसस्स केलिअरो अन्तिओ सिद्धत्थओ अहं त्ति? ता अमुद्दालंच्छिदं पि मं णिक्कमन्तं कस्स सत्ती णिबारेदुं? (किं न जानाति भदन्तः, यथा अमात्यराक्षसस्य केलिकरोऽन्तिकः सिद्धार्थकोऽहमिति? तद् अमुद्रालाञ्छितमपि मां निष्क्रामन्तं कस्य शक्तिर्निवारयितुम्?)**

क्षपणकः—साबका ! रक्खसस्स पिसाचस्स बा केलिअरो होहि । णत्थि उण दे अमुद्दालंच्छिदस्स इदो णिक्कमणोबाओ । (उपासक ! राक्षसस्य पिशाचस्य वा केलिकरो भव । नास्ति पुनस्ते अमुद्रालाञ्छितस्येतो निष्क्रमणोपायः ।)

सिद्धार्थकः—भदन्त ! ण कुप्य, भण मे कज्जसिद्धी होदु त्ति (भदन्त ! न कुप्य भण मे कार्यसिद्धिर्भवतु इति ।)

क्षपणकः—साबका ! गच्छ, होदु दे कज्जसिद्धी । अहंपि भागुराअणादो पाडलिउत्तं गन्तुं मुद्दं पडिच्छेमि । (उपासक ! गच्छ, भवतु ते कार्यसिद्धिः । अहमपि भागुरायणात् पाटलिपुत्रं गन्तुं मुद्रां प्रतीच्छामि ।) (इत्युभौ निष्क्रान्तौ ।)

हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—उपासक, सुनो, पहले तो मलयकेतु की सेना में बिना रोकटोक के लोगों का आना-जाना होता था । अब इस समय पाटलिपुत्र के करीब आ जाने पर कोई भी बिना मुद्रा के चिह्न दिखाए नही आ-जा सकता । यदि भागुरायण की मुद्रा से चिह्नित होगे तो बेखटके जा सकते हो अन्यथा लौट जाओ, और उत्कण्ठाहीन होकर रहो । कही ऐसा न हो कि शिविर के रक्षक तुम्हारा हाथ-पैर बाँधकर ( कैदकर ) तुम्हें राजा के दरबार में ले जायें ।

सिद्धार्थक—क्या भदन्त को नही मालूम है कि अमात्य राक्षस के समीप रहने वाला मैं उसका विनोदी सेवक हूँ । तो किसकी शक्ति है कि बिना मुद्रा से चिह्नित होने पर भी मुझको बाहर जाने से रोके ।

क्षपणक—उपासक ! तुम चाहे राक्षस के चाहे पिशाच के निकटवर्ती सेवक रहो, परन्तु बिना मुद्रा-चिह्न के तुम्हारे लिए यहाँ से बाहर जाने का कोई उपाय नही है ।

सिद्धार्थक—भदन्त, अप्रसन्न न हो । कहिए, मेरा काम सफल हो जाय ।

क्षपणक—उपासक ! जाओ, तुम्हारी कार्य-सिद्धि हो जाय । मैं भी भागुरायण से पाटलिपुत्र जाने के लिए मुद्रा की प्रतीक्षा कर रहा हूँ । (दोनो निकल जाते है)

(प्रवेशक समाप्त)

*Kshapanaka*—Listen believer Formerly all were allowed to go out and come in without any check But now as Kusumpura is near, no one is allowed to go in or come out unmarked by a stamp If you are marked with the seal of Bhagurayan, you may proceed on without any fear, otherwise stay without any eagerness, last the guards may tie you by the hands and feet and take you to the royal camp

*Siddharthaka*—Does mendicant not know that I am an attendant of Minister Rakshas So who has the power to stop me from going out even unmarked by a stamp

*Kshapanaka*—Believer, whether you are the attendant of a Rakshas or Pishach, you have no means to go out if you are not marked by a signet

*Siddharthaka*—Mendicant, do not be angry, say that I may succeed in my mission

*Kshapanaka*—Believer go You may succeed in your work I am also waiting for a seal from Bhagurayan to go to Pataliputra

**टिप्पणी**

(१) **निशामय**—सुनो। नि+शम्+णिच्+लोट्। see दुर्गा सप्तसती—'निशामय तदुत्पत्ति विस्तराद्वदतो मम'। (२) **अनिवारितनिष्क्रमणप्रवेशौ**—आना-जाना बिना रोकटोक के होता था। (३) **अमुद्रालाञ्छितः**—विना मुद्रा के चिह्न से चिह्नित। न मुद्रया लाञ्छित इति अमुद्रालाञ्छित (नञ् समास)। (४) **गुल्मस्थानाधिपै**—रखवालो से। (५) **सयमितकरचरण.**—हाथ-पैर बाँधकर, कैद कर। करौ च चरणौ च इति करचरणम् (द्वन्द्व स०) प्राण्यङ्गत्वादेकवद्भाव नपुसकत्व च। सयमित करचरण यस्य स। (६) **केलिकर**—विनोदप्रिय। अन्तिक—समीपवर्ती चाकर। (७) **प्रवेशक**—दो अको के बीच के एक प्रकार के अक को प्रवेशक कहते है। देखिए भूमिका। प्र+विश्+णिच्+ण्वुल् कर्तरि।

**(ततः प्रविशति पुरुषेणानुगम्यमानो भागुरायणः।)**

**भागुरायणः—(आत्मगतम्) अहो! विचित्रतार्यचाणक्यनीतेः। कुतः—**

**मुहुर्लक्ष्योद्भेदा मुहुरधिगमाभावगहना**
**मुहुः सम्पूर्णाङ्गी मुहुरतिकृशा कार्यवशतः।**
**मुहुर्भ्रश्यद्बीजा मुहुरपि बहुप्रापितफले-**
**त्यहो! चित्राकारा नियतिरिव नीतिर्नयविदः ॥३॥**

**अन्वय**—मुहु लक्ष्योद्भेदा, मुहु अधिगमाभावगहना, मुहु सम्पूर्णाङ्गी, मुहु कार्यवशात. अतिकृशा, मुहु भ्रश्यद्बीजा, मुहु बहुप्रापितफला अपि इति अहो नियतिः इव नयविद नीति चित्राकारा ॥३॥

**हिन्दी अनुवाद**—(एक पुरुष के साथ भागुरायण का प्रवेश) भागुरायण—(मन में) अहो (ओह) आर्य चाणक्य की नीति कैसी विचित्र है :—कभी तो ऐसा लगता है कि इसका लक्ष्य प्रकट हो गया है और कभी इतनी गहन हो जाती है कि किसी की बुद्धि मे ही नही आ सकती। कभी-कभी परिपुष्ट अङ्गों वाली और कभी कार्य के अनुरोध से अति क्षीण हो जाती है। कभी ऐसा मालूम पडता है कि वह बीज से नष्ट हो रही है और कभी विविध फलों को देती हुई प्रतीत होती है। इसकी विविधरूपता कैसी विचित्र है। जैसी नियति की चाल बहुरगी, वैसी चाणक्य की कूट चाल बहुरगी।

(*Enter Bhagurayan followed by an attendant*) *Bhaguiayan*—(*To himself*) Oh, the wonderfulness of Noble Chanakya's policy Sometimes it seems that its aim is visible, sometimes it is inscrutable in the absence of trace, sometimes it is full in its part, often subtle on purpose, sometimes it seems that its very basis is disappearing, often again it seems leading to great success Thus like fate is the policy of diplomats of striking character

**संस्कृत व्याख्या**—अहो आश्चर्य महाश्चर्य यन्नयविद नयज्ञाननिधेराचार्य-चाणक्यस्य नीति कूटराजनीति नियतिरिव प्रकृतिशक्तिवैचित्री या चित्रकारा विस्मयजननी मुहु वार वार लक्ष्योद्भेदा लक्ष्य अनुमेय उद्भेद आविर्भाव यस्या तादृशी मुहु वार वार अधिगमाभावगहना अधिगमस्य उपलब्धे अभावात् विग्रहात् अतिगहना दुर्बोधा मुहु सम्पूर्णाङ्गी प्रचितावयवा मुहु कदाचित् कार्यवशत आवश्यकतानुसारम् अतिकृशा अतिक्षीणा मुहु भ्रश्यद्बीजा भ्रश्यन् विनाश गच्छत् बीज कारण यस्या सा तादृशी मुहु वार वार बहुप्रापितफला प्रचुरफलदायिनी अपि इति एव नियति इव भाग्यम् इव नयविद नीति नीतिज्ञस्य नीति चित्राकारा बहुप्रकारा।

## टिप्पणी

(१) **लक्ष्योद्भेदा**—लक्ष्य अनुमेय उद्भेद आविर्भाव यस्या सा। जिसका आविर्भाव समझ मे आने लगता है अर्थात् गूढ चाले कुछ-कुछ प्रकाश मे आने लगती है। भागुरायण जब प्रथम बार पाटलिपुत्र मे आया और मलयकेतु के यहाँ नौकरी करने लगा तब उस समय चाणक्य की सफलता की कुछ-कुछ आशा हो गई कि जो कुछ मलयकेतु को राक्षस समझावेगा उसके विपरीत भागुरायण उसे समझाने का प्रयत्न करेगा। (२) **अधिगमाभावगहना**—कोई फल न होने से गूढ (समझ मे न आने वाली)। अधिगमस्य अभावात् गहना इति।

जब से भागुरायण आदि मलयकेतु की सेवा मे आये तब से बहुत दिनो तक कोई घटना नही घटित हुई। इसी से वह ऐसा कह रहा है कि कभी-कभी ऐसा हो जाता है कि राजनीति का कुछ प्रभाव होता ही नही जान पडता। (३) **सम्पूर्णाङ्गी**—चाणक्य की नीति के सभी अग इस प्रकार है—(१) भद्रभट आदि का मलयकेतु की सेना मे आना, (२) शकटदास का पहुँचना, (३) सिद्धार्थक का राक्षस का प्रिय बनकर उसके पास रहना, (४) सिद्धार्थक को आभूषणो का पुरस्कार मिलना तथा (५) राक्षस के ही पास आभूषणो को रखना। (४) **नश्यद्बीजा**—जिसका बीज नष्ट होता दिखाई पडता है। (५) **बहुप्रापितफला**—बहुत फल देने वाली। इसका तात्पर्य यह है कि भागुरायण ने मलयकेतु के साथ जाकर करभक और राक्षस की बातचीत सुन ली थी जिससे उसे राक्षस और मलयकेतु के बीच फूट डालने का अवसर प्राप्त हुआ। भर्तृहरि ने भी लिखा है—'वाराङ्गनेव नृपनीतिरनेकरूपा'। यहाँ उपमा, काव्यलिग तथा अप्रस्तुतप्रशसा अलकार और शिखरिणी छन्द है।

**(प्रकाशम्) भद्र भासुरक! न मां दूरीभवन्तमिच्छति कुमारः। अतोऽस्मिन्नेवास्थानमण्डपे विन्यस्यतामासनम्।**

**पुरुषः—एदं आसनं, उपबिसदु अज्जो। (एतदासनम्, उपविशत्वार्यः।)**

**भागुरायणः—(उपविश्य) भद्र भासुरक! यः कश्चिन्मुद्रार्थी मां द्रष्टुमिच्छति, स त्वया प्रवेशयितव्यः।**

**पुरुषः—जं अज्जो आणबेदि। (यदार्य आज्ञापयति।)**

**(इति निष्क्रान्तः)**

हिन्दी अनुवाद—(प्रकट) भद्र भासुरक, कुमार नहीं चाहते कि मैं दूर रहूँ। इसलिए इसी सभामण्डप में आसन लगा दो।

पुरुष—यह आसन है, आर्य बैठें।

भागुरायण—(बैठकर) भद्र भासुरक, जो कोई मुद्रा चाहने वाला मुझसे मिलने आवे उसे तुम भीतर लिवा लाना।

पुरुष—जैसी आर्य की आज्ञा। (निकल जाता है)

(*Aloud*) Noble Bhasuraka, the prince does not want to see me go far So let my seat be placed in the pavilion of the court itself.

*Attendant*—This is the seat, let Noble sire sit down

*Bhagurayan* (*Sitting*)—Noble Bhasuraka, whoever, desirous of getting a permit, wants to see me, should be admitted by you

*Attendant*—As Noble Sire commands (*Exit*)

**भागुरायणः—(स्वगतम्) कष्टमेवमप्यस्मासु स्नेहवान् कुमारो मलयकेतुरतिसन्धातव्य इत्यहो दुष्करम्। अथवा—**

**कुले लज्जायाञ्च स्वयशसि च माने च विमुखः**
**शरीरं विक्रीय क्षणिकधनलाभाद्धनवति।**
**तदाज्ञां कुर्वाणो हितमहितमित्येतदधुना**
**विचारातिक्रान्तः किमिति परतन्त्रो विमृशति ॥४॥**

**अन्वयः**—क्षणिकधनलाभात् लज्जाया माने च स्वयशसि च कुले च विमुखः (भूत्वा) धनवति शरीर विक्रीय विचारातिक्रान्त परतन्त्र अधुना तदाज्ञा कुर्वाण. इति हितम् एतत् अहितम् इति कि विमृशति ? ॥४॥

**भागुरायण—(अपने मन में) खेद की बात है मुझसे इस प्रकार स्नेह करने वाले कुमार (मलयकेतु) को भी धोखा दिया जाय। यह बड़ा कठिन तथा आश्चर्यजनक है। अथवा—**

**क्षणिक धन पाने के कारण, लज्जा तथा अपने यश और अपने कुल से भी विमुख होकर धनवान् के हाथ शरीर बेचकर विवेकहीन होकर परतंत्र हुआ और इस समय उस (धनवान्) की आज्ञा पालन करता हुआ मेरे समान व्यक्ति यह क्यों सोचे कि यह हित है और यह अहित है।**

*Bhagurayan* (*To himself*)—Oh, woe, even Prince Malayaketu who is kind to me has to be deceived Alas, this is very difficult and strange Or—

Due to getting transient wealth, regardless of fame, shame, family, and self-respect, having sold the self to the rich, being devoid of self determination, and being the slave of another, why should a person like me think whether this is proper or improper, while carrying out his orders

**संस्कृत व्याख्या**—क्षणिकधनलाभात् अस्थिरसुखसम्पदा प्राप्य लज्जाया माने च कस्माच्चनापि कर्मणोऽपत्रपे स्वयशसि च स्वात्मकीर्तौ च कुले च वंशे च विमुख (भूत्वा) विरक्तीभूत धनवति धनयुक्ते पुरुषे शरीरम् स्वदेह विक्रीय विचारातिक्रान्त विरहितसदसद्विवेक परतत्र पराधीन अधुना इदानी तदाज्ञा

कुर्वाण स्वामिन नियोगमेव निकाम परिपालयन् इति हितम् इति अहितम् कि विमृशनि चिन्तयति।

### टिप्पणी

(१) **आस्थानमण्डपे**—दरवार के मण्डप मे। आ+स्था+ल्युट्। (२) **अतिसघातव्य**—धोखा दिया जाने योग्य। (३) **क्षणिकधनलाभात्**—क्षणिक सम्पत्ति पाने के कारण। (४) **विचारातिक्रान्त**—जो बुरा और भला के विवेक करने से भी वचित है, अर्थात् जो बुरे और भले का विचार करने का अधिकारी नही है (क्योकि उसने अपना शरीर बेच दिया है और वह उस धनी के आश्रित है)। इस श्लोक मे काव्यलिग अलकार तथा शिखरिणी छन्द है।

(ततः प्रविशति प्रतीहार्यनुगतो मलयकेतुः।)

मलयकेतुः—(स्वगतम्) अहो! राक्षसं प्रति मे विकल्पबाहुल्यादाकुला बुद्धिर्न निश्चयमधिगच्छति। कुतः—

भक्त्या नन्दकुलानुरागदृढया नन्दान्वयालम्बिना
किं चाणक्यनिराकृतेन कृतिना मौर्येण सन्धास्यते।
स्थैर्य भक्तिगुणस्य वा विगणयन् किं सत्यसन्धो भवे-
दित्यारूढकुलालचक्रमिव मे चेतश्चिरं भ्राम्यति ॥५॥

**अन्वय**—कृतिना चाणक्यनिराकृतेन नन्दान्वयालम्बिना मौर्येण नन्दकुलानुरागदृढया भक्त्या सन्धास्यते किम्, वा भक्तिगुणस्य स्थैर्यम् विगणयन् सत्यसन्धो भवेत् किम् इति मे चेत आरूढकुलालचक्रम् इव चिर भ्राम्यति ॥५॥

**हिन्दी अनुवाद—(प्रतीहारी के साथ मलयकेतु का प्रवेश)**

**मलयकेतु—(मन में) ओह राक्षस के सम्बन्ध में इतने संशय मन में उठ खडे हुए हैं कि कुछ पता नही चलता कि क्या होगा। क्योकि क्या नन्दवश के दृढ अनुराग से उत्पन्न भक्ति के कारण नन्दवशी चन्द्रगुप्त से, जो चाणक्य से परित्यक्त है, वह (राक्षस) संधि कर लेगा अथवा स्वामिभक्ति ही पर दृढ़ रह कर अंत तक सच्चा रहेगा। (यही बात सोचते हुए) मेरा चित्त कुम्हार के चक्र पर चढ़े हुए के समान चिरकाल से घूम रहा है।**

(Enter Malayaketu followed by the warder)

*Malayaketu* (*To himself*)—Oh, so many doubts have arisen about Rakshas, that I do not reach any certainty about him. For—Due to the devotion from attachment to the family of

Nanda he may join Chandragupta who is abandoned by Chanakya or being loyal he may be true to his promise upto the end Thinking this my mind whirls ceaselessly like one mounted on a potter's wheel

**संस्कृत व्याख्या**—कृतिना कुशलेन चाणक्यनिराकृतेन चाणक्येन परित्यक्तेन नन्दान्वयालम्बिना नन्दवंशपुच्छभूतेन नन्दकुलवर्तिना मौर्येण चन्द्रगुप्तेन नन्दकुलानुरागदृढया नन्दकुले य अनुराग स्नेह तेन दृढा स्थिरा भक्त्या सेवया सधास्यते मयि करिष्यति किम् (माम् च मध्ये समुद्र परित्यक्ष्यति किम्) वा भक्तिगुणस्य स्थैर्यम् भक्ति अनुराग एव गुण तस्य स्थैर्यम् स्थिरताम् विगणयन् विचारयन् सत्यसन्ध सत्यप्रतिज्ञ भवेत् किम् इति अनेन प्रकारेण मे चेत. मन आरूढकुलालचक्रम् आरुढ कुलालचक्रम् कुम्भकारचक्रम् येन तादृशम् इव बहुकाल चिरात् भ्राम्यति सन्देहयुक्त भवति अर्थात् अनिशम् निश्चय न लभते।

**टिप्पणी**

(१) **विकल्पबाहुल्यात्**—अनेक विचारो (सन्देहो) के कारण से। (२) **कृतिना**—बुद्धिमान्। (३) **चाणक्यनिराकृतेन**—चाणक्य से परित्यक्त। यह विशेषण इस बात की ओर सकेत करता है कि चन्द्रगुप्त के यहाँ से चाणक्य के चले जाने के कारण राक्षस मत्री बन जाने की अभिलाषा से चन्द्रगुप्त से सन्धि कर सकता है। चाणक्येन निराकृत इति तेन। (४) **नन्दकुलान्वयालम्बिना**—नन्दकुल से सबध रखने वाला, यह इसलिए कहा कि चन्द्रगुप्त नन्द का ही पुत्र था जो कि शूद्रा माता से पैदा हुआ था। नन्दान्वयम् आलम्बते य स तेन। (५) **नन्दकुलानुरागदृढया भक्त्या**—नन्दकुल से अनुराग होने के कारण दृढ भक्ति से। (६) **सत्यसंधः**—सच्ची प्रतिज्ञा वाला, सत्या सधा प्रतिज्ञा यस्य स। (७) **आरूढकुलालचक्रम्**—कुभार के चाक पर चढे हुए के समान। जैसे कुभार के चक्र पर रक्खी हुई वस्तु घूमती है वैसे ही मेरा मन घूम रहा है। किसी निश्चय पर नही आ रहा है। उत्प्रेक्षा अलकार और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

**(प्रकाशम्) विजये! क्व भागुरायणः!**

**प्रतीहारी—कुमार! एसो क्खु कड़आदो णिक्कमिदुकामाणं मुद्दासंपदाणं अणु चिट्ठति। (कुमार! एष खलु कटकान्निष्क्रमितुकामानां मुद्रासम्प्रदानमधितिष्ठति।)**

मलयकेतुः—विजये! मुहूर्त्तं निभृतपदसञ्चारा भव, यावदस्य पराङ्मुखस्यैव पाणिभ्यां नयने पिदधामि।

प्रतीहारी—जं कुमारो आणबेदि। (यत कुमार आज्ञापयति।)

भासुरकः—(प्रविश्य) अज्ज! एसो क्खु क्खवणओ मुद्दाणिमित्तं अज्जं पेक्खिदुमिच्छदि। (आर्य! एष खलु क्षपणको मुद्रानिमित्तमार्यं प्रेक्षितुमिच्छति।)

भागुरायणः—प्रवेशय।

भासुरकः—जं अज्जो आणबेदि। (यदार्य आज्ञापयति।)

(इति निष्क्रान्तः।)

क्षपणकः—(प्रविश्य) साबकाणं धम्मबिद्धी होदु। (उपासकानां धर्मवृद्धिर्भवतु।)

भागुरायणः—(नाट्येनावलोक्य स्वगतम्) अये! राक्षसस्य मित्रं जीवसिद्धः। (प्रकाशम्) भदन्त! न खलु राक्षसस्य प्रयोजनमेव किञ्चिदुद्दिश्य गम्यते?

हिन्दी अनुवाद—(प्रकट) विजये, भागुरायण कहाँ है?

प्रतीहारी—कटक से बाहर जाने वालो को वे इस समय मुद्रा दे रहे है।

मलयकेतु—विजये, क्षण भर के लिए अपने पैरो की आवाज बन्द कर दो, जब तक मैं इनके बिना जाने इनकी आँखे बन्द कर दूँ।

प्रतीहारी—जैसी कुमार की आज्ञा।

भासुरक—(प्रवेश कर) क्षपणक मुद्रा लेने की इच्छा से आर्य को देखना चाहता है।

भागुरायण—बुलाओ।

भासुरक—जैसी आर्य की आज्ञा (बाहर चला जाता है)।

भासुरक—(प्रवेश कर) उपासकों के धर्म की वृद्धि हो।

भागुरायण—(देखने का अभिनय करके स्वगत) अरे यह तो राक्षस का मित्र जीवसिद्धि है। (प्रकट) भदन्त राक्षस के ही किसी प्रयोजन के उद्देश्य से तो नही जा रहे हो।

(*Aloud*) Vijaya, where is Bhagurayan?

*Warder*—He is at this time issuing pass to those who wish to go out of the camp.

**मलयकेतुः—(स्वगतम्) मम च।**

**भागुरायणः—श्रोतुमिच्छामि।**

**मलयकेतुः—(स्वगतम्) अहमपि।**

हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—(कानो को बन्द कर) पाप शान्त हों, पाप शान्त हो। मैं वहाँ जाऊँगा जहाँ राक्षस या पिशाच का नाम भी न सुना जाता हो।

भागुरायण—मित्र के ऊपर आप का बड़ा भारी क्रोध है। तो राक्षस ने भदन्त का क्या अपराध किया है?

क्षपणक—उपासक, राक्षस ने मेरा कुछ नही बिगाडा, मैं अभागा स्वय अपने काम से लज्जित हूँ।

भागुरायण—भदन्त, तुम मेरे कुतूहल को बढा रहे हो।

मलयकेतु—(स्वगत) मेरा भी।

भागुरायण—सुनना चाहता हूँ।

मलयकेतु—(स्वगत) मैं भी।

*Kshapanaka (Shutting his ears)*—Begone Sin, Begone Sin Believer I will go to that place where even the name of Rakshas or Pishach is not heard

*Bhagurayan*—Mendicant, your anger against your friend is very great What harm has he done to the mendicant

*Kshapanaka*—Believer, Rakshas has done me no harm, I myself am ashamed of my deeds

*Bhagurayan*—Mendicant, you increase my curiosity

*Malayaketu (To himself)*—And mine too

*Bhagurayan*—I wish to hear

*Malayaketu (To himself)*—I too

टिप्पणी

(१) **प्रणयकोपः**—प्रेम के कारण क्रोध, बनावटी कोप, नाज-नखरो से भरा कोप। प्रणयकृत कोप प्रणयकोप (मध्य० स०)। (२) **अपराद्धम्**—अनिष्ट किया। अप+राध्+क्त भावे वा कर्मणि।

**क्षपणकः—साबका! किं एदिणा असुणिदव्बेण सुदेण? (उपासक! किमेतेनाश्रोतव्येन श्रुतेन?)**

**भागुरायणः—भदन्त! यदि रहस्यं, तदा तिष्ठतु।**

**क्षपणकः—साबका! ण हि रहस्सं। (उपासक! न हि रहस्यम्।)**

भागुरायणः—तर्हि कथ्यताम् ।

क्षपणकः—साबका ! णत्थि एदं, तधावि ण कधइस्सं अदिणिसंसं । (उपासक ! नास्तीदं, तथापि न कथयिष्याम्यतिनृशंसम् ।)

भागुरायणः—भदन्त ! अहमपि मुद्रां न दास्यामि ।

क्षपणकः—(स्वगतम्) युक्तमिदानीमर्थिने कथयितुम् । (प्रकाशम्) का गदी ? एसे णिवेदेमि सुणादु साबको । अत्थि दाव हगे अधण्णो पढ़मं पाड़लिउत्ते णिबसमाणो रक्खस्स मित्तत्तणं उबगदे । तहिं अवसले रक्खसेण गूढं बिसकण्णाप्पओअं समुप्पादिअ घादिदे देवे पब्बदीसले । (का गतिः ? एष निवेदयामि शृणोतु उपासकः । अस्ति तावदहमधन्यः प्रथमं पाटलिपुत्रे निवसन् राक्षसस्य मित्रत्वमुपगतः । तस्मिन्नवसरे राक्षसेन गूढं विषकन्याप्रयोगं समुत्पाद्य घातितो देवः पर्वतेश्वरः ।)

मलयकेतुः—(सवाष्पमात्मगतम्) कथं राक्षसेन घातितस्तातो न चाणक्येन ?

भागुरायणः—भदन्त ! ततस्ततः ?

हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—उपासक, उस न सुनने योग्य बात के सुनने से क्या लाभ ?

भागुरायण—यदि गोपनीय हो तो न कहिये ।

क्षपणक—उपासक गोपनीय नही है ।

भागुरायण—तो कहिये ।

क्षपणक—उपासक, यह गोपनीय नही है फिर भी यह कठोर बात है । मै न कहूँगा ।

भागुरायण—भदन्त, तो मै भी मुद्रा (पारपत्र) न दूँगा ।

क्षपणक—(मन में) इस समय इस प्रार्थी को सुनाना उचित होगा । (प्रकट) क्या चारा है, लो बताता हूँ, सुनिये । मै अभागा पाटलिपुत्र में रहता हुआ राक्षस का मित्र बन गया । उसी समय राक्षस ने विषकन्या का प्रयोग करके देव (महाराज) पर्वतेश्वर को मरवा डाला ।

मलयकेतु—(आँसू के साथ मन में) क्या राक्षस ने पिता जी को मरवाया चाणक्य ने नही ?

भागुरायण—भदन्त, तब क्या हुआ ?

*Kshapanaka*—Believer, what is the use of hearing what should not be heard

*Bhaguirayan*—If it is a secret, do not tell

*Kshapanaka*—It is not a secret

*Bhagurayan*—Then tell me

*Kshapanaka*—It is not confidential, yet I shall not relate this cruel event

*Bhagurayan*—Then I too will not give you the passport

*Kshapanaka* (*To himself*)—It is proper that I should tell it at request (*Aloud*) What alternative is there Now I tell, let believer hear it Formerly I, the unlucky one, lived in Pataliputra and befriended Rakshas During that period Parvataka was caused to be killed by Rakshas by devising the means of the poison-girl

*Malayaketu* (*With tears, to himself*)—Oh, was father done to death by Rakshas and not by Chanakya

*Kshapanaka*—Mendicant, what next ?

क्षपणकः—तदो हगे रक्खसस्स मित्तं कदुअ चाणक्कहदएण सणिकालं णअरादो णिव्वासिदो। दाणीं पि रक्खसेण अणेकअकज्जकुसलेण किंपि तादिसं आलहीअदि, जेण हगे जीअलोआदो णिक्कासिज्जेमि। (ततोऽहं राक्षसस्य मित्रं कृत्वा चाणक्यहतकेन सनिकारं नगरान्निर्वासितः। इदानीमपि राक्षसेनानेकाकार्यकुशलेन किमपि तादृशमारभ्यते, येनाहं जीवलोकान्निष्कासिष्ये।)

भागुरायणः—भदन्त ! प्रतिश्रुतराज्यार्धमयच्छता चाणक्यहतकेनेदमकार्यमनुष्ठितं न राक्षसेनेति श्रुतमस्माभिः।

क्षपणकः—(कर्णौ पिधाय) सन्तं पावं। सावका ! चाणक्को बिसकण्णाए णामपि ण जाणादि। तेण ज्जेव दुट्टबुद्धिणा रक्खसेण एसा अकज्जसिद्धी किदा। (शान्तं पापम्। उपासक ! चाणक्यो विषकन्याया नामापि न जानाति। तेनैव दुष्टबुद्धिना राक्षसेनैषाऽकार्यसिद्धिः कृता।)

**भागुरायणः—भदन्त ! कष्टमिदमियं मुद्रा दीयते, एहि कुमारं संश्रावयावः।**

**हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—तब मैं राक्षस का मित्र होने के कारण दुष्ट चाणक्य के द्वारा अपमानपूर्वक नगर से बाहर निकाल दिया गया। अभी भी अनेक प्रकार के कुकर्मों में निपुण राक्षस ने कुछ ऐसा काम प्रारम्भ कर दिया है, जिससे मैं संसार से निकाल दिया जाऊँगा।**

**भागुरायण—भदन्त, हम लोगों ने सुना है कि आधा राज्य देने का वादा करके दुष्ट चाणक्य ने, जो अब राज्य नहीं देना चाहता, यह कुकर्म करवाया है।**

**क्षपणक—(कानों को बन्द कर) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो। उपासक, चाणक्य तो विषकन्या का नाम भी नहीं जानता। उसी दुष्ट बुद्धि वाले राक्षस के द्वारा यह कुकर्म किया गया।**

**भागुरायण—भदन्त, यह तो दुःख की बात है, यह मुद्रा देता हूँ। चलो, हम दोनों यह बात कुमार को सुनावें।**

*Kshapanaka*—Then I was turned out of the city with insult by the wicked Chanakya, for I was a friend of Rakshas Even at this time, Rakshas, who is clever at misdeeds of all kinds, has begun such deeds as to drive me out of the world

*Bhagurayan*—Mendicant, this has been heard by us that this evil deed was done by wicked Chanakya, who did not wish to give the promised half of the kingdom, and not by Rakshas

*Kshapanaka* (*Shutting his ears*)—Begone Sin Chanakya did not know even the name of the poison-girl This evil deed was performed by wicked Rakshas

*Bhagurayan*—Mendicant, this is very sad The pass is being issued Let us both inform the prince

**टिप्पणी**

(१) **घातितः पर्वतेश्वरः**—चाणक्य ने वह बात प्रसिद्ध करा दी थी कि पर्वतेश्वर का वध राक्षस ने विषकन्या द्वारा कराया है। यह बात राक्षस को मालूम थी पर मलयकेतु को नहीं मालूम थी। जीवसिद्धि चाणक्य का गुप्तचर है और वह राक्षस का मित्र बनकर उसके साथ रहता था। वह इसी अवसर की ताक में था कि मलयकेतु के कानों में यह बात पहुँचा दे कि पर्वतक की हत्या राक्षस ने कराई है ताकि राक्षस और मलयकेतु में वैमनस्य हो जाय। अब उसे ऐसा करने का अवसर मिल गया। (२) **घातित**—हन् णिच् । क्त। (३) **मित्रम् कृत्वा**—मित्र समझ कर, पहले अंक में यह संकेत आ चुका है कि जीवसिद्धि

राक्षस का विश्वासपात्र मित्र बन गया था। (४) **सनिकारम्**—अपमान के साथ। (५) **किमपि तादृशम्**—भाव यह है कि गुप्त रूप से विषकन्या का प्रयोग करके राक्षस ने पहले पर्वतक को मरवाया था। अब वह मलयकेतु के पीछे पड़ा हुआ है। वह उसे (मलयकेतु को) भी मरवाना चाहता है। (६) **प्रति-श्रुतराज्यार्धम्**—वादा किए हुए आधे राज्य को। (६) **अयच्छता**—न देकर।

**मलयकेतुः—(उपसृत्य)**

**श्रुतं सखे श्रवणविदारणं वचः सुहृन्मुखाद्रिपुमधिकृत्य भाषितम्।**
**पितुर्वधव्यसनमिदं हि येन मे चिरादपि द्विगुणमिवाद्य वर्धते ॥६॥**

**अन्वय**—सखे रिपुमधिकृत्य भाषित श्रवणविदारण वच सुहृन्मुखात् श्रुतम् येन इद मे पितुर्वधव्यसन चिरादपि अद्य द्विगुणमिव वर्धते।

**हिन्दी अनुवाद—मलयकेतु—(आगे बढकर) मित्र, शत्रु को लक्ष्य करके कानो को विदीर्ण करने वाला वचन उसके ( राक्षस ) के मित्र के मुँह से सुना जिससे मेरा पितृवध ( पिता के मरने ) का दु.ख बहुत दिन बीतने पर भी आज मानो दूना हो रहा है।**

*Malayaketu* (*Advancing*)—Friend, I have heard the earsplitting words, spoken with reference to the enemy from the mouth of his (*Rakshas*') friend The sorrow of the murder of father, even after such a long time, has been doubled, as if it were, to-day

**संस्कृत व्याख्या**—सखे मित्र रिपुम् शत्रुम् अधिकृत्य उद्दिश्य भाषितम् उक्तम् श्रवणविदारणम् कर्णभेदक वच सुहृन्मुखात् राक्षसस्य सुहृद मित्रस्य जीवसिद्धे-रित्यर्थ आननात् श्रुतम् कर्णगोचरम् अभूत् येन कारणेन इदम् अनुभूयमानम् मे मम पितुर्वधव्यसनम् जनकस्य विनाशजन्यदु खम् चिरादपि चिरकालजातमपि अद्य अस्मिन् दिने द्विगुणमिव अधिकमिव वर्धते वृद्धि गच्छति।

**टिप्पणी**

(१) **श्रवणविदारणम्**—कानो को विदीर्ण करने वाला। वि+दॄ+णिच्+ल्युट् कर्तरि बाहुलकात्=विदारणम्। श्रवणयो विदारणम्। (२) **सुहृन्मुखात्**—मित्र के मुख से। अर्थात् यह बात मैंने राक्षस के मित्र क्षपणक के मुख से सुनी है। अत अविश्वास करने का कोई कारण नही है। इस श्लोक मे उत्प्रेक्षा अलकार तथा रुचिरा छन्द है।

क्षपणकः—(स्वगतम्) अये श्रुतं मलयकेतुहतकेन ! ! कृतार्थोऽस्मि । (इति निष्क्रान्तः ।)

मलयकेतुः—(प्रत्यक्षवदाकाशे लक्ष्यं बद्ध्वा) राक्षस ! युक्तमिदम् ।

मित्रं ममायमिति निर्वृतचित्तवृत्ति
विश्रम्भतस्त्वयि निवेशितसर्वकार्यम् ।
तातं निपात्य सह बन्धुजनाक्षितोयै-
रन्वर्थतोऽपि ननु राक्षस ! राक्षसोऽसि ॥७॥

**अन्वय**—ननु राक्षस ! अय मम मित्रम् इति विश्रम्भत त्वयि निवेशित-सर्वकार्यम् निर्वृतचित्तवृत्ति तात बन्धुजनाक्षितोयै सह निपात्य अन्वर्थतोऽपि राक्षसोऽसि ॥७॥

**हिन्दी अनुवाद—क्षपणक—(मन में) अभागे मलयकेतु ने सुन लिया। मेरा तो काम बन गया। (बाहर चला जाता है)**

**मलयकेतु—(आकाश की ओर देखता हुआ मानो राक्षस ही की ओर देख रहा है) राक्षस, ठीक है ! मेरे पिता यह समझकर कि तुम उनके मित्र हो और तुम पर विश्वास करके सारा कार्य भार तुम्हे सौंपकर वे निश्चिन्त हो गए थे। उन पिता को बन्धुओ के आँसुओ के साथ धराशायी करके तुम नाम के ही नही बल्कि वास्तव मे भी राक्षस हो।**

*Kshapanaka* (*To himself*)—The wretched Malayaketu has heard it My purpose is served (*Exit*)

*Malayaketu*—(*Fixing his gaze in the sky as if on some thing visible*) Rakshas, Rakshas, this is befitting indeed Oh Rakshas, you are literally Rakshas by letting my father fall down on the ground along with the tears of the kindred, the father, who had entrusted all affairs to you in the confidence that you were his friend and had his mind's care ceased

**सस्कृत व्याख्या**—ननु आर्य भो राक्षस अयम् मम मित्रम् एष राक्षस मम सुहृत् इनि विश्रम्भत एवविधात् विश्वासात् त्वयि राक्षसे निवेशितसर्वकार्यम् निवेशितम् समर्पितम् सर्वकार्य्यम् निखिल राज्यतत्रम् येन तादृशम् अतएव निर्वृतचित्तवृत्तिम् निर्वृता स्वस्था चित्तवृत्ति यस्य स तम् तात जनक बन्धु-जनाश्रुतोयै बन्धुजनानाम् स्वगणानाम् अश्रुतोयै नेत्रजलै सह निपात्य धरा

शायिन कृत्वा अन्वर्थत अपि अभिधेयधारणेन च राक्षस असि न केवल नाम्ना त्व राक्षस परन्तु अनेन कर्मणा यथार्थत राक्षस सवृत्तोऽसि।

### टिप्पणी

(१) **कृतार्थोऽस्मि**—कृतकृत्योऽस्मि। चाणक्य ने प्रथम अक मे इमी क्षपणक के लिए कहा है कि 'तेनेदानी महत्प्रयोजनमनुष्ठेय भविष्यति।' वह प्रयोजन अव सिद्ध हो गया। मलयकेतु इस समय राक्षस का प्रबल शत्रु वन गया है। इसीलिए क्षपणक कहता है—'कृतार्थोऽस्मि'। (२) **विश्रम्भत**—विश्वास के कारण। (३) **निवेशितसर्वकार्य्यम्**—सारा कार्य्य (तुमको) सौप दिया था जिमने (उसके)। (४) **बंधुजनाक्षितोयैः**—कुटुम्बियो के आँसू के साथ। (५) **निपात्य**—हननकर, मार कर। (६) **अन्वर्थतः**—यथार्थ मे। कहने का मतलब है कि नाम तो तुम्हारा राक्षस था ही कर्म भी तुमने राक्षस का कर दिया। अनुगत अर्थम् अन्वर्थ तेन। यहाँ "तृतीयायास्तसि" सूत्र से तसि प्रत्यय होने पर अन्वर्थत बना। इसमे सहोक्ति अलकार तथा वसन्ततिलका छन्द है।

**भागुरायणः—(स्वगतम्) रक्षणीया राक्षसस्य प्राणा इत्यार्यादेशः। भवत्वेवं तावत्। (प्रकाशम्) कुमार! अलमावेगेन। आसनस्थं कुमारं किञ्चिद्विज्ञापयितुमिच्छामि।**

**मलयकेतुः—(उपविश्य) सखे! किमसि वक्तुकामः?**

**भागुरायणः—कुमार! खल्वर्थशास्त्रव्यवहारिणामर्थवशादरिमित्रोदासीनव्यवस्था न लौकिकानामिव स्वेच्छावशात्। यतस्तस्मिन् काले सर्वार्थसिद्धिं राजानमिच्छतो राक्षसस्य चन्द्रगुप्तादपि बलीयस्तया सुगृहीतनामा देवः पर्वतेश्वर एवार्थपरिपन्थी महानरातिरासीत्। तस्मिंश्च काले राक्षसेनेदमनुष्ठितमिति नातिदोषमत्र पश्यामि। पश्यतु कुमारः।**

भागुरायण—(मन में) आर्य (चाणक्य) का आदेश है कि राक्षस के प्राणो की रक्षा की जाय। तब तक ऐसा हो। (प्रकट) कुमार क्रोध न करें। आप आसन पर बैठ जायँ तो कुछ कहना चाहता हूँ।

मलयकेतु—(बैठकर) मित्र, क्या कहना चाहते हो?

भागुरायण—नीति शास्त्र को मानने वाले साधारण जनों की भाँति किसी को अपना मित्र या शत्रु अथवा तटस्थ नहीं बनाते। उनकी व्यवस्था मनमानी

Then Malayaketu, who is becoming suspicious, might shake his faith in the plot (*Aloud*) Prince, Shakatdasa will never admit in the presence of Minister, that this was written by him So let some others of his writing be produced and resemblance of the characters will enable us to guess everything

*Malayaketu*—Vijaya, do it

*Bhagurayan*—Prince, let the seal too be brought

*Malayaketu*—Let both the things be brought

*Warder*—As the Prince orders (*Going out and re-entering*) This is the letter written by Shakatdasa and this is the seal

*Malayaketu*—(*Acting the inspection of both*) Noble Sir, characters agree (are similar)

*Rakshas* (*To himself*)—The characters agree, but the letters do not agree with the fact that Shakatdasa is a friend Then was it written by Shakatdasa ?

### टिप्पणी

(१) **ततो मयैव लिखित**—राक्षस का यह कथन उसकी शकटदास के साथ अति घनिष्ठ मित्रता को सूचित करता है। उसका विश्वास है कि शकटदास ऐसा लेख कभी भी नही लिखेगा। यही कारण है कि वह बिना सोचे-समझे भी उक्त बात कह डालता है। (२) **सवदन्ति**—मिलते-जुलते है। राक्षस के मन मे शकटदास के प्रति कुछ सन्देह उत्पन्न हो रहा है। वह कहता है कि अक्षर तो मिलते है पर मित्र होने के नाते क्या शकटदास ऐसा पत्र लिखेगा, या हो सकता है कि उसने लिखा होगा। राक्षस का मन कुछ निश्चय नही कर पाता।

**स्मृतं स्यात् पुत्रदाराणां विस्मृताः स्वामिभक्तयः।**
**चलेष्वर्थेषु लुब्धेन न यशःस्वनपायिषु ॥१४॥**

**अन्वय**—चलेषु अर्थेषु लुब्धेन न अनपायिषु यश सु (लुब्धेन) स्वामिभक्तय. विस्मृता, पुत्रदाराणा स्मृत स्यात् ॥१४॥

**हिन्दी अनुवाद—अरे क्षणिक लाभ के लोभी, चिरस्थायी यश को खो देने वाले क्या बाल-बच्चो की स्मृति तुझे हो आयी, क्या सारी स्वामिभक्ति यकायक भूल गये ?**

Could it be that (*Shakatdasa*) greedy after fleeting wealth and not desirous of ever-lasting fame, thought of his wife and children and ignored his loyalty to master

**संस्कृत व्याख्या**—चलेषु अर्थेषु नश्वरेषु धनेषु लुब्धेन लोभयुक्तेन न अनपा-

यिषु चिरस्थायिषु राजभक्तिमहाफलेषु कीर्तिलाभेषु स्वामिभक्तय विस्मृता त्यक्ता पुत्रदाराणा पुत्रकलत्राणा स्मरण कृत स्यात् अर्थात् शकटदासेनैव पत्र-मिद लिखित भवेत् पुत्रकलत्रवित्तादिषु अर्थनीयेषु वस्तुषु गर्धावता तेन राजद्रोहिणा शकटदासेन लिखितम् इति उपपद्यते ।

**टिप्पणी**

राक्षस यह सोच रहा है कि अपने लडके बच्चो व स्त्री का ख्याल करके कि वे बधनमुक्त हो जायेगे शकटदास ने स्वामिभक्ति त्याग कर चन्द्रगुप्त के लिए यह पत्र लिखा हो। (१) **चलेषु**—नाशवान्, (२) **अनपायिषु**—स्थायी (यश) स्वामिभक्ति से स्थायी यश की प्राप्ति है। धन और पुत्र-कलत्र तो अस्थायी है। इस श्लोक मे परिसख्या अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**अथवा, कः सन्देहः ?**

**मुद्रा तस्य कराङ्गुलिप्रणयिनी सिद्धार्थकस्तत्सुहृत्**
**तस्यैवापरलेख्यसूचितमिदं पत्रं प्रयोगाश्रयम् ।**
**सुव्यक्तं शकटेन भेदपटुभिः सन्धाय सार्द्धं परै-**
**र्भर्तृस्नेहपराङ्मुखेन कृपणं प्राणार्थिना चेष्टितम् ।।१५।।**

**अन्वय**—प्राणार्थिना भर्तृस्नेहपराङ्मुखेन शकटेन भेदपटुभि परै सार्द्धं सन्धाय कृपण चेष्टितम् (इति) सुव्यक्तम्। (यतो हि) मुद्रा तस्य कराङ्गुलि-प्रणयिनी, प्रयोगाश्रयम् अपरलेख्यसूचितम् इद पत्र तस्यैव, सिद्धार्थक तत्सुहृत् ।।१५।।

**हिन्दी अनुवाद—अथवा अब सन्देह कहाँ रह गया। यह अङ्गुलीयक मुद्रा निरन्तर उसकी उँगलियो के साथ रहने वाली, यह सिद्धार्थक उसका परम मित्र, यह कपटपत्र उसकी लिखावट से मिलती लिखावट वाला। संदेह अब कहाँ, अरे यह तो हमारे भेद-पटु शत्रुओ से सर्वथा मिले, स्वामिभक्ति से विमुख, अपने और अपने बाल-बच्चो के प्राणो के ही एकमात्र मोही इस नीच शकटदास का ही काम है।**

Or what doubt can be in this matter ? This writing, the root of this plot, is indeed his, for it is identified by another writing, the seal is a companion of his fingers, Siddharthaka is his friend Indeed Shakatdasa desirous of (saving the life of his wife and children) and being disloyal to the master, has thus meanly acted entering into intrigue with the enemies that are clever in causing a discord

**संस्कृत व्याख्या**—प्राणार्थिना पुत्रदारादिजीवनाभिलाषिणा भर्तृस्नेहपराङ्मुखेन भर्तु. स्वामिनः स्नेह प्रेम तस्मात् पराङ्मुखेन विमुखेन शकटेन शकटदासेन भेदपटुभि उपजापचतुरै परै शत्रुभि सार्धम् सह सन्धाय सधि कृत्वा कृपण महाकदर्य चेष्टितम् आचरितम् इति सुव्यक्तम् स्पष्टम् मुद्रा तस्य अङ्गुलिमुद्रा तस्य शकटदासस्य कराङ्गुलिप्रणयिनी राज्यकार्यकरणाय मदर्पितत्वात्सदा तदङ्गुलिवर्तिनी एव इति प्रयोगाश्रयम् शत्रोरस्मत्सधिभेदनौपयिककूटनयव्यवहारविदानाम् अपरलेख्यसूचितम् अपरेण अन्येन लेख्येन सूचितम् सवादितम् इद दृश्यमान पत्र तस्यैव सिद्धार्थक तत्सुहृत् तस्य मित्रम् ।

**टिप्पणी**

(१) **प्राणार्थिना**—स्त्री-पुत्र के जीवन को बचाने की इच्छा से। (२) **भर्तृस्नेहपराङ्मुखेन**—स्वामिभक्ति से विमुख। परा अञ्चति इति परा+अञ्च्+क्विप् कर्तरि=पराच्। पराक् मुखम् अस्य इति पराङ्मुख, तेन। (३) **भेदपटुभिः**—भेद डालने मे चतुर। (४) **कृपणम्**—बुरा। (५) **कराङ्गुलिप्रणयिनी**—हमेशा हाथ की उँगलियो मे रहने वाली। (६) **प्रयोगाश्रयम्**—शत्रुकृत भेद का मूल। प्रयोग शत्रुकृतभेदोपाय तस्य आश्रय आलम्ब यस्य तथाभूतम्। प्रयोग चार प्रकार का होता है—साम, दान, दण्ड, भेद। (७) **अपरलेख्यसूचितम्**—दूसरी लिखावट से मिलता हुआ। इसमे काव्यलिग तथा समुच्चय अलकार और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

मलयकेतुः—आर्य! 'अलङ्कारत्रयं श्रीमता यदनुप्रेषितं, तदुपगतम्' इत्यार्येण यल्लिखितं, तन्मध्यादेकं किमिदम्? (निर्वर्ण्यात्मगतम्) कथं तातेन धृतपूर्वमिदमाभरणम्? (प्रकाशम्) आर्य, कुतोऽयमलङ्कारः?

राक्षसः—वणिग्भ्यः क्रयादधिगतः।

मलयकेतुः—विजये! अपि प्रत्यभिजानाति भवती भूषणमिदम्।

प्रतीहारी—(निर्वर्ण्य सवाष्पम्) कुमाल! कहं ण पच्चभिआणिस्सं? इमं क्खु सुगिहीदणामधेएण देएण पब्बदी-

सरेण धारिदपुब्बं । (कुमार ! कथं न प्रत्यभिज्ञास्यामि ? इदं खलु सुगृहीतनामधेयेन देवेन पर्वतेश्वरेण धारितपूर्वम् ।)

हिन्दी अनुवाद—मलयकेतु—आर्य, आपने लिखा है कि "श्रीमान् ने जो तीन आभूषण भेजे थे वह मिले" सो क्या उन्ही में से यह एक है ? (अच्छी तरह देख कर मन मे) पहले पिता जी के द्वारा धारण किए गए ये ही आभूषण है। (प्रकट) आर्य, अलङ्कार आपको कहाँ से मिला ?

राक्षस—बनियो से खरीद कर प्राप्त किया।

मलयकेतु—विजये, क्या तुम इस आभूषण को पहचानती हो ?

प्रतीहारी—(भली-भाँति देखकर आँसू के साथ) कुमार, कैसे न पहचानूँगी। प्रातःस्मरणीय देव पर्वतेश्वर पहले इसको धारण करते थे।

*Malayaketu*—Noble Sir, you have written "The three ornaments which were sent by you have been received" Is it one of them (*Observing carefully, to himself*) How so, this ornament was previously put on by father (*Aloud*) Noble Sir, how did you get this ornament ?

*Rakshas*—Got by purchasing from merchants

*Malayaketu*—Vijaya, do you recognise this ornament ?

*Warder* (*Looking carefully with tears*)—How can I not recognise it It was previously worn by Parvateshwara of auspicious name

**टिप्पणी**

(१) **प्रत्यभिजानाति**—पहचानती है। प्रति+अभि+ज्ञा+लट्। अत्र 'सम्प्रतिभ्यामनाध्याने' इति सूत्रेण नात्मनेपदम् अभिना व्यवधानात्। (२) **निर्वर्ण्य**—ध्यान से देखकर। निर्+वर्ण्+णिच्+क्त्वा—ल्यप्।

**मलयकेतुः—(सवाष्पम्) हा तात !—**

**एतानि तानि तव भूषणवल्लभस्य**
**गात्रोचितानि कुलभूषण ! भूषणानि ।**
**यैः शोभितोऽसि मुखचन्द्रकृतावभासो**
**नक्षत्रवानिव शरत्समयप्रदोषः ॥१६॥**

**अन्वय**—कुलभूषण ! भूषणवल्लभस्य तव गात्रोचितानि एतानि तानि भूषणानि यैः शोभितः मुखचन्द्रकृतावभासः नक्षत्रवान् शरत्समयप्रदोषः इव असि ॥१६॥

**हिन्दी अनुवाद---मलयकेतु---(आँसुओं के साथ) हा तात, हा कुलभूषण! आभूषण के प्रेमी आपके शरीर के योग्य ये आभूषण है, जिनसे सुशोभित होकर (अपने) मुखचन्द्र से प्रकाशमान ताराखचित शरत्कालीन सांध्य समय की भाँति कभी आप चमक उठते थे।**

*Malayaketu (with tears)*—Alas father, the ornament of your race and the lover of ornaments, these are the ornaments befitting your body decorated with which you seemed to be like dusk in the autumn season decorated with stars, with light of your moon-like face

**संस्कृत व्याख्या**—अयि कुलभूषण अस्मद्राजवशमहाविभूषण अस्मत्पूज्य-पितृदेव! भूषणवल्लभस्य प्रियभूषणस्य तव महाराजस्य गात्रोचितानि शरीर-योग्यानि एतानि तानि भूषणानि प्रसिद्धानि महार्घाणि भूषणानि अलङ्काराणि यै शोभित अलकृत मुखचन्द्रकृतावभास स्वमुखचन्द्रभूषित विद्योतितस्व-मुखेन्दुस्तथाभूत नक्षत्रवान् शरत्समयप्रदोष इव सतारकशारदीयसाध्यसमय इव शोभितोऽसि किमप्यद्भुत रामणीयक प्रकाशितवानसीति।

**टिप्पणी**

(१) **एतानि तानि भूषणानि**—यद्यपि राक्षस ने एक ही आभूषण पहन रखा है तथापि शोकविह्वल मलयकेतु उसको देखकर अपने पिता के कई आभूषणो का स्मरण करके यहाँ बहुवचन का प्रयोग कर रहा है। (२) **भूषणवल्लभस्य**—भूषण प्रिय है जिसको। भूषणानि वल्लभानि यस्य स तस्य। (२) **मुखचन्द्र-कृतावभासः**—मुखचन्द्र से प्रकाश करने वाला। मुखचन्द्रेण कृत अवभास येन तादृश। इसमे रूपक एवम् उपमा अलकार तथा वसन्ततिलका छन्द है।

**राक्षसः---(स्वगतम्) कथं पर्वतेश्वरधृतपूर्वाणीत्याह? (प्रकाशम्) व्यक्तमेतान्यपि तेन चाणक्यप्रयुक्तेन वणिग्जने-नास्मासु विक्रीतानि।**

**मलयकेतुः---आर्य! तातेन धृतपूर्वाणामाभरणविशेषाणां विशेषतश्चन्द्रगुप्तहस्तगतानां वणिग्भ्यः क्रयादधिगम इति न युज्यते, अथवा युज्यत एवैतत्---**

हिन्दी अनुवाद---राक्षस---(अपने मन मे) यह कैसे कहा कि पहले पर्वतेश्वर इसे धारण करते थे। (प्रकट) स्पष्ट है कि ये आभूषण भी चाणक्य द्वारा नियुक्त बनियो ने हमारे हाथ बेच दिया।

**मलयकेतु—आर्य पिता जी द्वारा पहले धारण किए गए और विशेष करके चन्द्रगुप्त के हाथ में गए हुए विशिष्ट आभूषणो का बनियों से खरीदना ठीक नहीं है। अथवा यह ठीक ही है।**

*Rakshas* (*To himself*)—How so, he says they were formerly put on by Parvateshwara (*Aloud*) It is quite clear that these ornaments too were sold to me by the merchants set on by Chandragupta

*Malayaketu*—Noble Sir, it is not proper to purchase from merchants the ornaments worn by father specially which fell into the hands of Chandragupta or perhaps it is proper

**टिप्पणी**

**इति न युज्यते**—मलयकेतु के कहने का तात्पर्य है कि इन आभूषणो को चन्द्रगुप्त ने किसी अन्य के हाथ मे बेचा हो और उसने पुन आपके हाथो बेचा हो—यह बात जँचती नही है।

**चन्द्रगुप्तस्य विक्रेतुरधिकं लाभमिच्छतः।**
**कल्पिता मूल्यमेतेषां क्रूरेण भवता वयम् ॥१७॥**

**अन्वय**—अधिक लाभम् इच्छत विक्रेतु चन्द्रगुप्तस्य क्रूरेण भवता वयम् एतेषा मूल्य कल्पिता ॥१८॥

**हिन्दी अनुवाद—अधिक लाभ चाहने वाले विक्रेता चन्द्रगुप्त के लिए निर्दयी आपने मुझे ही इन आभूषणो का मूल्य बनाया है (अर्थात् मुझे उसके हाथो में सौप दिया है)।**

You, the cruel one, have offered myself as the price of these ornaments, to Chandragupta the seller who desires a big profit

**संस्कृत व्याख्या**—अधिक लाभम् इच्छत वाञ्छत विक्रेतु विनिमयकामस्य चन्द्रगुप्तस्य क्रूरेण दयारहितेन भवता त्वया राक्षसेन वयम एतेषामाभूषणानाम् मूल्यम् कल्पिता निरूपिता।

**टिप्पणी**

**वयम्**—यहाँ 'अस्मदो द्वयोश्च' सूत्र से बहुवचन हुआ है। इस श्लोक मे परिवृत्ति अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**राक्षसः—(आत्मगतम्) अहो! सुश्लिष्टोऽयमभूच्छत्रु-प्रयोगः। कुतः?—**

**लेखोऽयं न ममेति नोत्तरमिदं मुद्रा मदीया यतः**
**सौहार्दं शकटेन खण्डितमिति श्रद्धेयमेतत् कथम् ? ।**
**मौर्ये भूषणविक्रयं नरपतौ को नाम सम्भावयेत् ?**
**तस्मात् सम्प्रतिपत्तिरेव हि वरं न ग्राम्यमत्रोत्तरम् ।।१८।।**

**अन्वय**—अय लेखो मम न इति इद न उत्तरम् यत मुद्रा मदीया। शकटेन सौहार्द खण्डितम् इति एतत् कथ श्रद्धेयम् ? नरपतौ मौर्ये को नाम भूषणविक्रयं सम्भावयेत् ? तस्मात् अत्र सम्प्रतिपत्तिरेव हि वर, ग्राम्यम् उत्तर न ।।१८।।

**हिन्दी अनुवाद**—**राक्षस—(मन में) ओह शत्रुओ की चाल कैसी सफल हो गई। क्योकि यह तो कोई उत्तर नही है कि लेख मेरा नही है क्योकि मुहर तो मेरी ही है। और यह कैसे मान लूँ कि शकटदास ने विश्वासघात किया। यह कौन मानेगा कि मौर्य सम्राट् (चन्द्रगुप्त) आभूषण बेचता होगा। अतः अपराध स्वीकार कर लेना ही ठीक है। इधर-उधर का उत्तर देना ठीक नही।**

*Rakshas* (*To himself*)—Ha, the enemy's plot has been fully successful "This letter is not mine" is no answer, because the seal is mine, and how should I believe that Shakatdas has severed friendship (*has decieved me*) Who would indeed think that the Maurya king sells ornaments, so in this matter it is better to admit the guilt than to give a reply

**सस्कृत व्याख्या**—अय लेख मदीय न इदम् पत्रम् मम न इति उत्तरम् न (उचितमिति) यत मुद्रा मदीया मामकीना। शकटेन शकटदासेन सौहार्दम् मित्रता खण्डितम् त्यक्तम् इति कथम् श्रद्धेयम् केन प्रकारेण विश्वासयोग्यम्। नरपतौ राजनि मौर्ये चन्द्रगुप्त को नाम क जन भूषणविक्रय अलकारपणन सम्भावयेत् विश्वास कुर्यात् अर्थात् चन्द्रगुप्त भूषणानि विक्रीणीते यानि राक्षस. क्रीणानि इति कोऽपि न कथयिष्यति। तस्मात् सम्प्रतिपत्ति एव दोषस्वीकरणम् एव वरम् निर्दोषताघोषणम् न वरम्।

**टिप्पणी**

(१) **सौहार्दम्**—मित्रता। सुहृद भाव इति सौहार्दम् सुहृद+अण्, 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च' इत्युभयपदवृद्धि। (२) **मौर्ये भूषणविक्रयम्**—यह कौन मानेगा कि चन्द्रगुप्त भूषण बेचता है और जो आभूषण राक्षस पहने था वह उसने खरीदा है। यह आभूषण तो पर्वतेश्वर पहनता था। अत लोग

यही समझेगे कि उसे मरवाने के उपलक्ष्य मे इन्हे राक्षस ने पाया है। इसलिए राक्षस सोचता है कि अपराध अपने ऊपर ले लेना ही ठीक है, सफाई देना ठीक नही। इसमे काव्यलिग अलकार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

**मलयकेतुः—एतदार्यं पृच्छामि।**

**राक्षसः—(सवाष्पम्) कुमार य आर्यस्तं पृच्छ, वयमिदानीमनार्याः संवृत्ताः।**

**मलयकेतुः—**

**मौर्योऽसौ स्वामिपुत्रः परिचरणपरो मित्रपुत्रस्तवाहं**
**दाता सोऽर्थस्य तुभ्यं स्वमतमनुगतस्त्वन्तु मह्यं ददासि।**
**दास्यं सत्कारपूर्वं ननु सचिवपदं तत्र ते स्वाम्यमत्र**
**स्वार्थे कस्मिन् समीहा पुनरधिकतरे त्वामनार्यं करोति ।।१६।।**

**अन्वय**—तव असौ मौर्य स्वामिपुत्र, अह परिचरणपर मित्रपुत्र। स तुभ्यम् अर्थस्य दाता, त्व तु स्वमतमनुगत मह्य ददासि। तत्र ते सचिवपद सत्कारपूर्व दास्य ननु, अत्र स्वाम्यम्। पुन अधिकतरे कस्मिन् स्वार्थे समीहा त्वाम् अनार्य करोति ? ।।१६।।

**हिन्दी अनुवाद—मलयकेतु—आर्य से यह पूछता हूँ।**

**राक्षस—(आँसू के साथ) कुमार, जो आर्य हो उससे पूछो। मै तो इस समय अनार्य हो गया हूँ।**

**मलयकेतु—पर मौर्य तुम्हारे स्वामी का लडका है। मै परिचर्या में लगा हुआ मित्र का पुत्र हूँ। वह तुमको द्रव्य देगा यहाँ तुम जो चाहते हो वह मुझे देते हो। वहाँ तुम्हारा मंत्री होना भी दासता है और यहाँ तो तुम स्वामी हो। फिर इससे बढ़कर आप को कौन सी कामना है जो तुम्हें अनार्य बना रही है।**

*Malayaketu*—I ask Noble Sir, this

*Rakshas* (*with tears*)—Prince, ask him who is noble I am now ignoble

*Malayaketu*—This Maurya is your master's son I am the son of your friend who is always attending you He is the giver of wealth to you, but to me you give according to your wishes, there, though you are minister yet your office is of slavery, here this (office) is of a master, then for what more is your desire that makes you ignoble

**संस्कृत व्याख्या**—तव असौ अयम् मौर्य चन्द्रगुप्त स्वामिपुत्र प्रभो तनयः अहम् परिचरणपर सततसेवालग्न मित्रपुत्र सुहृत्तनय स मौर्य तुभ्यम् अर्थस्य धनस्य दाता त्व स्वयमनुगत स्वेच्छानुरूप मह्यम् ददासि अर्थात् यद् वाञ्छसि तत् ददासि• तत्र ते सचिवपदम् साचिव्याधिकारग्रहणम् नतु सत्कारपूर्वम् दास्यम् समानितभृत्यकर्मेव केवलम् किन्तु अत्र मत्सकाशे स्वाम्य प्रभुता। पुन भूयः अधिकतरे कस्मिन् स्वार्थे प्रयोजने समीहा इच्छा त्वामनार्य करोति विदधाति। भूय विचार्यापि तव मन पार नैव प्राप्त शक्नोमीति महाकृतघ्नस्त्वमिति भाव ।

**टिप्पणी**

मलयकेतु के कहने का भाव यह है कि वहाँ तो तुम चन्द्रगुप्त के अधीन ही रहोगे और यहाँ तो स्वय मालिक हो। फिर अब क्या चाहते हो जो अपने को अनार्य कहते हो। इस श्लोक मे यथासख्य अलकार तथा स्रग्धरा छन्द है।

**राक्षसः**—कुमार! एवमयुक्तव्याहारिणा भवतैव मे निर्णयो दत्तः। कुतः?—('मौर्योऽसौ स्वामिपुत्रः' इति युष्मदस्मदोर्व्यत्ययेन पठति।)

**मलयकेतुः**—(लेखमलङ्करणस्थगिकाञ्च विनिर्दिश्य) इदमिदानीं किम्?

**राक्षसः**—(सबाष्पम्) विधेर्विलसितमिदं, कुतः?

भृत्यत्वे परिभावधामनि सति स्नेहात् प्रभूणां सतां
पुत्रेभ्यः कृतवेदिनां कृतधियां येषामभिन्ना वयम्।
ते लोकस्य परीक्षकाः क्षितिभृतः पापेन येन क्षता-
स्तस्येदं विपुलं विधेर्विलसितं पुंसां प्रयत्नच्छिदः ॥२०॥

**अन्वय**—कृतधिया कृतवेदिना येषा सता प्रभूणा वय परिभावधामनि भृत्यत्वे सति स्नेहात् पुत्रेभ्य अभिन्ना, ते लोकस्य परीक्षका क्षितिभृत येन पापेन क्षता तस्य पुसा प्रयत्नच्छिद विधे इद विपुल विलसतिम् ॥२०॥

**राक्षस**—इस प्रकार अनुचित बात कह करके आपने ही मेरा निर्णय कर दिया है; क्योकि (मौर्योऽसौ स्वामिपुत्रः) इस श्लोक मे युष्मत् और अस्मत् शब्दो को एक दूसरे से बदल कर पढता है।

**मलयकेतु**—(लेख और गहनो की पेटी को बता कर) अब यह क्या है?

**राक्षस—(आँसू के साथ) यह भाग्य की लीला है; क्योंकि यह तो उस भाग्य का फेर है जो मनुष्य के पुरुषार्थ का शत्रु है यदि ऐसा न होता तो वे न्यायपरायण राजराजेश्वर क्यों नष्ट हो जाते जिनके लिए, जिन प्रभुत्वशालियो के लिए, जिन परोपकारपरायणो के लिए और जिन सदसद्विवेककर्त्ताओ के लिए, सेवक होने पर अपमान का पात्र होकर भी केवल उनके स्नेहवश हम निरन्तर पुत्रवत् रहते आये।**

*Rakshas*—speaking so ignobly you yourself have given decision about me. For (Repeats मौर्योऽसौ) with an interchange of युस्मद् and अस्मद्

*Malayaketu*—(*Pointing at the letter and the box of ornaments*) What then is this ?

*Rakshas* (*with tears*)—This is the play of Fate For This is the play of Fate which is the enemy of human efforts, Fate by whom those kings who could see through men, were slain, who, being of trained intellect, were appreciators of services and were good masters and to whom we were like sons through kindness, whom we served inspite of insults

**संस्कृत व्याख्या**—कृतधियाम् कृता समाहिता धी बुद्धि येषा ते तेषा समाहित-चित्तानाम् कृतवेदिनाम् कृत कर्म विदन्ति जानन्ति ये तादृशानाम् गुणज्ञानाम् येषा सता प्रभूणाम् नृपोत्तमानाम् वयम् अहम् परिभावधामनि परिभावस्य अव-मानस्य यत् धाम आस्पदम् तस्मिन् भृत्यत्वे सेवकत्वे सति स्नेहात् पुत्रेभ्य अभिन्ना पुत्रवदाहृता ते तथाविधा लोकस्य परीक्षका पुरुषस्य परीक्षका निर्णायका क्षितिभृत राजान येन पापेन दुराचारेण विधिना क्षता नाशिता तस्य भाग्यस्य पुसाम् जनानाम् प्रयत्नच्छिद उद्योगनाशिन विधे दैवस्य इदम् दृश्यमानम् विपुल विलसितम् महती किल लीला।

## टिप्पणी

(१) **अयुक्तव्याहारिणा**—अनुचित बात कह करके। अयुक्त व्याहरति इति अयुक्त+वि+आ+हृ+णिनि। (२) **युष्मदस्मदोर्व्यत्ययेन**—युस्मद् और अस्मद् शब्द के व्यत्यय से (उलट-पुलट करके यह श्लोक बनता है)—मौर्योऽसौ स्वामिपुत्र परिचरणपरो मित्रपुत्रो मम त्वम् दाता सोऽर्थस्य मह्य स्वमतमनुगतोऽह तु तुभ्य ददामि। दास्य सत्कारपूर्व ननु सचिवपद तत्र मे स्वाम्यमत्र स्वार्थे कस्मिन् समीहा पुनरधिकतरे मामनार्य करोति॥

(३) **विलसितम्**—काम। लीला। (४) **कृतधियाम्**—सयतचित्तवाले।

(५) **कृतवेदिनाम्**—उपकार को मानने वाले, कृतज्ञ। ये सब विशेषण प्रभूणा (नन्दानाम्) के लिए आया है। इससे राक्षस मलयकेतु के प्रति यह भाव व्यक्त कर रहा है कि तुम असज्जन हो, कृतघ्न हो और साथ ही मूर्ख भी हो। (६) **परिभावधामनि**—अपमान का घर। नौकरी अपमान का घर है। (७) **प्रयत्नच्छिदः**—उपायो को नष्ट करने वाले (का) प्रयत्न छिनत्ति इति प्रयत्न+छिद्+क्विप्। (८) **क्षताः**—नाश कर दिये गए। भाग्य के आगे पराक्रम नही काम करता। इसी से इसको प्रयत्नच्छिद कहा है। इस पद्य मे अतिशयोक्ति एव परिसख्या अलकार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

**मलयकेतुः—(सक्रोधम्) कथमद्यापि निह्नूयते विधेर्विलसितमिदं, न ममेति? अनार्य!**

**कन्यां तीव्रविषप्रयोगविषमां कृत्वा कृतघ्न! त्वया**
**विस्रम्भप्रवणः पुरा मम पिता नीतः कथाशेषताम्।**
**सम्प्रत्याहितगौरवेण भवता मन्त्राधिकारे रिपोः**
**प्रारब्धाः प्रणयाय मांसवदहो! विक्रेतुमेते वयम्॥२१॥**

**अन्वय**—कृतघ्न! पुरा त्वया तीव्रविषप्रयोगविषमा कन्या कृत्वा विस्रम्भप्रवण मम पिता कथाशेषता नीत। सम्प्रति अहो रिपो मन्त्राधिकारे आहितगौरवेण भवता प्रणयाय एते वय मासवत् विक्रेतु प्रारब्धा॥२१॥

**हिन्दी अनुवाद—मलयकेतु—(क्रोध से) क्यो अब भी छिपा रहे हो और कहते हो कि यह सब भाग्य का किया हुआ है और मैंने कुछ नही किया। अनार्य, कृतघ्न, तुमने पहले अपने ऊपर विश्वास करने वाले मेरे पिता के ऊपर विषकन्या का प्रयोग करके उनकी हत्या की। अब भी हमारे शत्रु के महासचिव के पद पर अपनी आँखें लगाए हुए तुम यही चाहते हो कि हम तो मांस के टुकड़े के समान बिक जॉय और तुम उसकी कृपा का प्रसाद प्राप्त कर लो।**

*Malayaketu* (*Angrily*)—What, even now you are concealing by saying that it was done by fate not by me Ignoble man, previously you, the ungrateful one, caused the death of my father by using the poisoned girl—my father who had placed confidence in you Now your eyes are set (*lit esteem has been placed by you*) on the office of Maha Mantri and to please the Maurya we are going to be sold by you like meat

**संस्कृत व्याख्या**—अरे कृतघ्न महापकार, महापचार राक्षस, पुरा प्रथमं त्वया

तीव्रविषप्रयोगविषमाम् तीक्ष्णरसदानेन जीवहत्री कन्याम् विषकन्या कृत्वा विस्रम्भ-प्रवण कृतभवद्विश्वास मम पिता जनक पर्वतेश्वर कथाशेषता नीत घानिन इत्यर्थ । सम्प्रति इदानीम् अहो आश्चर्यम् रिपो शत्रो मत्राधिकारे महामन्त्रिपदे आहितगौरवेण कृतनमस्कारेण प्राप्तमाहात्म्येन वा भवता एते वयम् प्रणयाय मौर्य प्रमादयितुम् मासवत् विक्रेतुम् पणायितु प्रारब्धा प्रक्रान्ता ।

**टिप्पणी**

(१) **निह्नूयते**—छिपाया जाता है। (२) **विस्रम्भप्रवणः**—विश्वास करने वाला। (३) **कथाशेषता नीतः**—मार डाला गया। ध्यान रहे कि 'राक्षस ने विषकन्या के माध्यम से पर्वतक को मार डाला था' यह सूचना अभी-अभी जीवसिद्धि के द्वारा मलयकेतु को मिली है। इसके पूर्व वह यही जानता था कि चाणक्य ने पर्वतक का विषकन्या के माध्यम से वध कराया था। (४) **मत्राधिकारे**—महामत्री के पद मे। (५) **आहितगौरवेण**—आँख लगाए हुए। चाहने वाले। (६) **प्रणयाय**—चन्द्रगुप्त को प्रसन्न करने के लिए। इसमे शार्दूल-विक्रीडित छन्द और पूर्णोपमा अलकार है।

**राक्षसः—(स्वगतम्) अयमपरो गण्डस्योपरि विस्फोटः। (प्रकाशं कर्णौ पिधाय) शान्तं पापं, शान्तं पापम्। नाहं विषकन्यामारोपितवानपापोऽहं पर्वतेश्वरे।**

**मलयकेतुः—केन तर्हि व्यापादितस्तातः?**

**राक्षसः—दैवमत्र प्रष्टव्यम्।**

**मलयकेतुः—(सक्रोधम्) दैवमत्र प्रष्टव्यं, न क्षपणको जीवसिद्धिः?**

**राक्षसः—(स्वगतम्) कथं जीवसिद्धिरपि चाणक्य-प्रणिधिः? हन्त! हृदयमपि मे रिपुभिः स्वीकृतम्।**

**मलयकेतुः—(सक्रोधम्) भासुरक! आज्ञाप्यतां शिखर-सेनः सेनापतिः—'ये एतेन राक्षसेन सह सौहार्दमुत्पाद्यास्म-च्छरीरद्रोहेण चन्द्रगुप्तमाराधयितुकामाः पञ्च राजानः, तद्यथा—'कौलूतः चित्रवर्मा, मलयनरपतिः सिंहनादः, काश्मीरः पुष्कराक्षः, सिन्धुराजः सुषेणः, पारसीकाधिराजो**

मेघाक्ष इति। तेषु त्रयः प्रथमा मदीयां भूमिं कामयन्ते, ते गम्भीरश्वभ्रमुपनीय पांशुभिः पूर्यन्ताम्, इतरौ तु द्वौ हस्तिबलकामौ हस्तिनैव घात्येतामि' ति।

पुरुषः—जं कुमारो आणवेदि। (यत् कुमार आज्ञापयति।) ( इति निष्क्रान्तः।)

मलयकेतुः—(सक्रोधम्) राक्षस! राक्षस! नाहं विस्रम्भघाती राक्षसो, मलयकेतुः खल्वहं, तद गच्छ, समाश्रीयतां सर्वात्मना चन्द्रगुप्त इति,—

विष्णुगुप्तञ्च मौर्यञ्च समसम्प्यागतौ त्वया।
उन्मूलयितुमीशोऽहं त्रिवर्गमिव दुर्नयः ॥२२॥

अन्वय—त्वया समम् अपि आगतो विष्णुगुप्त च मौर्य च अह त्रिवर्ग दुर्नय इव उन्मूलयितुम् ईश ॥२२॥

हिन्दी अनुवाद—राक्षस—(मन में) यह मर्मस्थान के फोडे पर दूसरा फोडा है। (अर्थात् विपत्ति पर विपत्ति) (प्रकट, कानों को बन्द कर) पाप शान्त हो, पाप शान्त हो, मैंने पर्वतेश्वर पर विषकन्या का प्रयोग नही किया। मै पर्वतेश्वर का अपराधी नही हूँ।

मलयकेतु—तो पिता को किसने मारा?

राक्षस—भाग्य से पूछो।

मलयकेतु—(क्रोध से) दैव से पूछा जाय न कि इस क्षपणक जीवसिद्धि से।

राक्षस—(मन मे) ओह! तो क्या जीवसिद्धि भी चाणक्य का गुप्तचर निकला। हाय! तब तो शत्रुओ ने मेरे हृदय पर भी अधिकार कर लिया।

मलयकेतु—(क्रोध से) भासुरक, सेनापति शिखरसेन को आज्ञा दो कि ये जो मेरे शरीर से द्रोह करने वाले राक्षस के साथ मित्रता करके चन्द्रगुप्त की सेवा करने के इच्छुक पॉच राजा है जिनके नाम ये है—कुलूत का चित्रवर्मा, मलयदेश का राजा सिंहनाद, काश्मीर का पुष्कराक्ष, सिन्धुराज सुषेण, फारस का राजा मेघाक्ष—इनमे पहले तीन मेरी भूमि चाहते है उन्हे गहरे गड्ढे में ले जाकर मिट्टी से तोप दो और गजसेना चाहने वाले अन्य दो को हाथी से ही मरवा डालो।

पुरुष—जैसी कुमार की आज्ञा (चला जाता है)।

मलयकेतु—(क्रोध से) राक्षस, राक्षस, मै विश्वासघाती राक्षस नही हूँ, मै मलयकेतु हूँ। इसलिए जाओ और हर प्रकार से चन्द्रगुप्त का सहारा लो। तुम्हारे साथ आये हुए विष्णुगुप्त चाणक्य को और मौर्य को विनष्ट करने में मै उसी तरह समर्थ हूँ जैसे दुर्नीति धर्म, अर्थ और काम को नष्ट कर देती है।

*Rakshas* (*To himself*)—This is another boil on the corbuncle. (*Aloud, blocking the ears*) Begone sin, Begone sin, I did not set the poison girl on Parvateshwar I am not guilty of killing Parvateshwar

*Malayaketu*—Then who is it that killed the father ?

*Rakshas*—In this matter fate should be asked

*Malayaketu* (*With anger*)—Fate should be asked in this matter and not Jiwasiddhi, the mendicant

*Rakshas* (*To himself*)—Oh, is Jiwasiddhi also a spy of Chanakya ? Alas, my heart too has been owned by the enemies

*Malayaketu* (*With anger*)—Let Shikharasena, the commander in-chief be ordered thus—of these five kings, Chitravarman of Kuluta, Sinhanada, the king of Malawa, Pushkaraksha of Kashmir, Sushen, the king of Sindha, Meghanada the lord of Parasika, who having entered in agreement with Rakshas are desirous of serving Chandragupta by injuring my person, the first three want my lands, let them be taken to a deep hole and covered with sand, let the other two who greed after my force of elephants, be killed by an elephant

*The servant*—As Prince commands (*Exit*)

*Malayaketu* (*With anger*)—Rakshas, Rakshas, I am not Rakshas, the murderer of the tursting, I am Malayaketu, go and take shelter of Chandragupta in every way See I alone am able to destroy Vishnugupta, and the Maurya advancing with you, as bad policy is (*capable of destroying*) the group of three (piety, prosperity and propensity)

**संस्कृत व्याख्या**—( श्लोक २२ ) त्वया राक्षसेन समम् अपि सार्धम् अपि आगतौ आयातौ विष्णुगुप्तम् चाणक्य मौर्य च वृषल चाह् मलयकेतु त्रिवर्गम् धर्मार्थ-कामान् दुर्नय इव कुनीतिरिव उन्मूलयितुम् विनाशयितुम् ईश समर्थ अस्मि।

**टिप्पणी**

(१) **गण्डस्योपरि विस्फोट**—मर्मस्थान के फोडे (गण्ड) के ऊपर दूसरा फोडा (विस्फोट) अर्थात् चन्द्रगुप्त के साथ मिलकर षड्यन्त्र करने का आरोप तो लगा ही था अब पर्वतक को मारने का भी दोष मढा गया। यह सस्कृत की कहावत है। जैसे हिन्दी मे कहते है कि गरीबी मे आटा गीला। (२) **अस्मच्छरीर-द्रोहेण**—हमारे शरीर से द्रोह करके अर्थात् हमको नुकसान पहुँचा कर। (३) **कामयन्ते**—चाहते है। (४) **श्वभ्रम्**—गड्ढा। (५) **पांसुभिः**—मिट्टी

से। (६) **हस्तिबलकामौ**—(मेरी) हस्तिसेना को चाहने वाले। (७) **विश्रम्भघाती**—विश्वासघाती, अथवा विश्वास करने वाले की हत्या करने वाला। (८) **त्रिवर्ग**—धर्म, अर्थ, काम—त्रिवर्गो धर्मकामार्थैश्चतुर्वर्ग समोक्षकै। (९) **दुर्नयः**—बुरी नीति। यहाँ मलयकेतु ने राक्षस, चाणक्य और चन्द्रगुप्त को क्रमश धर्म, अर्थ और काम तथा अपने आपको दुर्नीति के समान बतलाया है। इस प्रकार क्रोध के आवेग मे उसने अपनी ही बुराई की। इस श्लोक मे उपमा अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**भागुरायणः—कुमार! कृतं कालहरणेन। शीघ्रमेव कुसुमपुरोपरोधाय प्रतिष्ठाप्यन्तामस्मद्बलानि,—**

**गौडीनां लोध्रधूलीपरिमलबहलान् धूम्रयन्तः कपोलान्**
**क्लिश्नन्तः कृष्णिमानं भ्रमरकुलरुचः कुञ्चितस्यालकस्य।**
**पांशुव्यूहा बलानां तुरगखुरपुटक्षोदलब्धात्मलाभाः**
**शत्रूणामुत्तमाङ्गे गजमदसलिलच्छिन्नमूलाः पतन्तु ॥२३॥**

**(इति सपरिजनो निर्गतो मलयकेतुः।)**

**अन्वय**—बलाना तुरगखुरपुटक्षोदलब्धात्मलाभा पाशुव्यूहा गजमदसलिलच्छिन्नमूला (सन्त) गौडीना लोध्रधूलीपरिमलबहलान् कपोलान् धूम्रयन्त भ्रमरकुलरुच कुञ्चितस्य अलकस्य कृष्णिमान क्लिश्नन्त शत्रूणाम् उत्तमाङ्गे पतन्तु ॥२३॥

**हिन्दी अनुवाद—भागुरायण—कुमार! समय बिताना व्यर्थ है। शीघ्र ही हमारी सेना पाटलिपुत्र को घेरने के लिए प्रयाण कर दें। हमारी सेनाये ऐसी धूल उडा दें— कि सेना के घोडों के खुरों से उठती हुई तथा हाथियों के मदजल से सिंची हुई धूल उड़कर गौड़ देश के रमणियों के लोध्रपुष्प के पराग से सुगंधित कपोलों को मलिन करती हुई और उनके भ्रमरो के समान काले बालो को सफेद बनाती हुई शत्रुओ के शिर पर पडे।**

*Bhagurayan*—Prince! let us not waste time Let our army now march to siege Kusumpura Let the columns of dust, rising from the hoofs of the cavalry and whose bases are detached by the ichoral water of our elephants, fall on the heads of our enemies, making dark the cheeks of the Gauda Women which are decorated with the pollens of Lodhra flowers and (dust) mitigating the darkness of their curly hairs that are bright as the black bees

**संस्कृत व्याख्या**—बलानाम् अस्मच्चतुरगसेनासघातस्य तुरगखुरपुटक्षोद-लब्धात्मलाभा तुरगाना खुरपुटा अश्वाना खुरपुटा तै य क्षोद चूर्णन तेन लब्ध प्राप्त आत्मलाभ जन्म यैस्तथाभूता पाशुव्यूहा धूलिराशय गजमद-सलिलच्छिन्नमूला गजानाम् अस्मत्सेनागजानाम् मदा एव सलिलानि दानवारय तै छिन्न विनाशितम् मूल येषा तथाभूता गौडीना गौडदेशनारीणाम् लोध्रधूली-परिमलबहलान् लोध्ररजोविलेपनसुरभीन् कपोलान् गण्डभागान् धूम्रयन्त धूसिरतान् कुर्वन्त भ्रमरकुलरुच भ्रमरकुलाना मधुपवृन्दानाम् रुक् कान्तिरिव रुक् यस्य तादृशस्य कुचितस्य कुटिलस्य अलकस्य केशपाशस्य कृष्णिमान कृष्णराग क्लिश्नन्त विनाशयन्त शत्रूणाम् रिपूणाम् उत्तमाङ्गे शिरसि पतन्तु अवरोहन्तु।

**टिप्पणी**

(१) **प्रतिष्ठाप्यन्ताम्**—भेजी जाँय। (२) **गौडीनाम्**—गौड देश की स्त्रियाँ। (३) **तुरगखुरपुटक्षोदलब्धात्मलाभा**—घोडो की टाप से उठी हुई। तुरगाणा खुरपुटै लब्ध आत्मलाभ यै ते तादृशै। (४) **पाशुव्यूहाः**—धूलि-समूह। (५) **गजमदसलिलच्छिन्नमूला.**—हाथियो के मदरूपी जल से जिनका (धूलि का) मूल (पृथ्वी से) सम्पर्क नष्ट कर दिया गया है। अर्थात् हाथियो के मद से वह धूलि दब गई। (६) **लोध्रधूलीपरिमलबहलान्**—लोध्र पुष्प के परिमल से सुगधित। लोध्राणा धूली पराग तस्या परिमल आमोद तेन बहलान् व्याप्तान्। (७) **धूम्रयन्त**—धूसरित करते हुए। धूम्र+णिच्+लट्—शतृ। (८) **भ्रमरकुलरुच.**—भौरे की-सी कान्ति वाले (का)। अलकस्य का विशेषण है। (९) **कृष्णिमानम्**—श्यामलता को। कृष्ण+इमनिच्। '(१०) **क्लिश्नन्तः**—दबाते हुए, कम करते हुए। (११) **उत्तमाङ्गे**—शिर पर—शत्रुओ के शिर पर धूलि पडे। इस श्लोक मे तद्गुण, लुप्तोपमा, रूपक, पर्याय और स्वभावोक्ति अलकार है तथा स्रग्धरा छन्द है।

**राक्षसः—(सावेगम्) हा धिक् कष्टम्! तेऽपि हतास्त-पस्विनश्चित्रवर्मादयः!! तत् कथं सुहृन्नाशाय राक्षसश्चेष्टते, न रिपुविनाशाय? तत् किमिदानीं करवाणि मन्दभाग्यः?**

**किं गच्छामि तपोवनम्? न तपसा शाम्येत् सवैरं मनः**
**किं भर्तृननुयामि जीवति रिपौ? स्त्रीणामियं योग्यता।**

किं वा खड्गसखः पताम्यरिबले ? नेदं न युक्तं भवेत्
चेतश्चन्दनदासमोक्षरभसं रुन्ध्यात् कृतघ्नं न चेत् ।।२४।।

(इति निष्क्रान्ताः सर्वे ।)

।। इति पञ्चमोऽङ्कः ।।

**अन्वय**—तपोवनम् गच्छामि किम् ? सवैर मन तपसा न शाम्येत् । रिपौ जीवति भर्तॄन् अनुयामि किम् ? इय स्त्रीणा योग्यता । वा खड्गसख अरिबले पतामि किम् ? न इद युक्त न भवेत्, चन्दनदासमोक्षरभस चेत्, रुन्ध्यात्, चेत न कृतघ्न भवेत् ।।२४।।

**हिन्दी अनुवाद**—राक्षस—(उद्विग्नता के साथ) ओह ऐसा अनर्थ, ऐसा संकट, अब तो बेचारे चित्रवर्मा आदि भी मारे गए । ऐसा लगता है मानो राक्षस मित्रो के नाश के लिए कार्य कर रहा है न कि शत्रु के नाश के लिए । तो मै अभागा अब क्या करूँ । क्या मै तपोवन मे चला जाऊँ । परन्तु वहाँ भी तो बदला लेने की इच्छा से भरा हुआ मन शान्त नही होगा । क्या शत्रु के जीते हुए ही अपने दिवगत स्वामी का अनुगमन करूँ । यह तो स्त्रियो को ही शोभा देता है । क्या तलवार लेकर शत्रुदल मे कूद पडॅ, परन्तु यह ठीक न होगा (क्योकि) चन्दनदास को छुडाने मे (व्यग्र) मेरा मन ऐसा न होने देगा । यदि वह ऐसा नही करता तो कृतघ्न होगा । (सभी चले जाते है)

**पाँचवाँ अक समाप्त**

*Rakshas* (*With agitation*)—Oh fie, oh woe Now they too poor Chitravarman and otheis are killed It seems as if Rakshas's all efforts are foi the destruction of the friends not foi the enemies Ill fated, as I am, what should I do now Should I go to the penance forest ? But a revengeful mind would not be pacified there Should I follow my (*dead*) masteis while my enemy is alive, this befits only women Should I fall upon the enemy forces with swoid in hand ? No This would not be propei thing if my heart eager to get Chandandas free did not check my ungiateful self (Exeunt all) End of the Fifth Act

**सस्कृत व्याख्या**—तपोवनम् तप कर्तुम् गच्छामि किम् सवैर मन प्रति-शोधमिच्छन्मन तपसा न शाम्येत् शान्ति प्राप्स्यति रिपो शत्रौ जीवति प्राण-धारण कुर्वति भर्तॄन् मृतान् स्वामिन अनुयामि किम् अनुगच्छामि किम । [illegible]

एषा स्त्रीणाम् नारीणाम् योग्यता कार्यम् वा खड्गसख करे खड्ग नीत्वा अरिबले शत्रुसेनाया पतामि प्रविशामि न इदम् एतत् युक्तम् उचितम् न भवेत् न स्यात् (यत ) चन्दनदासमोक्षरभस चन्दनमोक्षेच्छुक चेत मन रुन्ध्यात् प्रतिबध्नीयात् चेत् यदि न एव कुर्यादिति अर्थ (तदा मम मन ) कृतघ्न भवेत् अकृतज्ञ स्यात् ।

**टिप्पणी**

(१) **सुहृद्विनाशाय**—भाव यह है कि अब तक किये गये मेरे कार्यो का परिणाम शत्रुनाश के स्थान पर अपने ही व्यक्तियो का विनाश हुआ है। (२) **सवैरम्**—बदला लेने का इच्छुक। (३) **खड्गसखः**—तलवार है मित्र जिसका, तलवार लेकर, खड्ग सखा यस्य स । (४) **चन्दनदासमोक्षरभसम्**—चन्दनदास को छुडाने का इच्छुक, चन्दनदासस्य मोक्षे रभस यस्य तादृशम् चन्दनदासमोक्षरभसम्। इस श्लोक मे दीपक तथा काव्यलिग अलकार है और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

---

## षष्ठोऽङ्कः

(ततः प्रविशत्यलङ्कृतः सहर्षः सिद्धार्थकः ।)

**सिद्धार्थकः**—

जअदि जलदणीलो केसवो केसिघादी
जअदि अ जणदिठ्ठे चन्दमा चन्दउत्तो ।
जअदि जअणसज्जं जा अकाऊण सेण्णं
पड़िहदपरपक्खा अज्जचाणक्कणीदी ॥१॥

(जयति जलदनीलः केशवः केशिघाती
जयति च जनदृष्टेश्चन्द्रमाश्चन्द्रगुप्तः ।
जयति जयनसज्जं या अकृत्वा च सैन्यं
प्रतिहतपरपक्षा आर्यचाणक्यनीतिः ॥१॥)

**अन्वय**—जलदनील केशिघाती केशव जयति । जनदृष्टे. चन्द्रमा चन्द्रगुप्तश्च जयति । आर्यचाणक्यनीतिश्च जयति या जयनसज्ज सैन्यम् अकृत्वा प्रतिहतपरपक्षा (विद्यते) ॥१॥

### छठवाँ अङ्क

(अलंकारो से सजा हुआ प्रसन्नचित्त सिद्धार्थक प्रवेश करता है)

**हिन्दी अनुवाद**—मेघ के समान नीलवर्ण वाले, केशी राक्षस के वध करन वाले कृष्ण की जय हो ! लोगो की दृष्टि के लिए चन्द्र तुल्य चन्द्रगुप्त की जय हो ! आचार्य चाणक्य की नीति की, जो युद्धार्थ उद्यत सेना के बिना ही शत्रुपक्ष को नष्ट करने वाली है, जय हो !

### ACT VI

(Now enter Siddharthaka with joy and decorated with ornaments)

Victory to Krishna, who is cloud-blue and is the slayer of Kesin, Chandragupta, too, the moon to the eyes of the people, may prosper, victory to the diplomacy of Noble Chanakya, which has done all the work of conquest without any army, and has suppressed the enemy

**संस्कृत व्याख्या**—जलदनील मेघश्याम केशिघाती केशिनामराक्षसनाशक केशव कृष्ण विष्णु वा जयति जनदृष्टे लोकलोचनस्य चन्द्रमा चन्द्रगुप्त जयति आर्यचाणक्यनीतिश्च माननीयकौटिल्यनीति जयति विजय प्राप्नोति या जयनसज्ज जयन युद्धसभार तस्य सज्जा सनाहो यस्य तथाविभ्रमकृत्वैव विना युद्धम् विनारक्तपातमिति शेष प्रतिहतपरपक्षा प्रतिहत विनाशित प्रतिपक्ष शत्रुवर्गो यया इति विजितशात्रवा विराजते।

**टिप्पणी**

(१) **जलदनील**—बादल के समान नीलवर्ण। जलदवत् नील उपमित कर्मधारय। (२) **केशिघाती**—केशी नामक राक्षस को मारने वाले। केशिन हन्तु शीलमस्य इति केशिन्=हन्+णिनि कर्तरि ताच्छील्ये। (३) **केशव**—विष्णु। 'हिरण्यगर्भ क प्रोक्त ईश शकर एव च। सृष्ट्यादिना वर्तयति तौ यत केशवो भवान्॥' (हरिवश)। (४) **जयनसज्जम्**—जीतने की तैयारी। जीयतेऽनेनेति जयन (करणे ल्युट्)। (५) **प्रतिहतपरपक्षा**—शत्रुपक्ष का नाश करने वाली। प्रतिहत परपक्ष यया तादृशी। इसमे मालिनी छन्द है। लुप्तोपमा तथा विभावना अलकारो का मिश्रण है।

**ता जाव चिरस्स कालस्स प्पिअवअस्सं सुसिद्धत्थअं पेक्खामि। (परिक्रम्यावलोक्य च) अअं उण प्पिअवअस्सओ सुसिद्धत्थओ इदो ज्जेब आअच्छदि, ता जाव उबसप्पामि। (तद्यावच्चिरस्य कालस्य प्रियवयस्यं सुसिद्धार्थकं पश्यामि। अयं पुनः प्रियवयस्यः सुसिद्धार्थक इत एवागच्छति, तद्यावदुपसर्पामि।)**

हिन्दी अनुवाद—तो बहुत दिनों के बाद प्रियमित्र सुसिद्धार्थक को देखूँगा। (घूम कर और देखकर) अरे, प्रिय मित्र सुसिद्धार्थक तो इधर ही आ रहा है। तो इसके पास चलूँ।

. I see my deaı frıend Susıddharthaka after a long tıme Oh, my dear frıend Susıddharthaka ıs comıng thıs very way Let me approach hım

**(ततः प्रविशति सुसिद्धार्थकः ।) सुसिद्धार्थक :—**

**सन्ताबेन्ता आबाणेसुं महूसबेसुं रुआबेन्ता ।**
**हिअअच्छिआ अबि विहबा बिरहे मित्ताणं दुम्मणाअन्ते ।।२।।**
**(सन्तापयन्तः आपानेषु महोत्सवेषु रुजायन्तः ।**
**हृदयस्थिता अपि विभवा विरहे मित्राणां दुर्मनायन्ते ।।२।।)**

अन्वय—मित्राणा विरहे विभवा हृदयस्थिता अपि आपानेषु सन्तापयन्तः महोत्सवेषु रुजायन्त दुर्मनायन्ते ।।२।।

**हिन्दी अनुवाद—(सुसिद्धार्थक का प्रवेश) सुसिद्धार्थक—मित्रो के वियोग में हृदयस्थित विभव भी पानगोष्ठियो मे टीस उत्पन्न करते हुए और महोत्सवों मे रोग उत्पन्न करते हुए आनन्द-रहित हो जाते हैं।**

(Now enter Susiddharthaka) *Susiddharthaka*—In the absence of friends riches, though dwelling in the heart, give pain in pleasure-parties, and during festivals trouble by causing disease

**संस्कृत व्याख्या**—मित्राणा सुहृदा विरहे अभावे विभवा धनानि हृदयस्थिता. अपि अन्त करणस्थितानि अपि आपानेषु पानगोष्ठीषु सन्तापयन्त दु खं जनयन्त महोत्सवेषु नृत्यगीतादिषु सभारम्भेषु रुजायन्त मनोरोग समुत्पादयन्त. केवल दुर्मनायन्ते निरानन्दवन्त भवन्ति ।

**टिप्पणी**

(१) **आपानेषु**—पानगोष्ठी आदि मे। (२) **रुजायन्तः**—रुजा कुर्वन्तः इति रुजा+णिच्+लट्—शतृ । (३) **दुर्मनायन्ते**—अदुर्मनस दुर्मनस भवन्ति इति दुर्मनस्+क्यङ सलोप। इस पद्य मे दीपक तथा काव्यलिग अलकार और आर्या छन्द है।

**सुदञ्च मए जधा—मलयकेदु कडआदो प्पिअबअस्सओ सिद्धत्थओ आअदोत्ति। ता जाव णं अण्णेसाम्मि (परिक्रम्योपसृत्य च) एसो सिद्धत्थओ। (श्रुतञ्च मया यथा—मलयकेतुकटकात्प्रियवयस्यः सिद्धार्थक आगत इति । तद्यावदेनमन्विष्यामि । एष सिद्धार्थकः)**

सिद्धार्थकः—(विलोक्य) कधं इदो ज्जेब प्पिअबअस्सओ सुसिद्धत्थओ। (उपगम्य) अबि सुहं प्पिअबअस्सस्स ? (कथमित एव प्रियवयस्यः सुसिद्धार्थकः। अपि सुखं प्रियवयस्यस्य ?) (उभावन्योन्यमालिङ्गतः)

हिन्दी अनुवाद—मैंने सुना है कि मलयकेतु के कटक से प्रिय मित्र सुसिद्धार्थक आ गया है। तो अब उसे खोजूं। (परिक्रमा करके और पास जाकर) अरे, सिद्धार्थक तो यह है।

सिद्धार्थक—(देखकर) अरे प्रिय मित्र सुसिद्धार्थक तो इधर ही आ रहा है। (समीप जाकर) प्रिय मित्र, कुशल तो है। (दोनो एक दूसरे को गले लगाते हैं)

I have heard that dear friend Susiddharthaka has come back from the camp of Malayaketu. I will search for him (*Going round and seeing*) Here is Susiddharthaka

*Siddharthaka* (*Observing*)—Ha, dear friend, Susiddharthaka is coming this way (*Approaching*) Dear friend, are you quite well ? (Both embrace each other)

सुसिद्धार्थकः—अह बअस्स, कुदो मे सुहं, जस्स तुमं चिरआलप्पवासपच्चागदोबि अआणिअ बुत्तन्तं अण्णदो गदोसि ? त्ति (अहो वयस्य, कुतो मे सुखम्, यस्य त्वं चिर-प्रवासप्रत्यागतोऽप्यज्ञापयित्वा वृत्तान्तमन्यतो गतोऽसीति।)

सिद्धार्थकः—प्पसीददु प्पिअबअस्सो। अहं खु दिट्ठमेत्तो ज्जेब्ब अज्जचाणक्केण आणत्तो जधा। "सिद्धत्थअ, गच्छ, एदं प्पिअं बुत्तन्तम् प्पिअदंसणस्स देअस्स चन्दसिरिणो णिबेदेहि" त्ति। तदा तस्स तं णिबेदिअ एब्बं अणुभूदपात्थिब-प्पसादो अहं प्पिअबअस्सं प्पेक्खिदुं तुह गेहं चलिदोह्मि। (प्रसीदतु प्रियवयस्यः। अहं खलु दृष्टमात्र एवार्यचाणक्ये-नाज्ञप्तो यथा—"सिद्धार्थक! गच्छ, इमं प्रियं वृत्तान्तं प्रियदर्शनस्य देवस्य चन्द्रश्रियो निवेदयेति"। ततस्तस्य तन्नि-वेद्य एवमनुभूतपार्थिवप्रसादोऽहं प्रियवयस्यं प्रेक्षितुम् तव गेहं चलितोऽस्मि।)

**सुसिद्धार्थकः—वअस्स ! जदिमए एदं सुणिदव्वं भोदि तां मं पि सुणावेहि, किं ते प्पिअं प्पिअदंसणस्स चन्दसिरणो णिवेदिदं त्ति । (वयस्य ! यदि मयेदं श्रोतव्यं भवति, तन्मामपि श्रावय, किं तत् प्रियं प्रियदर्शनस्य चन्द्रश्रियः निवेदितमिति ।)**

हिन्दी अनुवाद—सुसिद्धार्थक—अहो मित्र, मुझे सुख कहाँ से (हो सकता है) जिसके तुम चिरकाल के प्रवास से लौटकर बिना हालचाल बताये दूसरी ओर चले गए।

सिद्धार्थक—प्रिय मित्र, प्रसन्न हो। मुझे तो देखते ही आर्य चाणक्य ने आज्ञा दी कि "सिद्धार्थक जाओ और यह प्रिय समाचार प्रियदर्शन वाले महाराज चन्द्रगुप्त को बता दो"। तब वह समाचार उनको देकर और इस प्रकार राजा की कृपा का अनुभव करके मैं प्रियमित्र को देखने के लिए तुम्हारे घर की ओर चल पड़ा हूँ।

सुसिद्धार्थक—मित्र, मेरे सुनने योग्य हो तो मुझे भी सुनाओ कि वह कौन प्रिय समाचार है जो प्रियदर्शन वाले चन्द्रगुप्त को सुनाया है।

*Susiddharthaka*—Oh friend, whence can I get happiness as you, after coming from outside after a long time, went away to another place without telling me any news

*Siddharthaka*—Dear friend, be appeased As soon as seen, I was ordered by Noble Chanakya thus, " Siddharthaka go and report this happy news to king Chandrashri" Then having reported to him and enjoyed the king's favour thus, I am going to your house to see you (*my dear friend*)

*Susiddharthaka*—Friend, if it is fit to be heard by me, tell me what happy news you have reported to Chandrashri of charming presence

## टिप्पणी

(१) **चिरप्रवासप्रत्यागतोऽपि**—बहुत दिनो के बाद परदेश से लौटा हुआ। (२) **वृत्तान्तम् अज्ञापयित्वा**—बिना हालचाल बताये हुए। (३) **दृष्ट-मात्र एव**—ज्योही दिखाई पडा। (४) **प्रियदर्शनस्य**—प्रिय सुखकारक दर्शनम् अवलोकन यस्य स, तस्य। शेषत्वविवक्षया षष्ठी। **अनुभूतपार्थिवप्रसादः**—राजा की कृपा का अनुभव करके। अनुभूत पार्थिवस्य नृपस्य प्रसादो येन स। (५) **श्रावय**—सुनाओ। श्रु+णिच्+लोट् मध्यमपुरुष आज्ञा।

**सिद्धार्थकः—प्पिअवअस्स ! तुह वि किं असुणिदव्वं**

अत्थि ? ता णिसामेहि । अत्थि दाव, अज्जचाणक्कणीति-मोहिदमदिणा मलअकेदुहदएण णिराकरिअ रक्खसं, हदा चित्तबम्मप्पमुहा प्पहाणा पंच पात्थिवा; तदो असमिक्ख-कारी एसो दुराआरो त्ति कदुअ, उज्झिअ मलअकेदुकड़अ-भूमिं, णिअभूमिकुसलदाए भअबिलोलसेण्णतणूकिदसेसपरि-बारेसुं सकं सकं बिसअं अभिप्पत्थिदेसु, पात्थिबेसु भद्रभट-पुरुदत्तहिङ्गुरात- बलउत्त – राअसेण-भागुरायअण- रोहिदक्ख-बिजअबम्मप्पमुहेहिं संजमिदो मलअकेदू । (प्रियवयस्य ! तवापि किमश्रोतव्यमस्ति ? तन्निशामय––अस्ति तावदार्य-चाणक्यनीतिमोहितमतिना मलयकेतुहतकेन निराकृत्य राक्षसं, हताश्चित्रवर्मप्रमुखाः प्रधानाः पञ्च पार्थिवाः । ततोऽस-मीक्ष्यकारी एष दुराचार इत्युज्झित्वा मलयकेतु-कटकभूमिं निजभूमिकुशलतया भयविलोलसैन्यतनूकृतशेषपरिवारेषु स्वकं स्वकं विषयमभिप्रस्थितेषु पार्थिवेषु, भद्रभट-पुरुषदत्त-हिङ्गु-रात-बलगुप्त-राजसेन-भागुरायण-रोहिताक्ष-विजयवर्मप्रमुखैः संयमितो मलयकेतुः ।

हिन्दी अनुवाद––सिद्धार्थक––प्रिय मित्र, क्या कोई ऐसी भी बात है जो तुम्हारे सुनने योग्य न हो । तो सुनो, आर्य चाणक्य की नीति से किंकर्त्तव्यविमूढ़ होकर अभागे मलयकेतु ने राक्षस को निकाल कर चित्रवर्मा प्रभृति पाँच मुख्य राजाओ को मरवा डाला । तब अन्य राजाओ ने यह समझकर कि यह मलयकेतु दुराचारी और बिना विचार कर काम करने वाला है मलयकेतु की सेना को छोड दिया और अपने-अपने अधिकार की रक्षा करने लगे और भय से व्याकुल होकर सेना के अल्प हो जाने पर वे (राजा) अपने-अपने देश को चले गये । तब भद्रभट, पुरुषदत्त, हिङ्गुरात, बलगुप्त, राजसेन, भागुरायण, रोहिताक्ष, विजयवर्मा आदि ने मलयकेतु को कैद कर लिया ।

*Siddharthaka*—Dear friend, is there anything which even you can not hear. The wretched Malayaketu's mind was deluded by the diplomacy of Noble Chanakya and he having dismissed Rakshas, got the five leading kings, with Chitravarman at their head, killed Then all the other kings, thinking Malayaketu to be a miscreant acting thoughtlessly, deserted

his camp and in order to save themselves went to their respective kingdoms, for their army was rendered small due to the soldiers being afraid. Then Malayaketu was chained by Bhadrabhatta, Purushdatta, Hingurata, Balgupta, Rajsen, Bhagurayan, Rohitaksh and Vijayavarman and others

**टिप्पणी**

(१) **किमश्रोतव्यमस्ति**—क्या तुम्हारे भी न सुनने के योग्य कुछ है अर्थात् तुम सब कुछ सुन सकते हो। (२) **चाणक्यनीतिमोहितमतिना**—चाणक्य की नीति से किंकर्तव्यविमूढ। चाणक्यस्य नीत्या मोहिता मतिः यस्य स तेन। (३) **निराकृत्य**—अलग कर। (४) **असमीक्ष्यकारी**—बिना विचार कर काम करने वाला। असमीक्ष्य कर्त्तुं शीलमस्य इति। असमीक्ष्य+कृ+णिनि। (५) **उज्झित्वा**—छोडकर। (६) **भयविलोलसैन्यतनूकृतशेषपरिवारेषु**—भय से व्याकुल सैनिको के कारण कम हो गई है सेना जिनकी। भयेन विलोलानि सैन्यानि तैः तनूकृता शेषा परिवारा येषा ते तेषु। (७) **विषयम्**—देश। 'देशविषयौ तूपवर्तनम्' इत्यमर। (८) **संयमितः**—पकड लिया गया। सम्+यम्+णिच्+क्त।

**सुसिद्धार्थकः—बअस्स! भद्दभटप्पमुहा किल देअस्स चन्दसिरिणो अबरत्ता मलअकेदुं समास्सिदा त्ति लोए मन्तीअदि। ता किं णिमित्तं एदं कुकबिणाडअस्स बिअ अण्णं मुहे अण्णं णिब्बहणे त्ति? (वयस्य! भद्रभटप्रमुखाः किल देवस्य चन्द्रश्रियोऽपरक्ता मलयकेतुं समाश्रिता इति लोके मन्त्र्यते। तत् किं निमित्तमेतत् कुकविनाटकस्येवान्यन्मुखेऽन्यन्निर्वहण इति?)**

**सिद्धार्थकः—बअस्स! सुणु दाव, दैवगदीए बिअ असुणिदगदीए णमो अज्जचाणक्कणीदीए। (वयस्य! शृणु तावत्, देवगत्यै इवाश्रुतगत्यै नम आर्यचाणक्यनीत्यै।)**

**सुसिद्धार्थकः—बअस्स! तदो तदो? (वयस्य! ततस्ततः?)**

**सिद्धार्थकः—बअस्स! तदो प्पहुदि, सारसाहणसमुदएण इदो णिक्कमिअ अज्जचाणक्केण पड़िबण्णं अराअलोअं**

असेसराअबलं। (वयस्य ! ततः प्रभृति, सारसाधनसमुदयेनेतो निष्क्रम्य आर्यचाणक्येन प्रतिपन्नमराजलोकमशेषराजबलम्।)

सुसिद्धार्थकः—बअस्स ! कहिं ? (वयस्य ! कुत्र ?)

हिन्दी अनुवाद—सुसिद्धार्थक—मित्र, सुना जाता है कि भद्रभट आदि सम्राट् चन्द्रगुप्त से रुष्ट होकर मलयकेतु से मिल गये हैं। तो क्या कारण है कि किसी कुकवि के बनाए हुए नाटक की तरह मुखसंधि (अर्थात् प्रारम्भ) में कुछ और तथा निर्वहण संधि (अन्त) मे कुछ और होता जा रहा है।

सिद्धार्थक—अरे मित्र, सुनते जाओ। यह सब तो आर्य चाणक्य की नीति की महिमा है जो ब्रह्मा की गति-विधि के समान अगम्य है। उस गति को नमस्कार है।

सुसिद्धार्थक—मित्र, तो क्या हुआ ?

सिद्धार्थक—इसके बाद उत्कृष्ट सेना के साथ आर्य चाणक्य ने निकलकर राजाओ से रहित सारी सेना को वश मे कर लिया।

सुसिद्धार्थक—मित्र, कहाँ ?

*Susiddharthaka*—Friend, it is heard that Bhadrabhatta and others, being disgusted of Chandragupta, have gone over to the side of Malayaketu Why then is it, as in a drama written by a bad poet, one thing is in the beginning and another is in the end

*Siddharthaka*—Friend, listen Salutation be to the diplomacy of Chanakya, the course of which is unheard or (*ununderstandable*) like that of Fate

*Susiddharthaka*—Friend, what next ?

*Siddharthaka*—Then the entire army, which was without kings, was captured by noble Chanakya, going out from here, with a large army

*Susiddharthaka*—Friend, where ?

सिद्धार्थकः—बअस्स ! जहिं एदे,—(वयस्य ! यत्रैते,—)

अदिसअगुरुएणं दाणदप्पेण दन्ती
सजलजलदलीलां उव्वहन्तो णदन्ति।
कसप्पहरभएणं जादकम्पा तुरन्तो
गहिदजअणसज्जा संपदन्ते तुलंगा ॥३॥

(अतिशयगुरुकेण दानदर्पेण दन्तिनः
सजलजलदलीलामुद्वहन्तो नदन्ति।

**कशाप्रहारभयेन जातकम्पास्त्वरयन्तः**
**गृहीतजयनसज्जाः सम्पद्यन्ते तुरङ्गाः ॥३॥)**

**अन्वय**—गृहीतजयनसज्जा दन्तिन अतिशयगुरुकेण दानदर्पेण सजलजलद-लीलामुद्वहन्त नदन्ति । तुरङ्गा कशाप्रहारभयेन जातकम्पा त्वरयन्त सम्पद्यन्ते ॥३॥

**हिन्दी अनुवाद—सिद्धार्थक—मित्र, जहाँ ये—युद्ध के वेश को धारण किए हुए हाथी अत्यन्त बढे हुए मद के अभिमान से जल से भरे हुए बादल की लीला करते हुए चिग्घाड रहे है और घोड़े चाबुक की मार की डर से काँपते हुए शीघ्रता करते हुए दिखाई दे रहे हैं।**

*Siddharthaka*—Friend, where the war elephants, due to their excessive ichoral water, are trumpeting like clouds full of water and the horses from fear of being whipped by (*the riders*) are shaking their body and seem to run fast

**संस्कृत व्याख्या**—यत्र अतिशयगुरुकेण भृश प्रवृद्धेन दानदर्पेण मदजलजनितेन दर्पेण उद्दामेन गृहीतजयनसज्जा गृहीत परिहित जयनस्य युद्धस्य सज्ज वेश यै तादृशा दन्तिन गजा सजलजलदलीलाम् सजला जलभरिता ये जलदा मेघास्तेषा लीलामिव लीला विलासम् उद्वहन्त धारयन्त नदन्ति उच्चै शब्द कुर्वन्ति । तुरङ्गा अश्वा कशाप्रहारभयेन कशाना प्रहारा आघाता तेभ्य भय तेन हेतुना जातकम्पा जात उत्पन्न कम्प कम्पन येषा तादृशा (अतएव) त्वरयन्त (स्वारोहिण ) त्वरावत विदधत सम्पद्यन्ते सन्नद्धा सन्तीति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **चन्द्रश्रियः अपरक्ता**—चन्द्रगुप्त से अलग हो गये है। (२) **कुकवि-नाटकस्य इव**—खराब (अयोग्य) कवि के नाटक के समान। (३) **अन्यत् मुखे अन्यत् निर्वहणे**—मुख सधि मे कुछ और निर्वहण सधि मे कुछ। अर्थात् पहले कुछ बाद मे कुछ। नाटक का अन्त प्रारम्भ के अनुसार होना चाहिए। उसी प्रकार मनुष्य को जैसा पहले रहे वैसा ही रहना चाहिए। रहे कुछ दिखावे कुछ यह ठीक नही है। (४) **नम आर्यचाणक्यनीत्यै**—आचार्य चाणक्य की नीति को नमस्कार है। "नम" के योग मे चतुर्थी होती है। (५) **अश्रुतगत्यै**—जिसकी गति सुनी नही गई है, अर्थात् जिसकी गति जानी नही जाती। अश्रुता गति यस्या सा तस्यै। कहने का तात्पर्य यह है कि चाणक्य की नीति समझ मे

नही आती। काम हो जाने पर ही उसकी वास्तविकता का पता लगता है। सिद्धार्थक के कहने का भाव यह है कि जो तुमने सुना था कि भद्रभट आदि मलयकेतु से मिल गए है वह गलत है। (६) **सारसाधनसमुदयेन**—साधनो को लेकर यानी सेना के साथ। सार साधन तस्य समुदयेन समूहेन। साध्यते अनेन इति साधनम्। साध्+ल्युट। सार—वरम्—श्रेष्ठ। सारसाधन—उत्तम साधन (सेना।) (७) **प्रतिपन्नम्**—अधिकार कर लिया। (८) **अशेषराजबलम्**—राजाओ की सारी सेना। (९) **अराजलोकम्**—राजाओ से रहित। नृपजन-रहितम्। (१०) **गृहीतजयनसज्जा**—लडाई का वेश धारण किए। (११) **अतिशयगुरुकेण**—अत्यन्त प्रबल। गुरुरेव गुरुक गुरु+कन् स्वार्थे। अतिशयश्चासौ गुरुक अतिशयगुरुक (कर्मधारय), तेन। (१२) **सजलजलदलीलाम्**—जलपूर्ण बादलो की लीला को। (१३) **कशाप्रहारभयेन**—चाबुक की मार के डर से। यहाँ उपमा तथा रूपक का सन्देहसकर अलकार और मालिनी छन्द है।

**सुसिद्धार्थकः—बअस्स! एदं सब्बं दाबं चिटठदु, तहा सब्बलोअप्पच्चक्खं उज्झिआहिआरो भबिअ कहं अज्ज-चाणक्को पुणो बि तं ज्जेब मन्तिपदं आरूढो? (वयस्य! एतत् सर्वं तावत् तिष्ठतु। तथा सर्वलोकप्रत्यक्षमुज्झिताधिकारो भूत्वा कथमार्यचाणक्यः पुनरपि तदेव मन्त्रिपदमारूढः?)**

**सिद्धार्थकः—बअस्स! अदिमुद्धो दाणीं सि तुमं, जो अमच्चरक्खसेण अणबगाहिदपुब्बं अज्जचाणक्कबुद्धिं अब-गाहिदुं इच्छसि? (वयस्य! अतिमुग्ध इदानीमसि त्वं, योऽमात्यराक्षसेनानवगृहीतपूर्वामार्यचाणक्यबुद्धिमवगाहितुमि-च्छसि।)**

**सुसिद्धार्थकः—बअस्स! अथ अमच्चरक्खसो दाणीं कहिं? (वयस्य! अथाऽमात्यराक्षस इदानीं कुत्र?)**

**सिद्धार्थकः—बअस्स! सोक्खु तस्सिं प्पलअकोलाहले बढ्ढमाणे मलअकेदुकडआदो णिक्कमिअ उन्दुरणामहेएण चरेण अणुसरन्तो इमं ज्जेब कुसुमउरं आगदो त्ति अज्ज-**

**चाणक्कस्स णिवेदिदं। (वयस्य ! स खलु तस्मिन् प्रलय-कोलाहले वर्धमाने मलयकेतुकटकात् निष्क्रम्योन्दुरनामधेयेन चरेणानुस्त्रियमाण इदमेव कुसुमपुरमागत इत्यार्यचाणक्यस्य निवेदितम्।)**

हिन्दी अनुवाद—सुसिद्धार्थक—मित्र, यह सब बातें रहने दो। बताओ तो सबके सामने चाणक्य ने अधिकार का त्याग कर फिर मंत्री का पद किस प्रकार ग्रहण किया ?

सिद्धार्थक—मित्र, इस समय तुम नितान्त अनभिज्ञ हो जो कि आर्य चाणक्य की बुद्धि को, जिसे पहले अमात्य राक्षस भी न समझ पाए, समझना चाहते हो।

सुसिद्धार्थक—मित्र, अमात्य राक्षस इस समय कहाँ है ?

सिद्धार्थक—मित्र, जब प्रलयकालीन कोलाहल (मलयकेतु के शिविर में) बढने लगा तो वह वहाँ (मलयकेतु की कटक) से निकल कर उन्दुर नामक गुप्तचर से पीछा किया जाता हुआ इसी कुसुमपुर में आया है। यह बात आर्य चाणक्य को बता दी गई है।

*Susiddharthaka*—Friend, let this go (*Tell me now*) Why has Chanakya accepted the office of the minister when previously he renounced it in the presence of the whole world ?

*Siddharthaka*—You are quite ignorant that you are trying to understand the policy of Arya Chanakya which even Minister Rakshas could not comprehend

*Susiddharthaka*—Friend, where is Minister Rakshas at present ?

*Siddharthaka*—Friend, when there was terrible convulsion in the camp of Malayaketu, he slipped out of it and being shadowed by a spy named Undura, has come here to Pataliputra and Chanakya has been informed of it

**टिप्पणी**

(१) **उज्झिताधिकार**—अधिकार त्याग कर देने वाले, अधिकार का परित्याग किये हुए। (२) **अतिमुग्धः**—बिलकुल अबोध। (३) **अनवगृहीत-पूर्वाम्**—जिसे पहले (अमात्य राक्षस भी) न समझ सके। पूर्वमज्ञाताम्। (४) **अनुस्त्रियमाण**—पीछा किया जाता हुआ।

**सुसिद्धार्थकः—वअस्स ! तहा णाम अमच्चरक्खसो णन्दरज्जप्पच्चाअअणे किदव्ववसाओ णिक्कमिअ सम्पदं**

अकिदत्थो पुणो बि कहं इमं ज्जेब कुसुमउरं आअदो ? (वयस्य ! तथा नाम अमात्यराक्षसो नन्दराज्यप्रत्यानयने कृतव्यवसायो निष्क्रम्य साम्प्रतमकृतार्थः पुनरपि कथमिदमेव कुसुमपुरमागतः ?)

सिद्धार्थकः---बअस्स ! तक्केमि, चन्दणदासस्स सिणेहेण त्ति। (वयस्य ! तर्कयामि, चन्दनदासस्य स्नेहेनेति।)

सुसिद्धार्थकः---बअस्स ! सच्चं चन्दणदासस्स सिणेहेण त्ति ? अध चन्दणदासस्स मोक्खं प्पेक्खसि ? (वयस्य ! सत्यं चन्दनदासस्य स्नेहेनेति ? अथ चन्दनदासस्य मोक्षं प्रेक्षसे ?)

सिद्धार्थकः---बअस्स ! कुदो से अधण्णस्स मोक्खो ? सो क्खु सम्पदं अज्जचाणक्कस्स आणत्तीए दुबेहिं पि अह्मेहिं बज्झट्ठाणं प्पबेसिअ बावादइदब्बो। (वयस्य ! कुतोऽस्याधन्यस्य मोक्षः ? स खलु साम्प्रतमार्यचाणक्यस्याऽऽज्ञप्त्या द्वाभ्यामप्यावाभ्यां वध्यस्थानं प्रवेश्य व्यापादयितव्यः।)

सुसिद्धार्थकः---(सक्रोधम्) बअस्स ! किं अज्जचाणक्कस्स घादअजणो अणो णत्थि, जेण अह्मे ईदिसे णिसंसे कम्मे णिजुज्जीअदि ? (वयस्य ! किमार्यचाणक्यस्य घातकः जनोऽन्यो नास्ति, येनावामीदृशे नृशंसे कर्मणि नियुज्यावहे ?)

सिद्धार्थकः---बअस्स ! को जीवलोए जीविदुकामो अज्जचाणक्कस्स आणत्तिं पडिऊलेदि ता एहि, चंडालबेसधारिणा भबिअ चन्दणदासं वज्झट्ठाणं णेह्म। (वयस्य ! को जीवलोके जीवितुकामः आर्यचाणक्यस्याज्ञप्तिं प्रतिकूलयति ? तदेहि चण्डालवेशधारिणौ भूत्वा चन्दनदासं वध्यस्थानं नयावः।) (इत्युभौ निष्क्रान्तौ।)

## प्रवेशकः

हिन्दी अनुवाद---सुसिद्धार्थक---मित्र, यह भला कैसे हो सकता है कि जो अमात्य राक्षस नन्दराज्य की पुनः स्थापना में इतना प्रयत्नशील रहा है

**आकरः सर्वशास्त्राणां रत्नानामिव सागरः ।**
**गुणैर्न परितुष्यामो यस्य मत्सरिणो वयम् ।।७।।**

**अन्वय**—रत्नाना सागर इव सर्वशास्त्राणाम् आकर । यस्य गुणै मत्सरिण वयम् न परितुष्याम ।।७।।

**हिन्दी अनुवाद—चण्डाल—नीति निपुण आप के द्वारा (यह काम हुआ) ।**
**चाणक्य—भले आदमी, ऐसा न कहो। यह कहो कि नन्दकुल के द्वेषी भाग्य से।**
**राक्षस—(देखकर मन ही मन) अरे यही वह दुरात्मा अथवा महात्मा कौटिल्य है। रत्नो के आकर समुद्र के समान यह सब शास्त्रो का आकर है, जिसके गुणो से ईर्ष्या करने वाले हम लोग सतुष्ट नही होते है।**

*Chandal*—By Noble Sir, whose wit is well skilled in diplomacy

*Chanakya*—No, not so, say by Fate, the enemy of the house of Nanda

*Rakshas* (*Seeing, to himself*)—This is the wicked or say, noble-hearted Kautilya, the store of all knowledge as is the sea of gems, with whose virtues we, whose envy is aroused, are not pleased

**संस्कृत व्याख्या**—रत्नाना महार्घाणा मणीनाम् आकर उत्पत्तिभूमिसागर इव समुद्र इव सर्वशास्त्राणाम् सर्वशास्त्रसग्रहैकरूपाणा राजनयानाम् आकर निधिरिव मत्सरिण अद्यावधि मत्सराक्रान्तमानसा वयम् यस्य चाणक्यस्य गुणै न परितुष्याम नैव प्रीतिमवाप्ता ।

**टिप्पणी**

(१) **आकरः**—खजाना। जिस प्रकार सागर रत्नो का खजाना है उसी प्रकार चाणक्य सभी शास्त्रो का खजाना है। यहाँ पर राक्षस भी चाणक्य के गुणो की प्रशसा कर रहा है। वह यह मानता है कि मै मत्सर (डाह) के कारण उससे प्रसन्न नही हूँ पर वह गुणी है। (२) **मत्सरिणाः वयम्**—डाह करने वाला (मै राक्षस)। यहाँ उपमा और रूपक अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**चाणक्यः—(विलोक्य सहर्षम्) अये। अयममात्यराक्षसः येन महात्मना—**

**गुरुभिः कल्पनाक्लेशैर्दीर्घजागरहेतुभिः ।**
**चिरमायासिता सेना वृषलस्य मतिश्च मे ॥८॥**

**अन्वय**—(येन महात्मना) दीर्घजागरहेतुभि गुरुभि कल्पनाक्लेशै मे मति वृषलस्य च सेना चिरम् आयासिता ॥८॥

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—(देखकर प्रसन्नता के साथ) अरे यह अमात्य राक्षस हैं। जिन महापुरुष के द्वारा (कारण) मौर्य सम्राट् की सेना और मेरी (कूटनीति युक्त) बुद्धि दिन-रात जागरण करके बड़ी-बड़ी तैयारियों से और बड़ी-बड़ी चिन्ताओ से अब तक कष्ट झेलती रही।**

(*Seeing, to himself with joy*) Ha ! there is that Minister Rakshas due to whom my wit and the army of the Vrishala has long been troubled with the difficult task of devising plans due to which long vigils have been kept

**संस्कृत व्याख्या**—अये अयम् अमात्यराक्षस येन महात्मना वृषलस्य सम्राज महाबलस्य मौर्यस्य सेना वाहिनी मम मति बुद्धि चिरम् दीर्घकालम् दीर्घजागर-हेतुभि बहुकालात् प्रवर्तमान यो जागर निद्राभावस्तस्य हेतुभि गुरुभि अति-प्रवृद्धै कल्पनाक्लेशै वृषलसेनापक्षे पत्तीनामश्वबलाना हस्तिसेनाना वा या कल्पना तत्तत्सन्नाहविशेषा एव क्लेशा कष्टानि तै चाणक्यमतिपक्षे चोपाय-चतुष्टयस्य या कल्पना एव क्लेशा तै आयासिता भृश कदर्थीकृता ।

**टिप्पणी**

(१) **दीर्घजागरहेतुभिः**—बहुत दिन तक जागने के कारण। (२) **गुरुभि**—बडे, महान्। (३) **कल्पनाक्लेशै**—(मति पक्ष मे) उपाय सोचने के कारण कष्ट, (सेनापक्ष मे) सदा तैयार रहने के कारण कष्ट। (४) **आयासिता**—दु खित की गई। क्लेश का अनुभव किया। चाणक्य के कहने का भाव यह है कि मेरी बुद्धि तो राक्षस के कारण इसलिए परेशान थी कि मै दिनरात सामदानादि उपायो को सोचता रहता था और चन्द्रगुप्त की सेना इसलिए परेशान थी कि उसे हमेशा चौकन्ना रहना पडता था और इन्ही के कारण मुझे और सेना को जागते ही बीतता था। यहाँ तुल्ययोगिता अलकार और अनुष्टुप् छन्द है।

**(जवनिकामपनीयोपसृत्य च) भो भो अमात्यराक्षस ! विष्णुगुप्तोऽभिवादयते ।**

राक्षसः—(स्वगतम्) अमात्य इति लज्जाकरमिदानीं विशेषणपदम्। (प्रकाशम्) भो भो विष्णुगुप्त ! न मां श्वपाकस्पर्शदूषितं स्प्रष्टुमर्हसि।

चाणक्यः—अमात्य राक्षस! नायं श्वपाकः। अयं खलु दृष्टपूर्व एव भवता सिद्धार्थकनामा राजपुरुषः, योऽयमसौ द्वितीयः, सोऽपि सुसिद्धार्थकनामा राजपुरुष एव। ताभ्यामेव सह सौहार्दमुत्पाद्य शकटदासोऽपि तपस्वी तं तादृशम-जानन्नेव कपटलेखं मयैव लेखितः।

राक्षसः—(आत्मगतम्) दिष्ट्या शकटदासं प्रत्यपनीतो विकल्पः।

हिन्दी अनुवाद—(पर्दा हटाकर समीप जाकर)

चाणक्य—अये अमात्य राक्षस, विष्णुगुप्त आपका अभिवादन करता है।

राक्षस—(मन में) इस समय "अमात्य" यह विशेषण मेरे लिए लज्जा-जनक है। (प्रकट) अरे विष्णुगुप्त, मै चण्डाल के स्पर्श से अपवित्र हो गया हूँ, इसलिए आप मुझे न छुयें।

चाणक्य—अमात्य राक्षस, यह चण्डाल नही है। इसको आपने पहले देखा है। यह सिद्धार्थक नामक राजपुरुष है। और जो यह दूसरा है वह भी सुसिद्धार्थक नाम का राजपुरुष ही है। इन्ही दोनो के साथ मित्रता पैदा करके मैने ही बेचारे शकटदास से बिना उसके जाने हुए भी वैसा जाली पत्र लिखवाया।

राक्षस—(मन में) भाग्य से शकटदास के ऊपर जो सन्देह था वह दूर हो गया।

*Chanakya* (*Removing veil and approaching*)—Ho, Minister Rakshas, Vishnugupta salutes you

*Rakshas* (*To himself*)—At this moment the title "Minister" causes shame to me (*Aloud*) Oh Vishnugupta, I have been defiled by the touch of Chandals, so you do not deserve to touch me.

*Chanakya*—Oh Minister Rakshas, he is not a Chandal. He is king's man, Siddharthaka by name, seen by you before And this other is also the king's man, Susiddharthaka by name Making friendship with these two, poor Shakatdas was caused by me to write that forged letter without knowing it

*Rakshas* (*To himself*)—Fortunately my suspicion about Shakatdas is removed.

**चाणक्यः—किं बहुना, सङ्क्षेपतः कथयामि—**

**भृत्या भद्रभटादयः स च तथा लेखः स सिद्धार्थकः**
**तच्चालङ्करणत्रयं स भवतो मित्रं भदन्तः किल ।**
**जीर्णोद्यानगतः स चार्तपुरुषः क्लेशः स च श्रेष्ठिनः**
**सर्वं मे—(इत्यर्धोक्ते लज्जां नाटयति ।)**
**वृषलस्य वीर ! भवता संयोगमिच्छोर्नयः ।।६।।**

**तदेष वृषलस्त्वां द्रष्टुमागच्छति पश्यैनम् ।**

अन्वय—भद्रभटादय भृत्या स तथा लेखश्च, स सिद्धार्थक तत् अलङ्करणत्रय च, भवत किलमित्र स भदन्त, जीर्णोद्यानगत स आर्तपुरुषश्च, स श्रेष्ठिन· क्लेशश्च—सर्व वृषलस्य भवता सयोगमिच्छो मे नय ।

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—अधिक कहने से क्या लाभ, संक्षेप मे कहे देता हूँ । भद्रभटादिक अनुचर, उस प्रकार का लेख, वह सिद्धार्थक, वे तीनो आभूषण, आपका मित्र वह बौद्ध संन्यासी, जीर्ण उपवन मे गया हुआ वह दु खी पुरुष और वह सेठ (चन्दनदास) का क्लेश यह सब (ऐसा आधा कहकर लज्जा का अभिनय करता है) मेरी नीति थी जो चन्द्रगुप्त के साथ आपकी मैत्री कराना चाहती है ।**

**वह वृषल आपसे मिलने आ रहा है (उसे देखिए) ।**

*Chanakya*—What's the use of telling more, I tell you briefly —These people such as Bhadrabhatta etc , the letter of that type, that Siddharthaka, those three ornaments, the mendicant, your friend, the grieved man who was gone to the old garden, and the whole trouble to the banker (*Chandandas*), all is my (*acting shame when half-uttered*) diplomacy, who wanted to unite you with Vrishala That Vrishala comes to see you. Look at him

**सस्कृत व्याख्या**—वीर! हे शूर! भद्रभटादय भृत्या सेवका स तथा लेखश्च तथाविध तेन प्रकारेण कपटेन लिखित लेख पत्रमपि तत् अलङ्कारत्रय च पर्वतेश्वरभूषणानि अपि भवत तव किल मित्रम् सुहृत् भदन्त बौद्धसन्यासी च जीर्णोद्यानगत प्राचीननष्टभ्रष्टोपवनप्राप्त स आर्तपुरुषश्च दु खी नर च सः श्रेष्ठिन चन्दनदासस्य क्लेशश्च दु ख च सर्वम् इदम् वृषलस्य मौर्यस्य भवता त्वया सह सयोगमिच्छो मैत्रीम् कामयमानस्य मे मम नय नीति· अस्ति ।

**टिप्पणी**

(१) **श्वपाकस्पर्शदूषितम्**—चण्डाल को छूने से अपवित्र । (२) **श्वपाकः—**

चण्डाल। (३) **कपटलेखः**—जाली पत्र। (४) **शकटदासम् प्रति अपनीत विकल्पः**—शकटदास के प्रति सन्देह दूर हो गया। (५) **वीर**—चाणक्य के द्वारा प्रयुक्त यह सम्बोधन राक्षस के यथार्थ व्यक्तित्व को ध्वनित करता है। इसके साथ ही प्रशसा के द्वारा चाणक्य राक्षस को वशीभूत करना चाहता है। (६) **संयोगमिच्छो**—सयोग चाहने वाले का। इसमे काव्यलिग अलकार तथा शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

**राक्षसः**—(स्वगतम्) का गतिः? (प्रकाशम्) एष पश्यामि।

(ततः प्रविशति राजा विभवतश्च परिवारः।)

**राजा**—(स्वगतम्) विनैव युद्धादार्येण पराजितं दुर्जयं रिपुकुलमिति लज्जित इवास्मि। मम हि—

फलयोगमवाप्य सायकानामनियोगेन विलक्षतां गतानाम्।
न शुचेव भवत्यधोमुखानां निजतूणीशयनव्रतं प्रतुष्ट्यै ॥१०॥

**अन्वय**—फलयोगम् अवाप्य अनियोगेन विलक्षता गतानाम् शुचेव अधोमुखानाम् (मम) सायकाना निजतूणीशयनव्रत प्रतुष्ट्यै न भवति।

**हिन्दी अनुवाद—राक्षस—(मन में) क्या उपाय है (प्रकट) देखता हूँ।**

**(राजा का अपने अनुचर-परिचरो के साथ प्रवेश)**

**राजा—(मन में) युद्ध के बिना ही आर्य चाणक्य ने दुर्जय शत्रुकुल को पराजित कर दिया इससे मै लज्जित-सा हो रहा हूँ। मेरे तो इन लोह-कीलित अस्त्रों को कुछ काम न मिलने के कारण (लक्ष्यहीनता को प्राप्त क्योकि बाण चलाने की आवश्यकता ही नहीं पडी और विजय हो गई) लज्जित बने, इन शस्त्रों की अकर्मण्यता के कारण दुःख से मुँह नीचा किए बाणो का अपने तूणीर में निश्चल होकर पडा रहना संतोषजनक नहीं है। (यह अर्थ बाणपक्ष में हुआ) अब चन्द्रगुप्त पक्ष में इसका अर्थ इस प्रकार है। कार्यसिद्धि को प्राप्त करके भी आज्ञा देने योग्य न होने के कारण लज्जा को प्राप्त किए हुए और (अतएव) मानों शोक से नीचा मुँह किए हुए निश्चेष्ट होकर हमारा अपने घर में पड़ा रहना मुझे संतोष नहीं दे रहा है।**

*Rakshas* (*To himself*)—What help (*Aloud*) Here I see him

(Now enter the king surrounded by servants) *King*—(*To himself*) I am surely ashamed that Noble Chanakya has con-

quered the invincible army of the enemy without a fight The arrows have been rendered useless through the operation of Chanakya's expedients, hence their lying down in their own quiver after having been endowed with tips, with the tops turned down as if in grief, does not give me much satisfaction

This verse has two meanings—one is applicable to the arrows, the other is applicable to maurya himself In the case of Chandragupta it means —As Noble Chanakya has conquered the enemy without a fight my aims are achieved, I had to do nothing and so my lying down in my house without any activity is causing shame to me

**संस्कृत व्याख्या**—मत्सायकाना मद्‌बाणाना फलयोगमवाप्य फलै शल्यै योग सम्बन्ध त प्राप्य अथवा स्वयमेवोपनम्यमान विग्रहरूप फलमधिगम्य आप्य नियोगेन शत्रुवधाख्ये कार्ये व्यापाराभावेन विलक्षता गतानाम् अनवाप्तशरव्यतानामत एव च हेतोरधोमुखाना तूणीर एवावस्थितानाम् अतिलज्जायुक्तानाम् इव यत् शुचा इव शोकेन इव निजतूणीशयनव्रतम् निजतूणीषु स्वेषु इषधिषु यच्छयन तदेव व्रत प्रायश्चित्ताचरणादिरूप तत् प्रतुष्टचै प्रीत्यै नेति ।

**टिप्पणी**

(१) **फलयोगम् अवाप्य**—(राजा पक्ष मे) फल (शत्रु के ऊपर विजय) पाकर। (बाण पक्ष मे) फल (लोहे की तेज कील जिसे बाण का फल कहते है पाकर)। (२) **अनियोगेन**—(राजा पक्ष मे) शत्रु वध रूपी कार्य मे भाग न लेने के कारण। (बाणपक्ष मे) बिना प्रयोग किए। (३) **विलक्षताम् गतानाम्**—लज्जा को प्राप्त। (बाण पक्ष मे) बाणत्व को न प्राप्त होने के कारण अर्थात् हीनता के कारण। (४) **शुचेव**—शुचा+इव । मानो दुख के कारण। (५) **निजतूणीशयनव्रतम्**—(राजा पक्ष मे) अपने घर मे पडा रहना। (बाण पक्ष मे) अपने तरकश मे पडा रहना। (६) **अधोमुखानाम्**—नीचे मुँह करके अवस्थित। बाणो को तूणीर मे जब रखा जाता है तब उनका मुँह नीचे की ओर रहता है। इस पर कवि ने कल्पना की है कि मानो उन्होने अपना मुख शोक से नीचे कर रखा है। यहाँ उत्प्रेक्षा अलकार तथा मालभारिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—'विषमे ससजा गुरु समे चेत्सभरा येन तु मालभारिणीयम्'।

**अथवा-**

**विगुणीकृतकार्मुकोऽपि जेतुं**
**भुवि जेतव्यमसौ समर्थ एव ।**

**स्वपतोऽपि ममेव यस्य तन्त्रे**
**गुरवो जाग्रति कार्यजागरूकाः ।।११।।**

**अन्वय**—स्वपतोऽपि मम इव यस्य तन्त्रे कार्यजागरूका गुरवो जाग्रति असौ विगुणीकृतकार्मुकोऽपि भुवि जेतव्य जेतु समर्थ एव ।।११।।

**हिन्दी अनुवाद—मेरे समान सोते हुए भी जिस (राजा) के गुरु कार्य की चिन्ता के कारण जागते रहते है वह (राजा) प्रत्यचा रहित धनुष वाला होने पर भी पृथ्वी पर शत्रु को जीतने मे समर्थ होता ही है।**

That kıng, whose preceptors awake ın affaırs, keep watch, though he (*kıng*) ıs asleep (*not watchful*), can conquer everythıng ın the world, though hıs bow ıs unstrung

**सस्कृत व्याख्या**—स्वपतोऽपि शयानस्यापि असावधानस्यापीत्यर्थ मम इव यस्य भूपते तत्रे राष्ट्रहितचिन्तने कार्यजागरूका कार्यसावधाना गुरव आचार्या. जाग्रति सावधाना सन्ति असौ राजा विगुणीकृतकार्मुक अपि विगुणीकृत मौर्वीरहितं कृत कार्मुकम् धनु यस्य तथाविधोऽपि भुवि वसुधाया जेतव्य शत्रु जेतु समर्थ एव।

**टिप्पणी**

(१) **जेतव्यम्**—शत्रु को। जि+तव्य। (२) **जेतुम्**—जीतने के लिए। जि+तुमुन्। इस पद्य मे काव्यलिग, उपमा और विभावना अलकार हैं तथा मालभारिणी छन्द है।

**(चाणक्यमुपसृत्य) आर्य! चन्द्रगुप्तः प्रणमति।**

**चाणक्यः—वृषल! सम्पन्नास्ते सर्वाशिषः। तदभिवादयस्व तत्रभवन्तममात्यराक्षसम्; पैतृकस्तवायममात्यमुख्यः।**

**राक्षसः—(स्वगतम्) योजितोऽनेन सम्बन्धः।**

**राजा—(राक्षसमुपसृत्य) आर्य! चन्द्रगुप्तोऽहमभिवादये।**

**राक्षसः—(विलोक्य स्वगतम्) अये! अयं चन्द्रगुप्तः!! य एषः—**

**बाल एव हि लोकेऽस्मिन् सम्भावितमहोदयः।**
**क्रमेणारूढवान् राज्यं यूथैश्वर्यमिव द्विपः ।।१२।।**

**(प्रकाशम्) राजन् विजयस्व**

**अन्वय**—अस्मिन् लोके सम्भावितमहोदय बाल एव द्विप यूथैश्वर्यमिव क्रमेण राज्य हि आरूढवान् ॥१२॥

**हिन्दी अनुवाद—(चाणक्य के पास जाकर) आर्य चन्द्रगुप्त प्रणाम करता है।**

**चाणक्य—वृषल, मेरे सभी आशीर्वाद पूरे हो गये। अब पूज्य अमात्य राक्षस को प्रणाम करो। यह परम्परागत तुम्हारे महा अमात्य हैं।**

**राक्षस—(मन में) अरे इसने तो अब नाता जोड दिया।**

**राजा—(राक्षस के पास जाकर) आर्य, मैं चन्द्रगुप्त अभिवादन करता हूँ।**

**राक्षस—(देखकर मन में) अरे यही वह चन्द्रगुप्त है जो कि इस संसार में, अपने बचपन से ही अपने महान् अभ्युदय की आशा सब को बँधवाता रहा। इसने तो उसी प्रकार साम्राज्य का सिंहासन पा लिया जैसे छोटेपन से ही होनहार कोई हाथी का बच्चा हाथियो के झुण्ड का आधिपत्य पा ले। (प्रकट) राजन्! विजयी हो।**

(*Approaching Chanakya*) Noble Sir, Chandragupta bows unto you

*Chanakya*—All my blessings for you have matured, so bow down to Minister Rakshas He is your hereditary prime minister

*Rakshas* (*To himself*)—Connection has been established by him

*King* (*Approaching Rakshas*)—Noble Sir, Chandragupta bows unto you

*Rakshas* (*Seeing, to himself*)—He, Chandragupta He, it is, who, with a mighty future in the world, gradually attained sovereignty, though only a child, in the same way as the cub of an elephant attains the leadership of elephants (*Aloud*) O King, be prosperous

**संस्कृत व्याख्या**—अस्मिन् लोके ससारे सम्भावितमहोदय सम्भावित-अनुमित महोदय. विशिष्टाभ्युदय यस्य स सम्भाव्यमानविपुलाभ्युदय बाल एव अप्ररूढयौवन एव सन् द्विप गज यूथैश्वर्यमिव गजयूथाधिपत्यमिव क्रमेण क्रमश· शनै शनै वा राज्यम् मगधसाम्राज्यम् आरूढवान् समारूढो विराजते इति भाव ।

**टिप्पणी**

(१) **सम्पन्नाः**—पूरे हो गये। ते सर्वाशिषै—तुम्हारे वास्ते मेरे जितने आशीर्वाद थे सब पूरे हो गये। (२) **सम्भावितमहोदयः**—जिसके अभ्युदय की संभावना की गई। सभावित महोदय यस्य स सम्भावितमहोदय· (ब० व्री०)। व्यक्ति की भावी अवस्था बचपन मे ही परिलक्षित हो जाती है—

'होनहार बिरवान के होत चीकने पात।' राक्षस ने चन्द्रगुप्त को बचपन मे भी देखा था। उसी समय उसने चन्द्रगुप्त के महान् होने की सभावना कर ली थी। (३) **विजयस्व**—वि+परा पूर्वक जि धातु मे आत्मेनपद होता है "विपराभ्या जे"। अत विजयस्व हुआ। इस पद्य मे उपमा अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**राजा—आर्य!—**

**जगतः किं न विजितं मयेति प्रविचिन्त्यताम्।**
**गुरौ षाड्गुण्यचिन्तायामार्ये चार्ये च जाग्रति ॥१३॥**

**अन्वय**—आर्ये गुरौ आर्ये च षाड्गुण्यचिन्तायाम् जाग्रति जगत किं न मया विजितम् इति प्रविचिन्त्यताम् ॥१३॥

**हिन्दी अनुवाद—आर्य, गुरु आर्य चाणक्य और आपके (संधि, विग्रह आदि) छः गुणो के चिन्तन में सतत लगे रहने पर संसार की वह कौन सी विजय है जो मेरी न हो जाय। यह सोचिए।**

*King*—Noble Sir, think what worldly things are not attained by me when Noble Sir (*Rakshas*) and Noble Sir (*Chanakya*), my preceptor, are watching over the deliberations on the six expedients

**संस्कृत व्याख्या**—गुरौ आचार्ये आर्ये च पूज्ये चाणक्ये च आर्ये च माननीये भवति राक्षसे च षाड्गुण्यचिन्तायाम् षाड्गुण्यस्य मत्साम्राज्यस्य सन्धि-विग्रह-यानासन-सश्रय-द्वैधीभावरूपकार्यस्य चिन्ताया जाग्रति जागरूके सति मया जगत ससारस्य किं न विजितम् सकलमेव जगत् स्ववशीकृतमेवेति प्रविचिन्त्यताम् बुद्ध्यतामिति।

**टिप्पणी**

**षाड्गुण्य**—षडेव गुणा इति षाड्गुण्यम् षड्गुण+ष्यञ् स्वार्थे। छ गुण ये है—सधि, विग्रह, यान, आसन, सश्रय और द्वैधीभाव। इस श्लोक मे तुल्य-योगिता, समुच्चय, काव्यलिग तथा अर्थापत्ति अलकार और अनुष्टुप् छन्द है।

**राक्षसः—(स्वगतम्) स्पृशति मां भृत्यभावेन कौटिल्य-शिष्यः। अथवा विनय एवैष चन्द्रगुप्तस्य। मत्सरस्तु मे विपरीतं कल्पयति। सर्वथा स्थाने यशस्वी चाणक्यः।**

कुतः—

द्रव्यं जिगीषुमधिगम्य जडात्मनोऽपि
नेतुर्यशस्विनि पदे नियता प्रतिष्ठा।
अद्रव्यमेत्य भुवि शुद्धनयोऽपि मन्त्री
शीर्णाश्रयः पतति कूलजवृक्षवृत्त्या ॥१४॥

**अन्वय**—द्रव्य जिगीषुम् अधिगम्य जडात्मनोऽपि नेतु यशस्विनि पदे प्रतिष्ठा नियता (भवति)। अद्रव्यम् एत्य शुद्धनय अपि मन्त्री शीर्णाश्रय (सन्) कूलजवृक्षवृत्त्या भुवि पतति ॥१४॥

**हिन्दी अनुवाद—राक्षस—(अपने मन मे) कौटिल्य का शिष्य मुझे सेवक भाव से छू रहा है (अर्थात् व्यवहार कर रहा है) अथवा यह तो चन्द्रगुप्त का विनय ही है। (इसके प्रति) मत्सर के कारण मै उलटा समझता हूँ। चाणक्य हर प्रकार से उचित ही यशस्वी है। क्योंकि :—योग्य और विजय की इच्छा रखने वाले राजा को पाकर मूर्ख मंत्री भी यशस्वी हो जाता है। अयोग्य राजा को पाकर शुद्ध नीति वाला भी मत्री आश्रयहीन होता हुआ किनारे के पेड़ की भाँति गिर पडता है।**

*Rakshas* (*To himself*)—This disciple of Kautilya is really treating me as a servant Or this is really Chandragupta's humility but my jealousy (*for him*) thinks it otherwise Chanakya by all means rightly deserves fame For—Finding an able and ambitious king even a block-head is placed in a renowned position, but coming by an unworthy (*king*) even a minister of unimpeachable diplomacy falls to the ground like a tree growing on the river-bank, devoid of his resort

N. B There is a hint to Rakshas's failure due to the folly of Malayaketu.

**संस्कृत व्याख्या**—द्रव्य भव्य विजिगीषुम् वृद्धिकाम राजानम् नर वा अधिगम्य प्राप्य नेतु नायकस्य अमात्यस्य वा जडात्मनोऽपि मन्दबुद्धेरपि यशस्विनि पदे लोकप्रतिष्ठाने उच्चस्थाने प्रतिष्ठा स्थिति नियता अवधारिता भवति। अद्रव्यम् अयोग्यम् एत्य प्राप्य शुद्धनय अपि अवगतषाड्गुण्योऽपि मत्री अमात्य शीर्णाश्रय सन् उत्खातमूल सन् कूलजवृक्षवृत्त्या कूलजस्य नदीतटजातस्य वृक्षस्य पादपस्य वृत्त्या व्यवहारेण भुवि पृथिव्या पतति। आचार्यस्य कीर्ति बाहुल्येन शिष्याधीना भवति इति भाव ।

**टिप्पणी**

**स्थाने**—उचित। द्रव्यम्—योग्यम्। शीर्णाश्रय —जिसका आश्रय (मूल) उखड गया है। कूलजवृक्षवृत्त्या—नदीतट के वृक्ष के समान। **शुद्धनयः**—शुद्धनीति वाला। यहाँ राक्षस का अपनी ओर सकेत है। वस्तुत उसकी नीतियाँ अप्रतिम थी। अत विजय की सभावना की जा सकती थी, यदि मलयकेतु जैसा अविवेकी व्यक्ति न मिला होता। इस पद्य मे निदर्शना अलकार तथा वसन्त-तिलका छन्द है।

**चाणक्यः—अमात्य राक्षस! अपीष्यते चन्दनदासस्य जीवितम्?**

**राक्षसः—भो विष्णुगुप्त! कुतः सन्देहः?**

**चाणक्य—अमात्य राक्षस! अगृहीतशस्त्रेण भवताऽनुगृह्यते वृषल इत्यतः सन्देहः। तद्यदि सत्यमेव चन्दनदासस्य जीवितमिष्यते, ततो गृह्यतामिदं शस्त्रम्।**

**राक्षसः—भो विष्णुगुप्त! मा मैवम्। अयोग्या वयमेतस्य ग्रहणे, विशेषतस्त्वया गृहीतस्य शस्त्रस्य।**

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—अमात्य राक्षस, क्या आप चन्दनदास का प्राण बचाना चाहते हैं?**

**राक्षस—हे विष्णुगुप्त, इसमे संदेह कैसे?**

**चाणक्य—अमात्य राक्षस, सन्देह इसलिये हो रहा है कि आप बिना शस्त्र लिये ही चन्द्रगुप्त पर कृपा कर रहे है, यदि सचमुच आप चन्दनदास का प्राण बचाना चाहते है तो इस हथियार को लें।**

**राक्षस—हे विष्णुगुप्त, ऐसा मत करो। मै इसको ग्रहण करने योग्य नही हूँ, विशेष करके आप द्वारा ग्रहण किये शस्त्र के (ग्रहण करने में)।**

*Chanakya*—Minister Rakshas, do you really wish to save the life of Chandandas ?

*Rakshas*—Oh Vishnugupta, whence this doubt ?

*Chanakya*—Minister Rakshas, you are favouring Vrishala without taking the weapon, hence this doubt So, if you really desire the life of Chandandas, then take up this weapon

*Rakshas*—Oh Vishnugupta, do not say so I am unworthy of accepting it, specially as it was handled by you

**चाणक्यः—अमात्यराक्षस ! योग्योऽहमयोग्यो भवान इति कथमेतत् ? पश्य—**

**अश्वैःसार्द्धमजस्रदत्तकविकाक्षामैरशून्यासनैः**
**स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखैर्वर्जितान्**
**माहात्म्याददतिपौरुषस्य भवतो दृप्तारिदर्पच्छिदः**
**पश्यैतान् परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवंशान् गजान् ॥१५॥**

अन्वय—दृप्तारिदर्पच्छिद अतिपौरुषस्य भवत माहात्म्यात् अशून्यासनै· अजस्रदत्तकविकाक्षामै अश्वै सार्धम् स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखै वर्जितान् परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवशात् एतान् गजान् पश्य ॥१५॥

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—आप अयोग्य है और मै योग्य हूँ यह आप कैसे कहते है। देखिये—अभिमानी शत्रु के मद को नाश करने वाले तथा महापराक्रमी आपके प्रभाव से घोडो की पीठ पर से जीन कभी हटाई न जाती थी तथा उनके मुँह में लगाम हमेशा पडी रहती थी अतः वे (घोडे भी) क्षीणवदन हो गये थे और उनके साथ-साथ हमारी सेना के हाथी भी हमेशा तैयार रखे जाते थे। उनकी पीठ पर से हौदा कभी उतरता नही था अतः उनकी पीठ मे सूजन आ गई थी और वे हाथी मनमानी आहार, पान, विहार, शयनादिक सुखो से वंचित रहते थे।**

*Chanakya*—Minister Rakshas, how do you say that I am fit and you are unfit? Look here, look at these elephants (*of our side*) with their spine swollen through contact of their pads, and they were deprived of the pleasure of bathing, eating, moving, drinking and resting according to their will along with the horses which have become lean on account of the bits being constantly inserted and the saddles never being unoccupied This is all due to the greatness of your prowess who are the destroyer of the pride of a haughty enemy

**संस्कृत व्याख्या**—दृप्तारिदर्पच्छिद दृप्ताना चतुरङ्गबलसघेन प्रगल्भमानाना-मस्मादृशानामरीणा यो दर्प बलाभिमानस्त सर्व छिनत्ति नाशयति इति तथाभूतस्य अर्थात् गर्वहारिण अतिपौरुपस्य महापुरुषकारोपेतस्य भवत तव माहात्म्यात् प्रभावात् अशून्यासनै अशून्यानि अनपनीतानि आसनानि पर्याणानि येषा तादृशै अजस्रदत्तकविकाक्षामै अजस्र निरन्तर दत्ता कविका खलीनादय येषाम् अतएव क्षामा क्षीणक्षीणा तै अश्वै घोटकै सार्धम् स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखै

स्नान जलासेक आहार भोजनद्रव्याणि विहारो जलक्रीडादि पान तृषावारण शयन निद्रालाभश्च तेषा यत्स्वेच्छासुखम् स्वमनोरथीकृत समुपभोगजात तै सर्वैरेव वर्जितान् विरहितान् परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवशान् परिकल्पनाना रणसज्जाना यो व्यतिकर नित्यसपर्क तत प्रोच्छना: जातशोफा वशा मेरुदण्ड-भागा पृष्ठास्थिभागा वा येषा तथाभूतान् एतान् अमून् गजान् करिण पश्य अवलोकय। सर्व खलु चतुरङ्गबलमस्माक भवत्पौरुषेण भीतम् अद्यापि सज्जसज्ज-मिति भवानेव अस्मान् सर्वान् अतिशेते इत्यर्थ ।

**टिप्पणी**

(१) **दृप्तारिदर्पच्छिदः**—अभिमानी शत्रु के दर्प को नष्ट करने वाले (का)। यह भवत का विशेषण है। (२) **अशून्यासनैः**—काठी अथवा पलान से हमेशा युक्त। घोडो की जीन हमेशा उनकी पीठ पर रखी रहती थी। (३) **अजस्रदत्तकविकाक्षामैः**—निरन्तर लगाम धारण करने के कारण क्षीण। यह घोडो का विशेषण है। अजस्र दत्ता कविका येषाम् अत एव क्षामा (४) **स्नानाहारविहारपानशयनस्वेच्छासुखैः वर्जितान्**—नहाने खाने, घूमने पीने और शयन के यथेच्छसुख से वचित। यह गजान का विशेषण है। (५) **परिकल्पनाव्यतिकरप्रोच्छूनवंशान्**—हौदे के सदा कसे रहने के कारण सूजे हुए पृष्ठ भाग वाले। परिकल्पना—हाथी के पीठ पर कसा जाने वाला हौदा। व्यतिकर—प्रतिदिन कसे रहना। वि+अति+कृ+घ करणे वा अप् भावे। प्रोच्छन—सूजे हुए। प्र+उद्+श्वि+क्त कर्तरि। वशान्—पीठ। चाणक्य के कहने का भाव यह है कि राक्षस के डर से हमारी सेना सदा सुसज्जित रहती थी। घोडो के मुँह मे लगाम हमेशा पडी रहती थी अतएव वे दुर्बल हो गये थे। उनके साथ ही साथ हाथी भी सदा तैयार रहते थे। उनकी पीठो पर हौदे हमेशा कसे रहते थे, इससे उनकी पीठे सूज गई थी। यहाँ पर शार्दूलविक्रीडित छन्द है और तुल्ययोगिता अलकार है।

**अथवा किमनेन। न खलु भवतः शस्त्रग्रहणमन्तरेण चन्दनदासस्य जीवितमस्ति।**

**राक्षसः—(स्वगतम्)**

नन्दस्नेहकणाः स्पृशन्ति हृदयं भृत्योऽस्मि तद्विद्विषां
ये सिक्ताः स्वयमेव पाणिपयसा च्छेद्यास्त एव द्रुमाः ? ।
शस्त्रं मित्रशरीररक्षणकृते व्यापारणीयं मया
कार्याणां गतयो विधेरपि न यान्त्यालोचनागोचरम् ॥१६॥

अन्वय—नन्दस्नेहकणा हृदय स्पृशन्ति, तद्विद्विषा भृत्योऽस्मि ये द्रुमा: स्वयमेव पाणिपयसा सिक्ता· त एव छेद्या । मया मित्रशरीररक्षणकृते शस्त्रं व्यापारणीयम् । कार्याणा गतय विधेरपि आलोचनागोचरम् न यान्ति ॥१६॥

**हिन्दी अनुवाद—अथवा इन बातों से क्या प्रयोजन ? आपके शस्त्र ग्रहण करने के अलावा चन्दनदास के बचने का उपाय नहीं है।**

**राक्षस—(मन में) (एक ओर तो) नन्द के स्नेह के कण मुझे स्पर्श कर रहे है और (दूसरी ओर) उनके शत्रुओ का सेवक भी हो रहा हूँ। जिन पेड़ों को हाथरूपी जल से सींचा उन्हीं को काटना पड रहा है। मित्र की शरीर-रक्षा के लिये मुझे शस्त्र ग्रहण करना चाहिये। कर्मों की गति ब्रह्मा भी नहीं समझ सकते (विधाता के भी दृष्टि-पथ पर नहीं उतरती)।**

Or what is the use of such talks? There is no other remedy of saving the life of Chandandas except your accepting the weapon.

*Rakshas* (*To himself*)—The particles of the kindness of Nanda touch my heart and I am going to be the servant of enemies The very trees which were watered with the water my hands are to be cut down To save the life of my friend have to accept the weapon The course of one's previous deeds does not come within the range of even the creator himself

**संस्कृत व्याख्या**—नन्दस्नेहकणा. नन्देषु स्नेह प्रेम तस्य कणा लेशा हृदयं चित्त स्पृशन्ति समावर्जयन्ति (अह) तद्विद्विषा नन्दशत्रूणा भृत्य सेवक अस्मि अभवम् ये द्रुमा पादपा स्वयमेव पाणिपयसा हस्तसलिलेन सिक्ता परिपालिता: ते एव छेद्या विनाश्या कुठारादिभि निपात्या इति मया मित्रशरीररक्षणकृते मित्रस्य चन्दनदासस्य शरीररक्षण प्राणरक्षण तत्कृते तत्करणाय शस्त्र चन्द्रगुप्त-साचिव्यस्वीकारचिह्नभूतम् मौर्यशस्त्रम् व्यापारणीय स्वय ग्राह्यम्। कार्याणा व्यापाराणाम् विलसितानाम् वा गतय. परिणतय विधेरपि विधातुरपि आलोचना-गोचरम् आलोचनाया अगोचर देश न यान्ति न गच्छन्ति। अर्थात् कथमपीद-त्थमिति विवेक्तुम् अपि न पार्यन्ते इति भाव ।

**टिप्पणी**

**कार्याणाम् गतयः**—कर्म की गति। **आलोचनागोचरम्**—दृष्टिगोचर। आ+लोच्+णिच्+युच् भावे=आलोचना। कर्मो की गति ब्रह्मा भी नही जान सकते। "कर्मणो गहना गति"। इस श्लोक मे विषम परम्परितरूपक, अप्रस्तुत-प्रशसा तथा काव्यलिग अलकार है और शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

(प्रकाशम्) भो विष्णुगुप्त ! उपानय खड्गम्। नमः सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे सुहृत्स्नेहाय। का गतिः ? एष सज्जोऽस्मि।

**चाणक्यः**—(सहर्षं शस्त्रमर्पयित्वा) वृषल ! वृषल ! अमात्यराक्षसेनेदानीं गृहीतशस्त्रेणानुगृहीतः दिष्ट्या वर्धते भवान्।

**राजा**—आर्यप्रसाद एष चन्द्रगुप्तेनानुभूयते।

(प्रविश्य पुरुषः) जेदु जेदु अज्जो। अज्ज ! एसो क्खु भद्दभटभाउराअणप्पमुहेहिं संजमिअकलचलणो मलअकेदू प्पडिहारभूमिए अवत्थापिदो, ता एब्बं सुणिअ, एत्थ अज्जो प्पमाणं त्ति। (जयतु जयत्वार्यः। आर्य ! एष खलु भद्रभटभागुरायणप्रमुखैः संयमितकरचरणो मलयकेतुः प्रतीहारभूमावुपस्थापितः, तदिदं श्रुत्वाऽत्रार्यः प्रमाणमिति।)

**चाणक्यः**—आं श्रुतम्। भद्र ! निवेद्यताममात्यराक्षसाय, अयमिदानीं राजकार्यं करिष्यति।

**राक्षसः**—(स्वगतम्) कथं दासीकृत्येदानीं विज्ञापनाय मां मुखरीकरोति कौटिल्यः !! का गतिः ? (प्रकाशम्) राजन् चन्द्रगुप्त ! विदितमेव यथा वयं मलयकेतौ किञ्चित् कालान्तरमुषिताः तत् परिरक्ष्यन्तामस्य प्राणाः।

**राजा**—(चाणक्यमुखमवलोकयति)

**हिन्दी अनुवाद**—(प्रकट) अजी विष्णुगुप्त ! तलवार लाइए। मित्र के स्नेह को नस्मकार है जिसके कारण सभी कार्य स्वीकार करने पड़े। क्या उपाय है ? यह तैयार हूँ।

**चाणक्य**—(प्रसन्नता से शस्त्र देकर) वृषल, वृषल, अब अमात्य राक्षस ने शस्त्र ग्रहण कर तुम्हें अनुगृहीत किया। भाग्य से तुम बढ रहे हो।

राजा—यह चन्द्रगुप्त आप की कृपा का अनुभव कर रहा है।

(पुरुष प्रवेश करके) आर्य की जय हो। भद्रभट व भागुरायण आदि के द्वारा हाथ-पैर बँधा हुआ मलयकेतु द्वार पर उपस्थित किया गया है। यह सुनकर अब आगे आर्य की जो आज्ञा हो।

चाणक्य—हाँ, सुन लिया। भद्र, अमात्य राक्षस से निवेदन करो, अब यही राज-कार्य करेंगे।

राक्षस—(मन में) कैसे दास बनाकर अब चाणक्य मुझे निवेदन करने के लिए वाचाल बना रहा है (अर्थात् अब वह यह चाहता है कि मैं उससे कुछ माँगू)। क्या उपाय है? (प्रकट) राजन्, चन्द्रगुप्त, आपको मालूम है कि हम मलयकेतु के आश्रय में कुछ दिन रह चुके हैं। इसलिए इनके प्राणो की रक्षा की जाय।

(*Aloud*) Oh Vishnugupta, I bow down to the love of the friend, which is the cause of my accepting every work What help ? Here I am ready

*Chanakya* (*With joy, giving the weapon*)—Vrishala, Vrishala, you have been favoured by Minister Rakshas by his accepting the weapon Luckily do you prosper

*King*—This is the grace of Noble Sir, which is being enjoyed by Chandragupta

*Attendant* (*Entering*)—Victory to the Noble Sir, Malayaketu with his hands nad feet fettered by Bhadrabhatta and Bhagurayan and others has been brought to the gate Hearing this, Noble Sir will decide

*Chanakya*—Yes, I have heard Let it be reported to Minister Rakshas Now it is he who will manage the state-affairs

*Rakshas* (*To himself*)—How after making me a servant he causes me to be garrulous for prayer What help ? (*Aloud*) Oh king Chandragupta, it is known to you indeed that I stayed for sometime with Malayaketu, so let his life be spared

## टिप्पणी

(१) **सर्वकार्यप्रतिपत्तिहेतवे**—सारे काम को स्वीकार करने का कारण-भूत। प्रतिपत्ति-स्वीकार करना। सर्वाणि च तानि कार्याणि सर्वकार्याणि (कर्म-धारय), तेषा प्रतिपत्ति, तस्या हेतु (षष्ठीतत्०), तस्मै। राक्षस अपने मित्र-स्नेह को नमस्कार करता है क्योंकि मित्र-स्नेह ही के कारण उसे आज चन्द्रगुप्त का सचिव होना स्वीकार करना पड रहा है। (२) **प्रतीहारभूमौ**—दरवाजे पर। फाटक पर। (३) **मुखरीकरोति**—बोलने के लिए प्रेरित करती है। न मुखर अमुखर त मुखर करोति मुखरीकरोति। माघ काव्य मे भी लिखा है। "तथापि कल्याणकरी गिर ते मा श्रोतुमिच्छा मुखरीकरोति"।

चाणक्यः—वृषल ! प्रतिमानयितव्योऽयममात्यराक्षसस्य प्रथमः प्रणयः। (पुरुषमवलोक्य) भद्र ! अस्मद्वचनादुच्यन्तां भद्रभटप्रभृतयः, अमात्यराक्षसविज्ञापितो देवश्चन्द्रगुप्तः प्रयच्छति मलयकेतवे पित्र्यमेव विषयम्। अतो गच्छन्तु भवन्तः सहानेन, प्रतिष्ठिते चास्मिन् पुनरागन्तव्यम्।

पुरुषः—जं अज्जो आणबेदि त्ति। (यदार्य आज्ञापयतीति।)

चाणक्यः—तिष्ठ तावत्, भद्र ! भद्र ! एवमपरमुच्यतां विजयपालो दुर्गपालश्च, अमात्यराक्षसस्य गृहीतशस्त्रस्य प्रीत्या देवश्चन्द्रगुप्तः समाज्ञापयति, एष तावच्छ्रेष्ठी चन्दनदासः पृथिव्यां सर्वेषु नगरेषु श्रेष्ठिपदमारोप्यतामिति।

पुरुषः—जं अज्जो आणबेदि। (यदार्य आज्ञापयति।)

(इति निष्क्रान्तः।)

चाणक्यः—भो राजन् चन्द्रगुप्त ! किं ते भूयः प्रियमुपकरोमि ?

चाणक्य—वृषल, अमात्यराक्षस की यह प्रथम प्रार्थना स्वीकार कर लेनी चाहिए। (पुरुष को देखकर) भद्र, हमारी ओर से भद्रभट आदि से कह दो कि अमात्य राक्षस के कहने पर महाराज चन्द्रगुप्त मलयकेतु को उसका पैतृक राज्य ही देते है, इसलिये आप लोग उसके साथ जाइये और उसके प्रतिष्ठित हो जाने पर फिर वापस चले आइये।

पुरुष—जैसी आर्य की आज्ञा।

चाणक्य—रुको, भद्र, भद्र ! विजयपाल और दुर्गपाल से इस प्रकार दूसरी बात कहो कि अमात्य राक्षस के शस्त्र ग्रहण करने के कारण प्रसन्न होकर महाराज चन्द्रगुप्त आज्ञा देते हैं कि यह सेठ चन्दनदास पृथिवी में सभी नगरों के सेठ के पद पर नियुक्त कर दिए जाँय।

पुरुष—जैसी आर्य की आज्ञा। (चला जाता है)

चाणक्य—ऐ राजा चन्द्रगुप्त ! तुम्हारा और क्या प्रिय करूँ ?

*Chanakya*—Vrishala, this first prayer of Minister Rakshas ought to be granted (*Seeing the attendant*) Gentleman, tell Bhadrabhatta and others on my behalf that at the request of Minister Rakshas King Chandragupta is giving to Malayaketu his ancestral domains only So, you all go with him and will come back when he is established

*Attendant*—As Sire commands (*Exit*)

*Chanakya*—Stop, good man, stop Let this another message be told to Vijayapal and Durgapal that King Chandragupta, being pleased on account of Rakshas accepting the weapon, commands that this Banker Chandandas be appointed to the office of banker in all towns on earth

*Attendant*—As Noble Sir commands (*Exit*).

*Chanakya*—Oh king, what more pleasure shall I bring to you ?

**टिप्पणी**

(१) **प्रतिमानयितव्यम्**—स्वीकार किया जाना चाहिए। प्रति+मन्+णिच्+तव्य। (२) **अमात्यराक्षसविज्ञापितः**—अमात्य राक्षस के निवेदन करने पर (प्रार्थना पर) (३) **पित्र्यमेव विषयम्**—केवल पैतृक राज्य। पितुरागत इति पितृ+यत्=पित्र्य, तम्। (४) **भो राजन् चन्द्रगुप्त**—अभी तक चन्द्रगुप्त को चाणक्य वृषल ही कहके पुकारता रहा है। पर अब राजन् शब्द से सम्बोधित इसलिए किया है कि अब राक्षस के साथ मेल हो जाने पर इसका राजपद स्थिर हो गया। अभी तक तो संदेहयुक्त था।

**राजा—किमतः परं प्रियमस्ति ?**
**राक्षसेन समं मैत्री राज्ये चारोपिता वयम्।**
**नन्दाश्चोन्मूलिताः सर्वे किं कर्तव्यमतः परम् ?॥१७॥**

**अन्वय**—राक्षसेन सम मैत्री, वय च राज्ये आरोपिता, सर्वे नन्दा उन्मूलिताश्च, अत पर किं कर्तव्यम् ? ॥१७॥

**हिन्दी अनुवाद—राजा—इससे बढ़कर प्रिय अब क्या हो सकता है ? राक्षस के साथ (मेरी) मैत्री हो गई और मुझे राज्य मिल गया तथा नन्दवंशी सभी नष्ट कर दिए गए। अब इसके आगे क्या चाहिए ?**

*King*—What pleasure beyond this remains to be done ? Friendship with Rakshas has been made, I have been placed on the throne, all the Nandas have been uprooted, what else has to be done ?

**संस्कृत व्याख्या**—राक्षसेन अमात्येन सम सह मैत्री मित्रता जाता वय च राज्ये आरोपिता अहम् राज्यम् प्राप्तवान् इत्यर्थ.। सर्वे नन्दा नन्दवशीयाः उन्मूलिता. उत्खाता. अत. पर किं कर्त्तव्यम् अधिक कि विधेयम्।

**टिप्पणी**

**आरोपिताः**—स्थापित कर दिया। इस श्लोक मे सम नामक अलकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**चाणक्यः—विजये! उच्यतां दुर्गपालो विजयपालश्च, अमात्यराक्षसपरिग्रहेण प्रीतो देवश्चन्द्रगुप्तः समाज्ञापयति—विना हस्त्यश्वं क्रियतां सर्वबन्धमोक्ष इति। अथवा अमात्य-राक्षसे नेतरि किं हस्त्यश्वेन प्रयोजनम्? तदिदानीम्—**

**सह वाहनहस्तिभ्यां मुच्यतां सर्वबन्धनम्।**
**मया पूर्णप्रतिज्ञेन केवलं बध्यते शिखा ॥१८॥**

**(इति शिखां बध्नाति)**

**प्रतीहारी—जं अज्जो आणवेदि। (यदार्य आज्ञापयति।)**

**(इति निष्क्रान्ता।)**

**अन्वय**—वाहनहस्तिभ्या सह सर्वबन्धनम् मुच्यताम्। पूर्णप्रतिज्ञेन मया केवलं शिखा बध्यते ॥१८॥

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—विजये, दुर्गपाल और विजयपाल से कह दो कि अमात्य राक्षस के साथ मेल हो जाने के कारण प्रसन्न होकर महाराज चन्द्र-गुप्त ने आज्ञा दी है कि हाथी और घोड़ो को छोडकर सभी बन्धन से मुक्त कर दिए जॉय। अथवा अमात्य राक्षस के नेता होते हुए हाथी और घोड़ो की क्या आवश्यकता है? तो इस समय हाथी और घोड़ों के साथ सब का बन्धन खोल दिया जाय। मेरी प्रतिज्ञा पूरी हो गई है। मै अब शिखा को बॉधता हूँ।**

**(शिखा को बॉधता है।)**

**प्रतीहारी—जैसी आर्य की आज्ञा।**

**(बाहर चली जाती है।)**

*Chanakya*—Vijaya, let Durgapal and Vijayapal be told that King Chandragupta, being pleased at the union with Rakshas commands that all should be released except horses and elephants or what is the use of horses and elephants when Minister Rakshas is our guide So now—Let all fastenings be released along with those of horses and elephants By me only the tuft is being fastened for my vow is fulfilled (Fastens his tuft)

*Warder*—As Noble Sir commands (*Exit*)

**संस्कृत व्याख्या**—वाहनहस्तिभ्या सह अश्वद्विपाभ्या साक सर्वबन्धनम् सर्वेषा

जीवानाम् बन्धन सयमन मुच्यताम् दूरीक्रियताम्। पूर्णप्रतिज्ञेन पूर्णा सफला प्रतिज्ञा शपथ यस्य तेन मया कौटिल्येन केवल शिखा बध्यते सयतीक्रियते।

**टिप्पणी**

(१) **हस्त्यश्वम्**—हाथी और घोडे। हस्तिनश्च अश्वाश्च इति हस्त्यश्वम् (द्वन्द्व स०), 'द्वन्द्वश्च प्राणितूर्यसेनाङ्गानाम्' इति सूत्रेण एकवद्भाव। (२) **बध्यते शिखा**—प्रथम अक मे 'तत प्रविशति मुक्ता शिखा परामृशन् कुपितश्चाणक्य यह जो बीज का निक्षेप किया गया था, उसी का निर्वहण यहाँ किया गया है। इस श्लोक मे विषमालकार तथा अनुष्टुप् छन्द है।

**चाणक्यः—अमात्यराक्षस! तदुच्यतां, किं ते भूयः प्रियमुपकरोमि?**

**राक्षसः—किमतः परमपि प्रियमस्ति? यदि न परितोषस्तदिदमस्तु—**

**(भरतवाक्यम्)**

**वाराहीमात्मयोनेस्तनुमतनुबलामास्थितस्यानुरूपां**
**यस्य प्राग्दन्तकोटिं प्रलयपरिगता शिश्रिये भूतधात्री।**
**म्लेच्छैरुद्वेज्यमाना भुजयुगमधुना संश्रिता राजमूर्तेः**
**स श्रीमद्बन्धुभृत्यश्चिरमवतु महीं पार्थिवश्चन्द्रगुप्तः॥१९॥**

**(इति निष्क्रान्ताः सर्वे।)**

**॥इति मुद्राराक्षसे सप्तमोऽङ्कः॥**

**अन्वय**—प्रलयपरिगता भूतधात्री प्राक् अतनुबलाम् अनुरूपा वाराही तनुम् आस्थितस्य यस्य आत्मयोने दन्तकोटि शिश्रिये, अधुना म्लेच्छै उद्वेज्यमाना (सती) राजमूर्ते (यस्य) भुजयुगम् सश्रिता स श्रीमद्बन्धुभृत्य पार्थिव चन्द्रगुप्तः मही चिरम् अवतु॥१९॥

**हिन्दी अनुवाद—चाणक्य—अमात्य राक्षस, कहिए, अब आप का और प्रिय क्या करूँ?**

**राक्षस—क्या इससे भी बढ़कर कोई प्रिय कार्य है? यदि आपको संतोष नहीं है तो ऐसा हो—प्रलय के समय पृथ्वी ने पहले (कल्प के प्रारम्भ में) अधिक बल युक्त तथा रक्षा करने में समर्थ सुअर का शरीर धारण किए हुए जिस विष्णु के दाँतों के अग्रभाग का सहारा लिया था और अब म्लेच्छों से पीडित होने पर राजा**

**का शरीर धारण किए हुए जिस विष्णुगुप्त चन्द्रगुप्त का आश्रय लिया है वह श्रीसम्पन्न तथा बन्धु और अनुचारो वाला चन्द्रगुप्त बहुत दिन तक पृथिवी की रक्षा करे। (सभी पात्र चले जाते हैं।) ॥ मुद्राराक्षस का सातवाँ अङ्क समाप्त ॥**

*Chanakya*—Minister Rakshas, tell me what more pleasure shall I bring unto you ?

*Rakshas*—Is there anything more pleasant than this ? If you are not satisfied, let this be—(Benediction)

Formerly the earth overwhelmed by annihilation, clung to the tusk of self-born (*Vishnu*) who had assumed the form of a brave and able boar and now being troubled by Mlechchas, she has clung to the two arms of Chandragupta in the form of king May that, Prince Chandragupta, protect it (*earth*) for long with king and servants in prosperity

**संस्कृत व्याख्या**—प्रलयपरिगता प्रलयेन परिगता आक्रान्ता भूतधात्री पृथिवी प्राक् कल्पादौ अतनुबलाम् अधिकबलयुक्ताम् अनुरूपाम् योग्या वाराही शूकरस्य तनु शरीरम् आस्थितस्य अधिष्ठितस्य यस्य आत्मयोने स्वयभूतस्य विष्णो दन्तकोटि शिश्रिये दशनाग्रस्य आश्रय स्वीचकार अधुना इदानी म्लेच्छै उद्वेज्यमाना पीड्यमाना सती राजमूर्ते. नृपशरीरे स्थितस्य यस्य भुजयुगम् बाहुयुगलम् सश्रिता समवलम्बिता स श्रीमद्बन्धुभृत्य श्रीमन्त सप्राप्तसर्वेषणा. महैश्वर्यवन्त बन्धव सगोत्रा भृत्या सेवकादय च यस्य एवभूत पार्थिव नृप चन्द्रगुप्त मही वसुधाम् चिर बहुकालम् अवतु रक्षतु।

**टिप्पणी**

(१) **भरतवाक्य**—नाटक के अन्त मे आशीर्वाद रूप मे गाया जाने वाला पद्य। सस्कृत नाटको का आरम्भ नान्दी से होता है और भरत-वाक्य से अन्त होता है। भरत वाक्य को निर्वहणसधि का वह अङ्ग माना जाता है जिसे प्रशस्ति कहते है। (२) **प्रलयपरिगता**—प्रलय से घिरी हुई अर्थात् प्रलय काल मे। (३) **भूतधात्री**—प्राणियो को जन्म देने वाली। भूताना धात्रीति भूतधात्री (४) **अतनुबलाम्**—अधिक बलशाली। तनु—थोडा। अतनु—ज्यादा। (५) **वाराहीम्**—सुअर का। वराहस्य इयम् वाराही ता वाराहीम्। वराह+अण्+ङीप्। भगवान् के अनेक अवतारो मे "वाराह रूप" भी एक अवतार है। (६) **उद्वेज्यमाना**—पीडित होकर। उद्+विज्+णिच्+शानच्। (७) **अवतु**—रक्षा करे। **'ग्रन्थान्ते च मगलमाचरेत्'** इस शिष्टाचार के अनुसार इस श्लोक को मगलाचरण भी कह सकते है। इसमे अतिशयोक्ति अलकार तथा स्रग्धरा छन्द है।

# परिशिष्ट (१)

## अकारादिक्रम से श्लोकों की सूची

# परिशिष्ट (२)

## मुद्राराक्षस मे सुभाषित या सूक्तियाँ

**प्रथम अंक**

(१) चीयते बालिशस्यापि सत्क्षेत्रपतिता कृषि ।

(२) प्रज्ञाविक्रमभक्तय समुदिता येषा गुणा भूतये ।
ते भृत्या नृपते कलत्रमितरे सम्पत्सु चापत्सु च ।।

(३) नहि सर्व सर्वं जानाति ।

(४) न युक्त प्राकृतमपि रिपुमवज्ञातुम् ।

(५) श्रोत्रियाक्षराणि प्रयत्नलिखितान्यपि नियतमस्फुटानि भवन्ति ।

(६) अनुचित उपचारो हृदयस्य परिभवादपि दु खमुत्पादयति ।

(७) अत्यादर शङ्कनीय ।

(८) कीदृशस्तृणानामग्निना सह विरोध ।

(९) शिरसि भयमतिदूरे तत्प्रतीकार ।

(१०) फलेन सवादितमस्य विकत्थितम् ।

**द्वितीय अंक**

(११) भगवति कमलालये भृशमगुणज्ञासि ।

(१२) प्रकृत्या वा काशप्रभवकुसुमप्रान्तचपला ।
पुरन्ध्रीणा प्रज्ञा पुरुषगुणविज्ञानविमुखी ।।

(१३) किं शेषस्य भरव्यथा न वपुषि क्ष्मा न क्षिपत्येष यत्
किं वा नास्ति परिश्रमो दिनपतेरास्ते न यन्निश्चल ।
किन्त्वङ्गीकृतमुत्सृजन्कृपणवच्छ्लाघ्यो जनो लज्जते
निर्व्यूढ प्रतिपन्नवस्तुषु सतामेतद्धि गोत्रव्रतम् ।।

(१४) भव्य रक्षति भवितव्यता ।

(१५) सौहार्दात्कृतकृत्यतैव नियत लब्धान्तरा भेत्स्यति ।

**तृतीय अंक**

(१६) राज्य हि नाम राजधर्मानुवृत्तिपरस्य नृपतेर्महदप्रीतिस्थानम् ।

(१७) परायत्त प्रीते कथमिव रस वेत्ति पुरुष ।

(१८) दुराराध्या हि राजलक्ष्मीरात्मवद्भिरपि राजभि. ।
(१९) श्रीर्लब्धप्रसरेव वेशवनिता दु.खोपचर्या भृशम् ।
(२०) सेवा लाघवकारिणी कृतधिय स्थाने श्ववृत्ति विदु ।
(२१) निरीहाणामीशस्तृणमिव तिरस्कारविषय ।
(२२) न निष्प्रयोजनमधिकारवन्त. प्रभुभिराहूयन्ते ।
(२३) दैवमविद्वास प्रमाणयन्ति ।
(२४) विद्वासोऽप्यविकत्थना भवन्ति ।

**चतुर्थ अंक**

(२५) त्वद्भाग्याच्छान्तरितानि सम्प्रति विभो तिष्ठन्ति साध्यानि नः ।
(२६) प्रायोभृत्यास्त्यजन्ति प्रचलितविभव स्वामिन सेवमानाः ।

**पञ्चम अंक**

(२७) मुण्डितमुण्डो नक्षत्राणि पृच्छसि ।
(२८) तदाज्ञा कुर्वाणो हितमहितमित्येतदधुना,
विचारातिक्रान्त किमिति परतन्त्रो विमृशति ।
(२९) अधिकारपद नाम निर्दोषस्यापि पुरुषस्य महदाशङ्कास्थानम् ।
(३०) गति सोच्छ्रायाणा पतनमनुकूल कलयति ।
(३१) अयमपरो गण्डस्योपरि स्फोट ।

**षष्ठ अंक**

(३२) तत् किन्निमित्त कुकविकृतनाटकस्येवान्यन्मुखेऽन्यन्निर्वहणे ।
(३३) दैवेनोपहतस्य बुद्धिरथवा सर्वा विपर्यस्यति ।
(३४) अलक्षितनिपाता पुरुषाणा समविषमदशापरिणतयो भवन्ति ।
(३५) अभूमि खल्वेषोऽविनयस्य ।
(३६) कृतार्थोऽय सोऽर्थस्तव सति वणिक्त्वेऽपि वणिज ।
(३७) सोऽयमभ्यर्ण शोकवज्रपातो हृदयस्य ।

**सप्तम अंक**

(३८) कार्याणा गतयो विधेरपि न यान्त्यालोचनागोचरम् ।
(३९) कि कर्तव्यमत परम् ।

---

# परिशिष्ट (३)

## छन्द-परिचय

**(मुद्राराक्षस में प्रयुक्त छन्दो के लक्षण)**

सस्कृत की रचना या तो गद्य मे होती है या पद्य मे। किन्तु नाटक मे गद्य और पद्य दोनो का व्यवहार किया जाता है। पद्य या श्लोक मे चार चरण होते है, जिन्हे या तो अक्षरो की सख्या से विनियमित किया जाता है अथवा मात्राओ की गिनती से।

पद्य या तो वृत्त होता है अथवा जाति। वृत्त एक ऐसा श्लोक होता है, जिसका छन्द प्रत्येक चरण मे अक्षरो की गिनती और स्थिति के अनुसार निर्धारित किया जाता है। जाति एक ऐसा श्लोक होता है, जिसका छन्द प्रत्येक चरण मे मात्राओ की गिनती के अनुसार निश्चित किया जाता है।

वृत्त तीन प्रकार के होते है—(१) **समवृत्त**—जिसमे श्लोक के चारो चरण समान हो। (२) **अर्धसमवृत्त**—जिसमे प्रथम तथा तृतीय और द्वितीय तथा चतुर्थ चरण समान हो। (३) **विषमवृत्त**—जिसके चारो चरण असमान हो।

अक्षर (वर्ण) एक ऐसा शब्द है जो एक सॉस मे बोला जाय अर्थात् एक स्वर, इसके साथ चाहे एक व्यजन हो, चाहे एक से अधिक और चाहे केवल स्वर ही हो।

अक्षर (वर्ण) लघु भी होता है, गुरु भी जैसा कि उसका स्वर हो ह्रस्व या दीर्घ। अ इ उ ऋ और लृ ह्रस्व है, आ ई ऊ ॠ ए ऐ ओ और औ दीर्घ है। परन्तु छन्द शास्त्र मे ह्रस्व स्वर दीर्घ माना जाता है जब कि उसके आगे अनुस्वार या विसर्ग हो, अथवा कोई सयुक्त व्यजन हो, जैसे कि 'गन्ध' का 'अ' या 'ग'। इसी प्रकार पाद का अन्तिम अक्षर भी छन्द की अपेक्षा के अनुरूप लघु या गुरु माना जा सकता है, वह स्वय चाहे कुछ ही हो।

**सानुस्वारश्च दीर्घश्च विसर्गी च गुरुर्भवेत्।**
**वर्णः सयोगपूर्वश्च तथा पादान्तगोऽपि वा ॥**

मात्राओ की सख्या से निर्धारित होने वाले वृत्तो मे ह्रस्व स्वर की एक मात्रा होती है, और दीर्घ स्वर की दो मात्राये।

अक्षरो की सख्या से विनियमित वृत्तो की मापतोल के लिए, छन्द शास्त्र के लेखको ने आठ गणो (अक्षरपाद) की एक युक्ति निकाली है। प्रत्येक गण मे तीन अक्षर होते है, वे तीनो लघु या गुरु होने के कारण एक दूसरे से भिन्न होते है। वे गण नीचे लिखे श्लोक मे बताये गये है—

**मस्त्रिगुरुश्च लघुश्च नकारो,**
**भादिगुरुः पुनरादिलघुर्यः।**
**जो गुरुमध्यगतो रलमध्यः**
**सोऽन्तगुरुः कथितोऽन्तलघुस्तः॥**
**आदिमध्यावसानेषु यरता यान्ति लाघवम्।**
**भजसा गौरव यान्ति मनौ तु गुरुलाघवम्॥**

प्रतीकाक्षरो मे अभिव्यक्त (गुरु ऽ, लघु।) भिन्न-भिन्न गण निम्न प्रकार से दर्शाये जा सकते है—

ऽऽऽ मगण
।ऽऽ यगण
ऽ।ऽ रगण
।।ऽ सगण
ऽऽ। तगण
।ऽ। जगण
ऽ।। भगण
।।। नगण

इसी प्रकार 'ल' लघु तथा 'ग' गुरु को प्रकट करता है। यदि 'लौ' या 'गौ' हो तो दो लघु या दो गुरु अर्थ होगा।

'यति' का अर्थ है विराम या विश्राम। जहाँ पर एक पद के बीच मे उच्चारण करते समय थोडा रुकना होता है, उसे 'यति' कहते है।

मुद्राराक्षस मे १९ छन्दो का प्रयोग हुआ है। उनके लक्षण आदि अकारादि-क्रम से निरूपित किये जा रहे है—

(१) **अनुष्टुप्—श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्।**
**द्विचतुः पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः॥**

अनुष्टुप् के प्रत्येक चरण मे ८–८ अक्षर होते है। इनमें पाँचवाँ अक्षर सदा लघु और छठा अक्षर सदा गुरु होता है। सप्तम अक्षर प्रथम तथा तृतीय चरण मे गुरु और द्वितीय तथा चतुर्थ चरण मे लघु होता है। अन्य अक्षरों मे गुरु या लघु का कोई नियम नही है। वे कुछ भी हो सकते है।

(२) **आर्या—यस्याः पादे प्रथमे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि।**
**अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या ।।**

यह मात्रिक छन्द है। इसके प्रथम पाद मे १२ मात्रायें होती है, द्वितीय मे १८, तृतीय मे १२ और चतुर्थ मे १५ मात्रायें होती हैं।

(३) **इन्द्रवज्रा—स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः।**

इसमे प्रत्येक पाद मे ११–११ वर्ण होते है। २ तगण, १ जगण, २ गुरु अक्षर।

(४) **उद्गाथा या गीति—**

यह आर्या छन्द का ही एक भेद है। इसके पूर्वार्ध और उत्तरार्ध मे ३०–३० मात्राएँ होती है। पूरे श्लोक मे ६० मात्रायें होती है। पूर्वार्ध में १२+१८=३० तथा उत्तरार्ध मे १२+१८=३० मात्रायें होती हैं।

(५) **उपजाति—स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौगः।**
**उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ ।।**
**अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ,**
**पादौ यदीयावुपजातयस्ताः।**
**इत्थं किलान्यास्वपि मिश्रितासु**
**वदन्ति जातिष्विदमेव नाम ।।**

उपजाति के प्रत्येक चरण मे ११–११ वर्ण होते है। यह इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के मिश्रण से बनता है। किसी चरण मे इन्द्रवज्रा छन्द होता है और किसी चरण मे उपेन्द्रवज्रा। इन्द्रवज्रा मे ११ वर्ण होते है—२ तगण, १ जगण, २ गुरु। उपेन्द्रवज्रा मे भी ११ वर्ण होते है—१ जगण, १ तगण, १ जगण, २ गुरु।

(६) **पथ्यावक्त्र—युजोश्चतुर्थतो जेन पथ्यावक्त्रं प्रकीर्तितम्।**

यह अनुष्टुप् का एक भेद है। अनुष्टुप् के द्वितीय और चतुर्थ पाद मे चतुर्थ अक्षर के बाद जगण आता है तो पथ्यावक्त्र छन्द होता है।

**(७) पुष्पिताग्रा—अयुजि नयुगरेफतो यकारो।**
**युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा ॥**

पुष्पिताग्रा छन्द के प्रथम और तृतीय चरण मे १२ वर्ण होते है—२ नगण, १ रगण, १ यगण। द्वितीय और चतुर्थ चरण मे १३ वर्ण होते है—१ नगण, २ जगण, १ रगण, १ गुरु। यह अर्धसमवृत्त है।

**(८) प्रहर्षिणी—म्याशाभिर्मनजरगाः प्रहर्षिणीयम्।**

प्रहर्षिणी छन्द मे प्रत्येक पाद मे १३ वर्ण होते है। १ मगण, १ नगण, १ जगण, १ रगण, १ गुरु। इसमे ३–१० पर यति होती है।

**(९) मन्दाक्रान्ता—मन्दाक्रान्ताम्बुधिरसनगैर्मो भनौ तौ गयुग्मम्।**

मन्दाक्रान्ता मे प्रत्येक पाद मे १७ वर्ण होते है। १ मगण, १ भगण, १ नगण, २ तगण, २ गुरु। इसमे ४, ६, ७ पर यति होती है।

**(१०) मालभारिणी—विषमे ससजा गुरू समे चेत्**
**सभरा येन तु मालभारिणीयम्।**

मालभारिणी मे प्रथम और तृतीय चरण मे ११ वर्ण होते है—२ सगण, १ जगण, २ गुरु। द्वितीय और चतुर्थ चरण मे १२ वर्ण होते है—१ सगण, १ भगण, १ रगण, १ यगण। इसी को औपच्छन्दसिक भी कहते है। यह अर्ध-समवृत्त है।

**(११) मालिनी—ननमयययुतेय मालिनी भोगिलोकैः।**

मालिनी छन्द मे प्रत्येक पाद मे १५ वर्ण होते है—२ नगण, १ मगण, २ यगण। इसमे ८–७ पर यति होती है।

**(१२) रुचिरा—जभौ सजौ गिति रुचिरा चतुर्ग्रहैः।**

रुचिरा मे प्रत्येक पाद मे १३ वर्ण होते है—१ जगण, १ भगण, १ सगण, १ जगण, १ गुरु। इसमे ४–९ पर यति होती है।

**(१३) वशस्थ—जतौ तु वशस्थमुदीरित जरौ।**

वशस्थ मे प्रत्येक पाद मे १२ वर्ण होते है—१ जगण, १ तगण, १ जगण, १ रगण।

**(१४) वसन्ततिलका—उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः।**

वसन्ततिलका के प्रत्येक चरण मे १४–१४ वर्ण होते है—१ तगण, १ भगण, २ जगण, २ गुरु।

**(१५) शार्दूलविक्रीडित—सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्।**

शार्दूलविक्रीडित छन्द मे प्रत्येक पाद मे १९ वर्ण होते है—१ मगण, १ सगण, १ जगण, १ सगण २ तगण, १ गुरु। इसमे १२–७ पर यति होती है।

**(१६) शिखरिणी—रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभला गः शिखरिणी।**

इसके प्रत्येक चरण मे १७ वर्ण होते है—१ यगण, १ मगण, १ नगण, १ सगण, १ भगण, १ लघु, १ गुरु। इसमे ६–११ पर यति होती है।

**(१७) सुवदना—ज्ञेया सप्ताश्वषड्भिर्मरभनययुता म्लौगः सुवदना।**

इसके प्रत्येक चरण मे २० वर्ण होते है—२ मगण, १ रगण, १ भगण, १ नगण, १ यगण, १ मगण, २ लघु, १ गुरु। इसमे ७, ७, ६ पर यति होती है।

**(१८) स्रग्धरा—स्रम्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्।**

इस छन्द मे प्रत्येक पाद मे २१ वर्ण होते है—१ मगण, १ रगण, १ भगण, १ नगण, ३ यगण। इसमे ७, ७, ७ पर यति होती है।

**(१९) हरिणी—नसमरसला गः षड्वेदैर्हयैर्हरिणी मता।**

हरिणी छन्द के प्रत्येक चरण मे १७ वर्ण होते है—१ नगण, १ सगण, १ मगण, १ रगण, १ सगण, १ लघु, १ गुरु। इसमे ६, ४, ७ पर यति होती है।

---

# परिशिष्ट (४)

## अलकार-परिचय

### (मुद्राराक्षस मे प्रयुक्त अलकारो के लक्षण)

'अलक्रियते अनेन इति अलकार अलम्+कृ+घञ् करणे' यह अलकार शब्द की व्युत्पत्ति है। इसके अनुसार शरीर को विभूषित करने वाले अर्थ या तत्त्व का नाम 'अलकार' है। जिस प्रकार कटक, कुडल, हार आदि आभूषण शरीर को विभूषित करते है, इसलिए अलकार कहलाते है उसी प्रकार काव्य मे अनुप्रास,

उपमा आदि काव्य के शरीरभूत शब्द और अर्थ को अलकृत करते है, इसलिए अलकार कहलाते है ।

मुद्राराक्षस मे निम्नलिखित अलकारो का प्रयोग हुआ है, जिनके लक्षण आदि ये है:—

**(१) व्याजोक्ति—व्याजोक्तिश्छद्मनोद्भिन्नवस्तुरूपनिगूहनम् ।**

जहाँ वस्तु का छिपा हुआ रूप भी किसी प्रकार प्रकट हो जाने पर यदि पुन किसी छल से छिपा दिया जाता है तो वहाँ व्याजोक्ति अलकार होता है।

**(२) अतिशयोक्ति—सिद्धत्वेऽध्यवसायस्यातिशयोक्तिर्निगद्यते ।**

जहाँ उपमान उपमेय को आत्मसात् कर लेता है, वहाँ अतिशयोक्ति अलकार होता है ।

**(३) अर्थान्तरन्यास—भवेदर्थान्तरन्यासोऽनुषक्तार्थान्तराभिधा ।**

मुख्य सम्बद्ध अर्थ का प्रतिपादन करने के लिए जहाँ दूसरे अर्थ को उपस्थित किया जाय, वहाँ अर्थान्तरन्यास अलकार होता है।

**(४) स्वभावोक्ति—स्वभावोक्तिः स्वभावस्य जात्यादिषु वर्णनम् ।**

जहाँ किसी पदार्थ की जाति आदि मे स्थित स्वभाव का वर्णन किया जाता है, वहाँ स्वभावोक्ति अलकार होता है।

**(५) श्लेष—श्लेषः स वाक्ये एकस्मिन् यत्रानेकार्थता भवेत् ।**

जहाँ एक वाक्य मे अनेक अर्थ प्रकट होते हो, वहाँ श्लेष अलकार होता है।

**(६) रूपक—तद्रूपकभेदो य उपमानोपमेययोः ।**

जहाँ उपमान और उपमेय मे अतिशय सादृश्य के कारण अभेद का आरोप किया जाता है, वहाँ रूपक अलकार होता है।

**(७) परिसंख्या—परिसंख्या निषिध्यैकमन्यस्मिन् वस्तुयन्त्रणम् ।**

किसी वस्तु का एक स्थान मे निषेध कर (वस्तु की स्थिति का अभाव बतला कर) अन्य स्थान पर उस वस्तु की स्थिति का वर्णन जहाँ किया जाता है, वहाँ परिसख्या अलकार होता है।

**(८). उपमा—उपमा यत्र सादृश्यलक्ष्मीरुल्लसति द्वयोः ।**

दो पदार्थो मे जहाँ समानता दिखलायी जाती है, वहाँ उपमा होती है । परन्तु समानता ऐसी हो कि चमत्कार की सृष्टि कर सके।

**(९) व्यतिरेक—उपमानाद्यदन्यस्य व्यतिरेकः स एव सः ।**

जहाँ उपमान की अपेक्षा उपमेय के विशेष गुण रूप उत्कर्ष का कथन किया जाता है, वहाँ व्यतिरेक अलकार होता है।

**(१०) दीपक—प्रस्तुताप्रस्तुतानां च तुल्यत्वे दीपक मतम्**

जहाँ प्रस्तुत और अप्रस्तुत पदार्थो की समता क्रिया या गुण के साथ वर्णित की जाय वहाँ दीपक अलकार होता है।

**(११) अप्रस्तुतप्रशंसा—अप्रस्तुतप्रशसा स्यात् सा यत्र प्रस्तुतानुगा ।**

अप्रस्तुत वर्णन जहाँ प्रस्तुत का अनुगमन करता हो, वहाँ अप्रस्तुत प्रशसा अलकार होता है।

**(१२) दृष्टान्त—चेद्‌बिम्बप्रतिबिम्बत्व दृष्टान्तस्तदलङ्कृतिः ।**

यदि बिम्बप्रतिबिम्ब भाव हो तो दृष्टान्त अलकार होता है।

**(१३) काव्यलिंग—स्यात् काव्यलिङ्ग वागर्थो नूतनार्थसमर्पकः ।**

नवीन अर्थ को बतलाने वाला जहाँ पद अथवा वाक्य हो, वहाँ काव्यलिग अलकार होता है।

**(१४) अनुमान—अनुमान च कार्यादेः कारणाद्यवधारणम् ।**

जहाँ कार्य से कारण का निश्चय किया जाता है वहाँ अनुमान अलकार होता है।

**(१५) अपह्नुति—अतथ्यमारोपयितुं तथ्यापास्तिरपह्नुतिः ।**

जहाँ असत्य वस्तु का आरोप करने के लिए सत्य का निषेध किया जाता है, वहाँ अपह्नुति अलकार होता है।

**(१६) उत्प्रेक्षा—सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत् ।**

जहाँ उपमेय की उपमान के साथ एकरूपता की सभावना की जाती है, वहाँ उत्प्रेक्षा अलकार होता है।

**(१७) तुल्ययोगिता—क्रियादिभिरनेकस्य तुल्यत्वे तुल्ययोगिता ।**

जिस रचना मे अनेक प्रस्तुत पदार्थो अथवा अप्रस्तुत पदार्थो की समता क्रिया या गुण के साथ की जाय वहाँ तुल्ययोगिता अलकार होता है।

**(१८) निदर्शना—वाक्यार्थयो. सदृशयोरैक्यारोपो निदर्शना ।**

जहाँ दो समान वाक्यार्थों मे एकता का आरोप किया जाता है, वहाँ निदर्शना अलकार होता है ।

(१९) **परिकर—अलंकारः परिकरः साभिप्राये विशेषणे ।**

जिस रचना मे प्रस्तुत अर्थ से सम्बद्ध विशेष अर्थ की अभिव्यक्ति के लिए किसी विशेषण का उपादान किया जाय, वहाँ परिकर अलकार होता है ।

(२०) **परिणाम—परिणामोऽनयोर्यस्मिन्नभेदः पर्यवस्यति ।**

उपमान और उपमेय का पर्यवसान जहाँ अभेद मे होता है और उसका क्रियापद के साथ उपयोग होता है, वहाँ परिणाम अलकार होता है ।

(२१) **यथासख्य—यथासख्यं द्विधार्थाश्चेत् क्रमादेकैकमन्विताः ।**

जहाँ दो प्रकार के कारक और क्रिया पदार्थों का क्रमश क्रिया और कारक के साथ अन्वय हो, वहाँ यथासख्य अलकार होता है ।

(२२) **विभावना—विभावना विनापि स्यात् कारणं कार्यजन्म चेत् ।**

जिस रचना मे प्रसिद्ध कारण के बिना भी कार्य की उत्पत्ति का वर्णन किया जाय, वहाँ विभावना अलकार होता है ।

(२३) **विषम—विषमं यद्यनौचित्यादनेकान्वयकल्पनम् ।**

जहाँ अनुचित रूप से अनेक भिन्न पदार्थों मे एक सम्बन्ध की कल्पना की जाय, वहाँ विषम अलकार होता है ।

(२४) **समाधि—समाधिः कार्यसौकर्यं कारणान्तरसन्निधेः ।**

जहाँ कार्य-सिद्धि के लिए एक कारण के रहने पर भी अन्य (आकस्मिक) कारण द्वारा कार्य की सिद्धि की शीघ्रता या सुगमता का वर्णन किया जाय, वहाँ समाधि अलकार होता है ।

(२५) **समासोक्ति—समासोक्तिः परिस्फूर्तिः प्रस्तुतेऽप्रस्तुतस्य चेत् ।**

जहाँ प्रस्तुत के वृत्तात-वर्णन से अप्रस्तुत वृत्तात परिस्फुरित हो, वहाँ समासोक्ति अलकार होता है ।

(२६) **समुच्चय—भूयसामेकसम्बन्धभाजां गुम्फः समुच्चयः ।**

जहाँ एक पदार्थ से सम्बद्ध अनेक पदार्थों का एक साथ गुम्फन किया जाय, वहाँ समुच्चय अलकार होता है ।

(२७) **संसृष्टि, संकर—शुद्धिरेकप्रधानत्वं तथा संसृष्टिसंकरौ ।**

जहाँ दो या अनेक अलकारो का सम्मिलन होता है, वहाँ ये दोनो अलकार होते है ।

(२८) **स्मृति, भ्रान्ति, सन्देह—**

**स्यात् स्मृतिभ्रान्तिसन्देहैस्तदेवालकृतित्रयम् ।**

जिस स्थान मे स्मृति, भ्रान्ति और सन्देह हो, वहाँ तत्तत् अलकार होते है।

(२९) **परिवृत्ति—परिवृत्तिर्विनिमयो न्यूनाभ्यधिकयोर्मिथः ।**

जहाँ सम, न्यून या अधिक पदार्थो मे परस्पर आदान-प्रदान वर्णित किया जाय, वहाँ परिवृत्ति अलकार होता है ।

# परिशिष्ट (५)

## प्राकृत-परिचय

सस्कृत-नाटको मे स्त्रियाँ, विदूषक तथा निम्न श्रेणी के पात्र प्राकृत-भाषा का प्रयोग करते है । प्राकृत शब्द प्रकृति शब्द से बना है । प्रकृते आगत प्राकृतम् प्रकृति+अण् । इस व्युत्पत्ति के अनुसार इसका अर्थ हुआ—प्रकृति अर्थात् मूल-भाषा सस्कृत से निकली हुई भाषा प्राकृत भाषा है ।

प्राकृत को तीन भागो मे विभक्त किया जा सकता है—(१) प्राचीन प्राकृत या पाली, (२) मध्यकालीन प्राकृत, (३) परकालीन प्राकृत या अपभ्रश । प्राचीन प्राकृत मे इनका सग्रह है—३ य शताब्दी ई० पू० से २ य शताब्दी ई० तक के शिलालेख, पाली, बौद्ध ग्रन्थ—महावश, जातक आदि, प्राचीन जैनसूत्रो की भाषा । मध्यकालीन प्राकृत मे इन प्राकृतो का सग्रह होता है—माहाराष्ट्री, शौरसेनी, मागधी, परकालीन जैन ग्रन्थो की भाषा अर्धमागधी, जैन माहाराष्ट्री और जैन शौरसेनी, पैशाची, । परकालीन प्राकृत मे अपभ्रश है ।

इनमे माहाराष्ट्री प्राकृत भाषा सर्वोत्तम मानी गई है। इसका प्रयोग मुख्यत महाराष्ट्र मे होता था । प्राकृत पद्यो की भाषा माहाराष्ट्री ही थी। वर्तमान मथुरा के चारो ओर के स्थान को 'शूरसेन' प्रदेश कहते थे । वहाँ पर प्रयुक्त भाषा को शौरसेनी कहते थे । नाटको मे स्त्रियाँ, विदूषक आदि शौरसेनी का ही प्रयोग करते थे । यह प्राकृत सस्कृत के बहुत निकट है । इसी से वर्तमान हिन्दी निकली है । प्राचीन मगध (गया के आसपास) मे प्रयुक्त भाषा को मागधी कहते थे। नाटको मे निम्न श्रेणी के पात्र इसका प्रयोग करते थे ।

**प्राकृत की मुख्य विशेषतायें**

(१) प्राकृत मे शब्दो के विभिन्न रूप सक्षिप्त होकर तीन या चार प्रकार के ही रह गए अर्थात् तीन-चार प्रकार के ही शब्द रूप चलने लगे। धातुरूप भी प्राय एक या दो प्रकार से चलने लगे। (२) सभी शब्दो के रूप प्राय अकारान्त शब्द के तुल्य चलने लगे और सभी धातुओ के रूप प्राय भ्वादिगणी धातु के तुल्य चलने लगे। (३) चतुर्थी विभक्ति का अभाव हो गया। प्रथमा और द्वितीया के बहुवचन प्राय एक हो गए। (४) लङ, लिट् और लुङ लकारो का अभाव हो गया। (५) द्विवचन का अभाव हो गया। (६) आत्मनेपद का भी प्राय अभाव हो गया। (७) सयुक्ताक्षरो मे प्राय परसवर्ण या पूर्वसवर्ण का नियम लगा। कुछ प्राचीन स्वरो और वर्णो का अभाव हो गया। जैसे—ऋ, ऐ, औ, य, श (मागधी मे य और श है, उसमे स नही है), ष और विसर्ग। (८) सस्कृत मे अप्राप्त ह्रस्व ए और ओ दो नये स्वर हो गए। (९) साधारणतया अन्तिम व्यजन का लोप हो जाता है।

**ध्वनि-विवेचन**

(१) सामान्य नियम यह है कि न, य, श, ष को छोड कर अन्य एकाकी प्रारम्भिक व्यजन उसी रूप मे रहते है। उनमे कोई परिवर्तन नही होता। न को ण होता है, य को ज और श ष को स।

(२) समस्त पद मे उत्तर पद का प्रथमाक्षर मध्यगत शब्द समझा जाता है, अत. प्राय उसका लोप हो जाता है। किन्तु धातु रूप का प्रथमाक्षर प्राय शेष रहता है। जैसे—आर्यपुत्र>अज्जउत्त, किन्तु आगतम्>आगद।

(३) कुछ प्राकृतो मे भू धातु के भ को ह हो जाता है। भवति>होइ।

(४) क और प को क्रमश ख और फ महाप्राण हो जाता है। क्रीड्>खेल, पनस<फणस।

(५) उच्चारणस्थान मे परिवर्तन हो जाता है। दन्त्य को तालव्य, त्>च्। तिष्ठति>चिट्ठदि। दन्त्य को मूर्धन्य, न् को ण्। नयन>णअण, नून>णूण।

(६) श ष स को स हो जाता है। (मागधी मे केवल श रहता है)।

(७) मध्य मे आने पर क ग च ज त द का प्राय लोप हो जाता है। प ब व का कभी-कभी लोप होता है। मध्यगत य का सदा लोप होता है। लोक>लोअ, हृदय>हिअअ, दिवस>दिअह, प्रिय>पिअ।

(८) मध्यगत क त प को क्रमश ग द ब हो जाते है। अतिथि>अदिधि, कृत<किद ।

(९) शौरसेनी और माहाराष्ट्री मे एक मुख्य अन्तर यह है कि सस्कृत का मध्यगत शौरसेनी मे द हो जाता है, पर माहा० मे उसका लोप हो जाता है। जैसे—जानाति>शौर० जाणादि, माहा० जाणाइ, शत>शौ० सद, माहा० सअ । २

(१०) कभी-कभी स्वरो के मध्यगत व्यजन का लोप न होकर द्वित्व हो जाता है। एक>एक्क, यौवन>जोव्वण, प्रेमन्>पेम्म ।

(११) स्वरो के मध्यगत ट ठ को क्रमश ड ढ हो जाते है। कुटुम्ब> कुडुम्ब ।

(१२) मध्यगत प को व हो जाता है। दीप>दीव ।

(१३) ब को व होता है। शबर>सवर ।

(१४) ड को प्राय ल होता है। क्रीडा>कीला ।

(१५) त द को ल होता है। दोहद>दोहल ।

(१६) ११ से १८ सख्याओ मे द को र। एकादश>एक्कारस ।

(१७) दृश्, दृश, दृक्ष के समासो मे द को र होता है। ईदृश>एरिस ।

(१८) म को व होता है। मन्मथ<मा० वम्मह । इसी से ग्राम>गाँव ।

**स्वर-विवेचन**

(१) प्राकृत मे ऋ लृ स्वर नही है।

(२) ऐ औ के स्थान पर क्रमश ए ओ होते है। कौमुदी>कोमुदी ।

(३) ह्रस्व स्वर को दीर्घ होता है, यदि बाद मे र्+व्यजन हो या ऊष्म य र व या ऊष्म हो। कर्तुम्>कादु, कर्तव्य>कादव्व, अश्व>आस ।

(४) कही पर दीर्घ न करके स्वर को सानुस्वार कर देते है। दर्शन> दसण ।

(५) संस्कृत के ऋ के स्थान पर ये आदेश होते हैं। (क) रि, ऋषि> रिसि। (ख) अ, कृत<कद। (ग) इ, दृष्टि>दिट्ठि। (घ) उ, पृच्छति> पुच्छदि ।

**संयुक्ताक्षर-विवेचन**

(१) शब्द के प्रारम्भ मे एक ही व्यजन रह सकता है।

(२) शब्द के मध्य मे दो व्यजनो से अधिक नही रह सकते। ये भी वर्ण के द्वित्व के रूप मे होगे। जैसे क्क, क्ख आदि, या अनुनासिक के बाद स्पर्श, जैसे ङ्क, ण्ड।

(३) सयुक्ताक्षरो को पूर्वसवर्ण या परसवर्ण होता है या मध्य मे कोई स्वरभक्ति का स्वर आता है। पूर्वसवर्ण और परसवर्ण का सामान्य नियम यह है कि समबल वाले वर्णो मे परवर्ण प्रबल होता है और असमबल वालो मे अधिक बलवाला। व्यजनो को निम्नलिखित क्रम से रखा जा सकता है। इसमे बाद-वाले कम बलवाले हैं। (१) स्पर्श (क से म तक, पचम वर्ण छोडकर), (२) वर्गो के पचम वर्ण, (३) ल स व य र।

(४) पूर्व नियमानुसार क्+त=त्त, ग्+ध=द्ध, द्+ग=ग्ग, प्+त=त्त। दो स्पर्श वर्णो मे परसवर्ण होगा। युक्त>जुत्त, दुग्ध>दुद्ध, उद्गम>उग्गम, सप्त<सत्त।

(५) स्पर्श के बाद अनुनासिक होगा तो परसवर्ण होगा। वल्कल> वक्कल।

(६) श ष स के बाद स्पर्श (क से म तक) होगा तो परसवर्ण होगा और स्पर्श महाप्राण हो जाएगा। जैसे—स्त>त्थ, श्च>च्छ, पश्चात्>पच्छा। इनके स्थान पर ये होते है—ष्क और ष्ख>क्ख, ष्ट और ष्ठ>ट्ठ, ष्प और ष्फ>प्फ, स्त और स्थ>त्थ, स्प और स्फ>प्फ।

(७) स्पर्श के बाद ऊष्म (श ष स) हो तो च्छ होता है। अक्षि>अच्छि।

(८) क्ष को साधारणतया क्ख होता है। दक्षिण>दक्खिण, अक्षि> अक्खि।

(९) त्श या त्स को स्स होता है या पूर्व स्वर को दीर्घ और स। पर्युत्सुक> पज्जुस्सुअ, उत्सव>ऊसव।

(१०) स्पर्श के बाद व अथवा य हो तो पूर्व सवर्ण। पक्व>पक्क। योग्य>जोग्ग।

(११) यदि दन्त्य और य हो तो दन्त्य को तालव्य और पूर्वसवर्ण। सत्य> सच्च, अद्य>अज्ज, सन्ध्या>सझा।

(१२) र् और स्पर्श हो तो र् को स्पर्श का सवर्ण अक्षर हो जाएगा। चक्र<चक्क, मार्ग>मग्ग, चित्र>चित्त।

(१३) अनुनासिक के बाद ऊष्म हो तो अनुनासिक को अनुस्वार। यदि ऊष्म के बाद अनुनासिक हो तो ऊष्म को ह् होता है और स्थान-परिवर्तन हो जाता है। श्न>ण्ह, श्म>म्ह, ष्ण>ण्ह, स्न>ण्ह, स्म>म्ह। स्नान>ण्हाण, कृष्ण>कण्ह।

(१४) अनुनासिक के बाद अन्त स्थ हो तो अन्त स्थ अनुनासिक का सवर्ण हो जाएगा। पुण्य>पुण्ण, अन्य>अण्ण।

(१५) क ख प फ से पूर्व विसर्ग ऊष्म के तुल्य माना जाता है। दु ख> दुक्ख।

## सन्धि-विवेचन

### (क) स्वरसन्धि

(१) प्राकृत मे प्रकृतिवद्भाव (सन्धि का अभाव) सामान्यतया होता है, किन्तु समस्त पदो मे पूर्व और उत्तर पद के स्वरो मे सधि होती है। राजर्षि> राएसि, जन्मान्तरे>जम्मन्तरे।

(२) यदि समस्त पद का उत्तर पद इ या उ से प्रारम्भ होता हो और उसके बाद सयुक्ताक्षर हो, या ई ऊ हो तो पूर्व पद के अन्तिम अ या आ का लोप हो जाता है। गजेन्द्र>गइन्द, वसन्तोत्सव>वसन्तूत्सव।

### (ख) व्यञ्जनसन्धि

प्राकृत मे अन्तिम व्यजन का लोप हो जाता है, अत व्यजन-सन्धि भी बहुत कम शेष रही है। स्वर से पूर्व कुछ व्यजन पुनर्जीवित हो जाते है। यदस्ति> जदत्थि। दुर् और निर् का र् शेष रहता है। म् भी कुछ स्थलो पर शेष रहता एकैकम्>एक्कमेक्क।

## शब्दरूप-विवेचन

प्राकृत-शब्द रूपो मे द्विवचन नही होता है। चतुर्थी का षष्ठी विभक्ति मे ही समावेश हो जाता है। प्राकृत के नियमो के कारण व्यजनान्त शब्द प्राय नही रहे है। अधिकाश शब्दो के रूप निम्नलिखित रूप से चलते है —

१ पुलिग या नपुसक लिग शब्द अकारान्त।

२ पु० या नपु० शब्द इ या उ अन्तवाले।

३ स्त्रीलिंग शब्द आ, इ, ई, उ, ऊ अन्तवाले।

(१) अकारान्त पुलिग पुत्त=पुत्र शब्द के रूप—

| शौरसेनी |  |  | माहाराष्ट्री |  |
|---|---|---|---|---|
| ए० | ब० |  | ए० | ब० |
| पुत्तो | पुत्ता | प्र० | पुत्तो | पुत्ता |
| पुत्त | पुत्ते | द्वि० | पुत्त | पुत्ता, पुत्ते |
| पुत्तेण | पुत्तेहि | तृ० | पुत्तेण | पुत्तेहि (हिं) |
| पुत्तादो | पुत्तेहितो | प० | पुत्ताओ | पुत्तेहि |
| पुत्तस्स | पुत्ताण | ष० | पुत्तस्स | पुत्ताण (ण) |
| पुत्ते | पुत्तेसु (सु) | स० | पुत्ते, पुत्तम्मि | पुत्तेसु (सु) |

माहाराष्ट्री मे च० ए० मे पुत्ताअ रूप भी मिलता है।

(२) अकारान्त नपुसक फल शब्द। इसके रूप पुत्त के तुल्य चलते है, केवल प्र० द्वि० मे एं० मे फल और प्र० द्वि० के ब० मे फलाइ रूप बनेगा।

(३) इकारान्त पुलिग अग्गि=अग्नि शब्द के रूप—

|  | ए० | ब० |
|---|---|---|
| प्र० | अग्गी | अग्गीओ, अग्गीणो (माहा० अग्गी, अग्गीणो) |
| द्वि० | अग्गि | अग्गीणो |
| तृ० | अग्गिणा | अग्गीहि (माहा० अग्गीहि) |
| ष० | अग्गिणो (माहा० अग्गिस्स) | अग्गीण (मा हा० अग्गीण) |
| स० | अग्गिम्मि | अग्गीसु (सु) |

चतुर्थी और पचमी का साधारणतया प्रयोग नही होता।

(४) इकारान्त नपुसक दहि=दधि शब्द। अग्गि के तुल्य रूप चलेगे, केवल प्र० द्वि० एक मे दहि या दहि और बहु० मे दहीइ।

(५) उकारान्त पु० और न० के रूप इकारान्त के तुल्य ही चलते है। उकारान्त पु० वाउ=वायु शब्द। ए० और ब० मे रूप —प्र० वाऊ, वाउणो (माहा० वाऊ), द्वि० वाउ, वाउणो, तृ वाउणा, वाऊहि (हि), ष० वाउणो (माहा० वाउस्स, वाऊण (ण), स० वाउम्मि, वाउसु (सु)। न० महु=मधु शब्द। प्र० द्वि० ए० महु (हु), ब० महूइ।

(६) स्त्रीलिग शब्दो के रूप। तृ० ष० और स० ए० मे एक ही रूप होता है। आ ई ऊ अन्तवाले शब्दो के रूप समान होते है।

| | माला | | देवी | | वहू=वधू | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | ए० | ब० | ए० | ब० | ए० | ब० |
| प्र० | माला | मालाओ, माला | देवी | देवीओ | वहू | वहूओ |
| द्वि० | माल | मालाओ, माला | देवि | देवीओ | वहु | वहूओ |
| तृ० | मालाए | मालाहि (हिं) | देवीए | देवीहि (हिं) | वहूए | वहूहि (हिं) |
| प० | मालादो | मालाहितो (माहा० मालाओ) | देवीदो | देवीहितो (माहा० देवीओ) | वहूदो | वहूहितो (माहा० वहूओ) |
| ष० | मालाए | मालाण (णं) | देवीए | देवीण (णं) | वहूए | वहूण (णं) |
| स० | मालाए | मालासु (सुं) | देवीए | देवीसु (सुं) | वहूए | वहूसु (सुं) |
| स० | माले | — | देवि | — | वहु | — |

(१) प्राकृत मे व्यजनान्त धातुएँ प्राय समाप्त हो गई है। द्विवचन का अभाव हो गया है। आत्मनेपद प्राय समाप्त हो गया है। सस्कृत के धातुरूपो मे से केवल ये शेष रह गये है—लट्, लोट्, विधिलिङ, लृट्, कर्तृवाच्य और कर्मवाच्य, कृत् प्रत्यय—क्त, तुम्, क्त्वा, ल्यप्, शतृ, शानच्। १० गणो के स्थान पर दो गण ही शेष रहे है—(१) भ्वादिगण, (२) चुरादिगण। दोनो गणो के रूप समान ही चलते है।

(२) भ्वादिगण (लट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| शौर० पुच्छदि, माहा० पुच्छइ | पुच्छन्ति | शौर० / माहा० | शौ० / माहा० |
| पुच्छसि | शौर० पुच्छध | कधेदि कहेइ | कधेन्ति कहेन्ति |
| पुच्छामि | महा० पुच्छह | कधेसि कहेसि | कधेध कहेह |
| | पुच्छामो | कधेमि कहेमि | कधेमो कहेमो |

(३) भ्वादिगण (लोट्) चुरादिगण (लोट्)

| | | | |
|---|---|---|---|
| शौर० पुच्छदु, माहा० पुच्छउ | पुच्छन्तु | कहेदु | कहेन्तु |
| पुच्छ, पुच्छसु | शौर० पुच्छध, माहा० पुच्छह | कहेहि, कहेसु | कहेह |
| पुच्छामु | पुच्छाम्ह | कहेमु | कहेम्ह |

(४) विधिलिङ का प्रयोग अर्धमागधी और जैन माहाराष्ट्री मे अधिक प्रचलित है, अन्य प्राकृतो मे इसका प्रयोग बहुत कम है।

(५) लृट् मे भ्वादिगण और चुरादिगण के रूप समान ही चलेगे।

| | | |
|---|---|---|
| शौर० पुच्छिस्सदि | माहा० पुच्छिस्सइ | पुच्छिस्सन्ति |
| शौर० पुच्छिस्ससि | माहा० पुच्छिहिसि | शौर० पुच्छिस्सध, माहा० पुच्छिस्सह |
| पुच्छिस्स | | पुच्छिस्सामो |

(५) कर्मवाच्य मे संस्कृत य का ज्ज होता है या य रहता ही नही है।